महाकवि भवभूति रचित

# मालतीमाधवम्

[ समूल हिन्दी अनुवाद ]

अनुवादक एवं सम्पादक
रामप्रताप त्रिपाठी, शास्त्री

लोकभारती प्रकाशन
१५–ए, महात्मा गांधी मार्ग, इलाहाबाद–१

# मालती माधवम्

मालती माधव महाकवि भवभूति की द्वितीय नाट्य कृति है। इसका प्रधान रस शृंगार है। रसराज शृंगार का इस नाटक में पूर्ण परिपाक हुआ है। मालती और माधव की यह प्रणय कथा दस अंकों में वर्णित है। कथा का कोई ऐतिहासिक आधार नहीं है अपितु कल्पना-प्रसूत है। कथावस्तु का संक्षेप अकदाःइस प्रकार है—

प्रथम अंक—भूरिवसु और देवरात दो ब्राह्मण कुमार थे। विद्यार्थी जीवन में उनमें बड़ी घनिष्ठता थी। दोनों एक ही गुरु के शिष्य तथा अनन्य मित्र थे। दोनों ने यौवनारम्भ में ही यह निश्चय किया था कि यदि एक को पुत्र तथा दूसरे को कन्या होगी तो एक का विवाह दूसरे से होगा। उनकी यह बात बौद्ध सन्यासिनी कामन्दकी तथा उसकी शिष्या सौदामिनी को भी मालूम थी। दोनों ब्राह्मण कुमार जब बड़े हुए तो दोनों को मंत्रिपद प्राप्त हुआ। भूरिवसु पद्मावती के राजा का मंत्री बना और देवरात को विदर्भ नरेश का मंत्रिपद मिला। संयोगात् भूरिवसु को कन्या उत्पन्न हुई, जिसका नाम मालती रखा गया और देवरात को पुत्र उत्पन्न हुआ, जिसका नाम माधव था।

प्रस्तावना के अनन्तर बौद्ध संन्यासिनी तथा योगिनी कामन्दकी तथा उसकी एक शिष्या अवलोकिता रंग मंच पर आती है। कामन्दकी अवलोकिता से पूछती है कि क्या उसे मालती माधव का परिणय इष्ट है। अवलोकिता यह सुन कर आश्चर्य में पड़ जाती है कि संसार से विरक्त संन्यासिनी भला ऐसे संसारी कामों में क्यों इतनी रुचि ले रही है। भूरिवसु ने उसे ऐसे काम में क्यों नियुक्त कर रखा है। कामन्दकी कहती है कि भूरिवसु ने स्नेह के कारण ही उसे इस काम में नियुक्त किया है, उसका अब कर्तव्य है कि अपना प्राण देकर भी उसकी अभिलाषा पूरी करे। वह यह भी बताती है कि भूरिवसु तथा देवरात ने इस प्रकार का विवाह करने की प्रतिज्ञा मेरे सामने ही की है। अवलोकिता को शंका होती है कि जब दोनों इसी प्रकार की प्रतिज्ञा कर चुके हैं तो प्रत्यक्ष रूप में विवाह क्यों नहीं कर देते।

कामन्दकी कहती है कि भूरिवसु के राजा का सहचर नन्दन स्वयं राजा के माध्यम से मालती के प्रणय का इच्छुक है। अतः प्रत्यक्ष में तो यह विवाह हो नहीं सकता। अतः परोक्ष उपाय का ही सहारा लेना होगा। उधर देवरात ने अपने

पुत्र माधव को न्याय शास्त्र का सम्यक् अध्ययन करने के लिए पद्मावती भेजा है। कामन्दकी यह भी कहती है कि मालती और माधव के पारस्परिक प्रेम की चर्चा जनता में फैल रही है, फिर भी इससे पद्मावतीनरेश और उसके सहचर नन्दन को तो भुलावे में रखना ही होगा।

अवलोकिता कहती है—वह कामन्दकी की आज्ञा से माधव का आवागमन मालती के घर कराती है। मालती माधव के प्रति अत्यधिक उत्कण्ठित है। उसकी विरह वेदना को दूर करने के लिए माधव की मूर्ति दे दी गयी है। अवलोकिता कामन्दकी से कहती है कि उसने मदन महोत्सव देखने के लिए माधव को मदन उद्यान में भेजा है, जहाँ मालती भी जायगी और वहीं दोनों का साक्षात्कार हो जायगा। तदनन्तर हाथ में चित्रों का एलबम लिए हुए कलहंस दिखाई पड़ता है, जो माधव की खोज में है। माधव का मित्र मकरन्द भी मदनोद्यान में उसे गया हुआ देख कर आता है। माधव वहाँ दिखाई पड़ता है, जो चिन्तित तथा उदास है। उसे ऐसा देख कर मकरन्द जानना चाहता है कि कहीं वह भी तो नहीं कामदेव के बाणों का शिकार बन गया। माधव पहले तो छिपाना चाहता है पर आग्रह करने पर बताता है कि उसने एक परम सुन्दरी कन्या देखी है जिसमें उसका मन आसक्त हो गया है। कारण कुछ ज्ञात नहीं होता। मकरन्द कहता है कि प्रेम बाहरी कारणों से नहीं होता, उसका कोई भीतरी कारण ही होता है। माधव बताता है कि सखियों की प्रेरणा से उस सुन्दरी ने मेरी ओर देखा था, शृंगार का भाव प्रकट किया था, जिससे ज्ञात होता था कि वह भी कामवश हुई थी। एक वारवनिता ने आकर बताया था कि वह अमात्य भूरिवसु की कन्या है। उसने मेरी माला ले ली है।

ठीक इसी समय कलहंस भी वहीं पहुँच जाता है और माधव का चित्र उसे देता है। वह यह भी बताता है कि उस चित्र को मालती ने अपनी उत्कण्ठा दूर करने के लिए बनाया है। माधव उसी चित्र फलक पर मालती का चित्र बना देता है। इसी समय मन्दारिका आती है और चित्र फलक ले लेती है। उसे पता लगता है कि उस चित्रफलक पर मालती के चित्र को माधव ने बनाया है। वह बताती है कि मालती ने माधव को अपने प्रासाद के निकट से आते-जाते देखा है। मन्दारिका और कलहंस चले जाते हैं। माधव और मकरन्द भी विरह-व्यथा की चर्चा करते हुए चले जाते हैं।

दूसरे अंक के प्रवेशक से ज्ञात होता है कि बौद्ध-सन्यासिनी कामन्दकी अपनी शिष्या अवलोकिता के साथ मालती के समीप जाती है। वहीं पर लवंगिका भी है। लवंगिका कहती है कि किस प्रकार मन्दारिका के घर पर वह चित्र छोड़ आयी थी,

जो मदनिका के प्रेमी कलहंस के हाथ लग गया है। वह यह भी बताती है कि माधव भी उसके वियोग मे उन्मत्त है। मालती माता-पिता की परवशता बता कर अपनी असमर्थता पर दुःखी होती है। उसी समय कामन्दकी और अवलोकिता भी वहीं आ जाती है। कुशल-क्षेम के अनन्तर कामन्दकी की भारी आवाज को सुनकर लवंगिका उसकी चिन्ता का कारण पूछती है। कामन्दकी बताती है कि मालती का परिणय अयोग्य वर के साथ होने जा रहा है, जिससे वह दुःखी है। लवंगिका कहती है कि राजा के वचन का आदर करते हुए भूरिवसु अपनी कन्या का विवाह नन्दन से करना चाहते हैं, जिसकी सभी लोग भर्त्सना कर रहे है। कामन्दकी कहती है कि वर में उत्तमोत्तम गुणों का विचार न कर के अमात्य भूरिवसु ने यह सम्बन्ध कैसे स्वीकार कर लिया। सच है, कूटनीतिज्ञों को अपनी सन्तानो के प्रति स्नेह होता ही क्यो है। अथवा अपनी कन्या का दान कर के वे नन्दन को मित्र बनाना चाहते हैं। लवंगिका भी कहती है कि उस कुरूप और घिनने में वृद्ध नन्दन को अपनी कन्या देने का निश्चय कर के अमात्य ने बड़ा अनुचित किया है। मालती अपने पिता के प्रति दुःखी होती है और उसका मनस्ताप बढ़ जाता है। लवंगिका इस भावी अनर्थ से मालती की रक्षा करने के लिए कामन्दकी से प्रार्थना करती है।

कामन्दकी कहती है कि इस विषय में मालती का भाग्य तथा उसके पिता भूरि-वसु ही कुछ कर सकते है। वह पुरूरवा और उर्वशी तथा दुष्यन्त और शकुन्तला का उदाहरण देते हुए कहती है इस प्रकार का आत्म-समर्पण साहसपूर्ण कार्य है। भूरिवसु नन्दन को अपनी कन्या दे कर सुखी हों। कामन्दकी यह सब सुना कर जाना चाहती है किन्तु मालती में माधव के प्रति अधिकाधिक उत्सुकता पैदा करने के लिए लवंगिका उससे माधव का जन्म वृत्तान्त पूछती है। कामन्दकी बताती है—माधव देवरात का पुत्र है। देवरात भूरिवसु का सहपाठी रहा है। देवरात का पुत्र माधव अपने बाल्यकाल के मित्र मकरन्द के साथ यहाँ नीतिशास्त्र का अध्ययन करने के लिए आया हुआ है। मालती अपने पिता के इस निर्णय पर दुःखी होती है, जो केवल राजा को सुप्रसन्न करने के लिए वयोवृद्ध नन्दन के हाथ उसे सौंपने का निश्चय कर चुके हैं। कामन्दकी उठ कर चली जाती है। उसे सन्तोष होता है कि उसने एक ही साथ कई काम पूरे कर लिए। यथा :— पिता भूरिवसु तथा भावी पति नन्दन के प्रति मालती की अश्रद्धा, माधव के प्रति अनुरक्ति, शकुन्तला, उर्वशी आदि की प्राचीन कथाओं द्वारा पिता की अनुमति के बिना भी कन्याओं द्वारा प्रियतमों को आत्मसमर्पण की भावना।

तीसरे अंक में प्रवेशक से ज्ञात होता है कि कामन्दकी ने अपनी शिष्या बुद्ध-रक्षिता को नन्दन की बहन मदयन्तिका के पास भेजा है। वह चाहती है कि माधव

के मित्र मकरन्द का विवाह मदयन्तिका के साथ हो जाय। बुद्धरक्षिता उसके समीप पहुँच कर मकरन्द के गुणों की प्रशंसा करती है, जिससे वह मकरन्द को देखने के लिए उत्कण्ठित होती है। कृष्णपक्ष की चतुर्दशी तिथि उस दिन थी, अत. मालती अपनी माता के साथ शिव जी का दर्शन करने जायगी अतः कामन्दकी माधव को वहाँ पर पहले से ही भेज देती है। मदयन्तिका भी बुद्धरक्षिता के साथ वहीं जानेवाली है। कामन्दकी अपनी नीति की सफलता पर प्रसन्न होती है। मालती और लवंगिका दिखाई पडती हैं। मालती अपने पिता के निश्चय से मन मे दुःखी है। लवंगिका पुष्पवाटिका का सुन्दर वर्णन कर कामोद्दीपन करती है। वहीं माधव दिखाई पडता है और सामने कामन्दकी भी प्रकट हो जाती है। माधव लवंगिका तथा मालती को साथ मे देखता है। मालती के सौन्दर्य को देख कर उसका मन अधीर होता है। मालती कुब्जक वन मे फूल चुनने लगती है और जब थक जाती है तो कामन्दकी और लवंगिका के साथ बैठ जाती है। कामन्दकी उसको बताती है कि माधव कितना अपूर्व सुन्दर है और मालती को देखने के बाद किस प्रकार विरह-वेदना से अस्वस्थ हो गया है। ऐसा भी हो सकता है कि वेदना की अधिकता के कारण वह मृत्यु को न वरण कर ले। लवंगिका मालती की विरह व्यथा का वर्णन करती है। उसके इस वर्णन को सुन कर माधव की उत्कण्ठा मे वृद्धि होती है। लवंगिका यह भी बताती है कि माधव की बनायी हुई पुष्पमाला को मालती ने अपने गले मे डाल रखा है, जो उसके स्तनो पर लटक रही है। ठीक इसी समय पर्दे के भीतर कोलाहल सुनाई पडता है। सूचना मिलती है कि एक बाघ पिंजडे से बाहर निकल कर लोगो को मार रहा है अत लोगो को चाहिए कि अपने-अपने प्राणो की रक्षा करें। भागती हुई बुद्धरक्षिता चिल्ला कर कहती है कि उसकी सखी मदयन्तिका पर बाघ ने आक्रमण कर दिया है, जो नन्दन की भगिनी है।

माधव बाघ का सामना करने के लिए उद्यत होता है। इसी बीच मकरन्द एक मृतक व्यक्ति के हथियार ले कर बाघ से भिडता है और उसे मार डालता है किन्तु उसे भी बाघ के आक्रमण से इतनी चोट लगती है कि मूर्च्छित हो कर गिर पडता है। सब लोग दुःखी होते हैं।

चौथे अंक के आरम्भ मे माधव और मकरन्द के मूर्च्छित होने की सूचना मिलती है तथा मालती और मदयन्तिका उन्हें सहारा दिए हुए हैं। उनकी परिचर्या से उन्हें होश होता है। बुद्धरक्षिता मकरन्द को दिखा कर मदयन्तिका से कहती है कि यह वही व्यक्ति है जिसकी वह प्रशंसा करती है। इसी समय नन्दन के समीप से आकर एक व्यक्ति बताता है कि राजा ने भूरिवसु की कन्या मालती के साथ

नन्दन का विवाह होना तय किया है, अत: मदयन्तिका मंगल मनाने हेतु अपने घर चले। मालती और माधवको इस संवादसे धक्का लगता है, वे दुःखी होते है। मदयन्तिका मकरन्द के पुनर्दर्शन की अभिलाषा व्यक्त कर बुद्धरक्षिता के साथ चली जाती है।

कामन्दकी माधव को समझाती है कि वस्तुत: अमात्य भूरिवसु ने मालती को नन्दन के लिए नहीं दिया है। यह दान तो राजा ने किया है, जब कि धर्मशास्त्र के अनुसार कन्यादान का अधिकारी कन्या का पिता होता है, राजा को यह अधिकार नही है।

महारानी की आज्ञा से मालती को साथ लेकर कामन्दकी जाती है। मालती को इतना कष्ट है कि वह अपने जन्म को व्यर्थ मानती है। माधव मालती की प्राप्ति के लिए दृढ प्रतिज्ञ होता है और नर-मास विक्रय का निश्चय करता है। वरदा और सिन्धु नदियो के संगमस्थल पर स्नान कर वे नगर मे प्रविष्ट होते हैं।

पाँचवे अंक के प्रवेश मे आकाश मार्ग से भयकर आकृति वाली कपालकुण्डला नामक योगिनी प्रवेश करती है, वह श्रीपर्वत से कराला देवी के दर्शनार्थ आयी है। वह खड्गधारी माधव को देखती है, जो अपने हाथो मे विक्रय के लिए नर मांस लिए हुए हैं। वह पहचान लेती है कि देवरात का पुत्र माधव यही है। माधव मालती की चिन्ता मे विह्वल है। मालती का अनोखा सौन्दर्य उसके मस्तिष्क और हृदय मे समाया हुआ है। वह पिशाचो का कलरव तथा श्मशान भूमि की भयंकरता देखता है और चिल्लाकर मृतो को नरमास लेने के लिए आवाहित करता है। किन्तु उसके पास कोई भी नही आता।

इसी समय कराला के मन्दिर से किसी स्त्री की करुण आवाज उसके कानो मे पडती है और वह उसी ओर दौड पडता है। वह यह देख कर आश्चर्यचकित और स्तब्ध रह जाता है कि वध्य चिह्न से लांछित मालती वहाँ खडी है तथा कपाल कुण्डला नामक योगिनी और अघोरघण्ट नामक तान्त्रिक वहाँ खड़े हो कर देवी की स्तुति कर रहे है।

कपालकुण्डला स्तुति के अनन्तर मालती से कहती है कि अपने जीवन के आखिरी समय मे वह अपने प्रियतम का स्मरण कर ले। मालती माधव का स्मरण करती हैं। इसी समय कपालकुण्डला मालती को मारने के लिए उद्यत होती है कि सहसा माधव पहुँच जाता है और कपालकुण्डला के हाथो मे उसकी रक्षा कर के मालती को अभयदान देता है। वह मालती को बताता है कि उसी को प्राप्त करने के लिए वह नरमास विक्रय का कार्य कर रहा है। कपालकुण्डला अघोर घण्ट से माधव का जब परिचय देती है तो अघोरघण्ट और माधव मे विवाद होने लगता है और दोनों द्वन्द्व युद्ध करने लगते हैं। ठीक इसी अवसर पर कामन्दकी की..

आज्ञा से भूरिवसु के अनुचर कराला देवी का मन्दिर चारों ओर से घेर लेते हैं। कामन्दकी ने उनसे बता दिया था कि अघोरघण्ट को छोड कर और कोई दूसरा ऐसा भयंकर कर्म नही कर सकता। माधव और अघोरघण्ट का द्वन्द्व युद्ध चलता रहता है।

छठे अक के आरम्भ मे ज्ञात होता है कि माधव के प्रहार से तांत्रिक अघोरघाट मारा जाता है, जिससे अत्यन्त क्रुद्ध होकर योगिनी कपालकुण्डला मालती तथा माधव से बदला चुकाने की प्रतिज्ञा करती है। मालती के विवाह की मागलिक क्रियाए सम्पन्न की जाती है। मालती को कुछ समय तक देव मन्दिर मे रहने का आदेश कामन्दकी देती है। कपालकुण्डला अपने गुरु के हत्यारे माधव का अनिष्ट करने के लिए उद्यत है। काम पीडा से व्यथित माधव मालती की चिन्ता मे है कि उसे देव मन्दिर मे आती हुई मालती दिखाई पडती है। मालती लवगिका और कामन्दकी के साथ हथिनी से उतर कर देव मन्दिर में आती है। राजा द्वारा भेजे गए आभूषण ले कर प्रतीहारिणी आती है और उनके द्वारा मालती को अलकृत करने के लिए कामन्दकी से कहती है।

प्रतीहारिणी चली जाती है और कामन्दकी भी लवगिका तथा मालती को देव मन्दिर के भीतर चलने की आज्ञा दे कर बाहर चली जाती है। मालती और लवगिका भीतर जाती हैं। नन्दन के साथ मेरा विवाह होने जा रहा है—यह सोच कर मालती अत्यन्त दु:खी है और प्राण त्यागने का निश्चय करती है। लवगिका समीप मे बैठे हुए माधव को सकेत से बुलाती है। मालती इतनी बेसुध है कि माधव को लवगिका समझ कर उसका आलिगन करती है। उसकी आँखो मे आँसू भरे हुए हैं, वह माधव का मुख नही देख पाती है। वह माधव की बनाई हुई बकुल पुष्पो की माला को माधव के गले मे डाल देती है। सहसा वह माधव का मुख देख लेती है और आलिगन छोड़ कर सकुच जाती है। वह कहती है कि लवगिका ने उसे धोखा दे दिया। मकरन्द तथा लवगिका उसे समझाते है और लवगिका उसे माधव को आत्मसमर्पित करने को कहती है। मालती चुप रहती है। ठीक इसी समय कामदकी पहुँच जाती है। वह भी मालती और माधव के परिणय का समर्थन करती है और कहती है कि ऐसा होने मे ही ब्रह्मा की सृष्टि को सफलता मिलेगी। कामन्दकी माधव के साथ मालती को समर्पित करती है और दोनो को मार्मिक कर्त्तव्य तथा धर्म का उपदेश भी करती है। वह मकरन्द को भी इस बात के लिए तैयार करती है कि मालती का वेश धारण कर नन्दन को प्रतारित करे तथा मदयन्तिका के साथ परिणय करे। कामन्दकी मालती और माधव को समीपवर्ती उद्यान में विवाह-मंडप के लिए भेज देती है, जहाँ पर

अवलोकिता पहले से सामग्रियों के साथ तैयार बैठी है। कामन्दकी, लवंगिका तथा मालती का वेश धारण कर के मकरन्द जाते हैं।

सातवें अंक के आरम्भ में भी कामन्दकी के कौशल से नन्दन की शादी मालती का वेश धारण किए हुए मकरन्द से होती है। नन्दन जब सुहागरात मनाने जाता है तो मालती वेशधारी मकरन्द उसे फटकार देता है। नन्दन उसके चरणों पर गिरता है किन्तु कुछ काम बनता नहीं और अन्त में क्रुद्ध हो कर मालती को चरित्र-हीन बता कर शपथ खा कर वहाँ से चला जाता है।

इधर बुद्धरक्षिता मकरन्द तथा मदयन्तिका को शादी कराने के उद्देश्य से मदयन्तिका को वहाँ लाती है किन्तु मदयन्तिका को यह ज्ञात नहीं है, वह तो मालती को उलाहना देने के लिए आयी है। मदयन्तिका को आयी हुई देख कर मकरन्द सोने का बहाना करता है। बुद्धरक्षिता और लवंगिका नन्दन की निन्दा करती हैं कि उसने बलपूर्वक मालती को वश में करने का प्रयत्न किया। मदयन्तिका अपने भाई का पक्ष लेती है और कहती है कि मेरे भाई ने इसलिए मालती को कठोर वचन कहा है जो माधव के साथ उसके प्रणय का परिवाद चारों ओर फैला हुआ है।

मदयन्तिका मकरन्द के प्रति अपनी आसक्ति प्रकट करती है और अपनी मनोदशा का स्पष्ट वर्णन करती है। बुद्धरक्षिता उससे पूछती है कि यदि संयोग से इसी समय उसकी मकरन्द से भेंट हो जाय तो वह क्या करेगी। मदयन्तिका कहती है कि वह मकरन्द से आत्म-निवेदन करेगी। ठीक इसी अवसर पर मकरन्द प्रकट हो जाता है और मदयन्तिका का हाथ पकड़ लेता है। मदयन्तिका के साथ वहाँ पर उपस्थित सभी लोग उत्फुल्ल हो जाते हैं और उस स्थान की ओर चल पड़ते हैं जहाँ मालती और माधव हैं।

आठवें अंक में मालती, माधव और अवलोकिता बैठे हुए दिखाये गए हैं। मालती कुछ खिन्न-सी है। उसके मन में राजा के अप्रसन्न होने की चिन्ता है। माधव उसे प्रणय-वार्ता द्वारा प्रसन्न और अनुकूल बनाने की चेष्टा करता है। लवंगिका का समाचार न मिलने से मालती रोती है। माधव अवलोकिता से मदयन्तिका और मकरन्द के प्रणय के सम्बन्ध में पूछता है। अवलोकिता बताती है कि जिस दिन बाघ मारने की घटना घटित हुई है उसी दिन से मदयन्तिका और मकरन्द में परस्पर अत्यधिक आसक्ति हो गयी है। उनका परिणय अवश्यम्भावी है।

इसी बीच कलहंस नन्दन के घर का वृत्तान्त लेकर आता है और मदयन्तिका, अवलोकिता तथा बुद्धरक्षिता के साथ प्रवेश करता है। वे लोग बताते हैं कि मकरन्द को नगर के रक्षक राजपुरुषों ने रोक लिया है। माधव जब यह सुनता है तो तुरन्त कलहंस के साथ मकरन्द की सहायता के लिए चल पड़ता है। मालती

यह खबर कामन्दकी तक पहुँचाने के लिए अवलोकिता तथा बुद्धरक्षिता को भेजती है और उस स्थान पर केवल मालती और मदयन्तिका रह जाती है। मालती चिन्तित होकर कुछ आगे बढ़ती है कि इसी अवसर पर योगिनी कपालकुण्डला वहाँ पहुँच जाती है और कुछ कटुवचन कहते हुए मालती को उठा कर चल देती है।

मालती के इस अपहरण की जानकारी मदयन्तिका को भी नहीं है। लवंगिका नगरसे आती है और कहती है कि नागरिकों द्वारा उसे सूचना मिली है कि राजपुरुषों के साथ वीरतापूर्वक लड़ते हुए माधव और मकरन्दको महाराजने स्वयं प्रासाद पर खड़े हो कर अपनी आँखो से देखा है। वे दोनो मालती को पुकारती हैं किन्तु मालती वहाँ है कहाँ ? कलहंस आकर बताता है कि राजा माधव और मकरन्द की वीरता देख कर बहुत प्रसन्न हैं और उन्होंने अमात्य भूरिवसु तथा नन्दन को अपना जामाता बनाने की स्वीकृति दे दी है। इसी समय मकरन्द और माधव भी आ जाते हैं। मालती के वहाँ न होने की खबर से सभी लोग चिन्तित और दुःखी होते हैं। माधव की दशा तो अत्यन्त चिन्तनीय हो जाती है। सब लोग कामन्दकी के पास जाते हैं क्योंकि सब की दृष्टि मे इस संकट के निवारण की क्षमता उसी मे है।

नवें अंक के आरम्भ मे कामन्दकी की पुरानी एक शिष्या सौदामिनी आती है जो भयंकर कार्यों मे लगी हुई योगिनी कपालकुण्डला से मालती की रक्षा कर माधव को खोज रही है। वह आकाश मार्ग से जा रही है और पद्मावती नगरी पहुँचती है, जहाँ पर उसे मालूम होता है कि मालती के वियोग में दुःखित माधव अपने सखा मकरन्द के साथ किसी अत्यन्त दुर्गम स्थान मे पहुँच चुका है। वह उसे खोज निकालने का संकल्प लेती है। वह पद्मावती नगरी तथा लवणा और सिन्धु नदियो के रमणीय दृश्यो को देखते हुए वहाँ से चल पड़ती है। ठीक इसी अवसर पर रंगमंच पर करुण दशा मे घूमते हुए मकरन्द और माधव उपस्थित होते है। माधव मालती के वियोग में विलाप कर रहा है। मकरन्द उसे प्राकृतिक दृश्यो को दिखा कर उसके चित्त को अन्यान्य विषयो की ओर मोडने का प्रयास करता है किन्तु माधव की वेदना इतनी गहरी है कि वह बारम्बार मालती का ही स्मरण करता रहता है। वह मालती के वियोग में विह्वल होकर मूर्च्छित हो जाता है और देखते ही देखते उसकी दशा अति शोचनीय हो जाती है। अपने मित्र की यह विपन्न अवस्था देख कर मकरन्द के हाथ-पैर फूल जाते हैं। माधव को होश आता है किन्तु वन्य प्रदेश मे पर्वत श्रेणियो, मयूरो और चकोरो को देख कर उसकी वियोगाग्नि पुनः धधक उठती है। अपने अनन्य मित्र मकरन्द का आलिंगन कर वह पुनः संज्ञा-शून्य हो जाता है। माधव की इस अत्यन्त कारुणिक तथा मरणासन्न अवस्था को देख कर मकरन्द से रहा नही जाता। वह अपने बाल-सखा की मृत्यु अपनी आँखो

से नही देखना चाहता। वह भी निश्चय करता है कि एक पर्वत श्रेणी पर चढ कर उससे नीचे कूद कर आत्महत्या कर ले। अपने इस साहसिक निश्चय को कार्यान्वित करने के लिए वह एक ऊँचे पर्वत शिखर पर चढ कर कूदना ही चाहता है कि उन दोनों को ढूंढते हुए सौदामिनी पहुँच जाती है। वह मकरन्द को समझाती है और मालती के जीवित होने की खबर देती है। माधव के संज्ञाशून्य और मरणासन्न स्थिति मे होने का समाचार जान कर वह झटपट मकरन्द के साथ ही वहां पहुँच जाती है, जहां निश्चेष्ट माधव पड़ा हुआ है। माधव को होश आता है और सौदामनी मालती के जीवित होने का प्राणद संदेश सुना कर चिह्न स्वरूप बकुलमाला देती है और यह भी बताती है कि उसने किस प्रकार योगिनी कपालकुण्डला के हाथो से मालती के प्राणो की रक्षा की है।

सौदामनी अपनी सिद्धि के प्रभाव से मकरन्द को श्रीपर्वत से उड़ा कर ले जाती है और मकरन्द स्तब्ध रह जाता है और यह सारा वृत्तान्त सुनाने के लिए कामन्दकी के पास जाता है।

आखिरी दसवें अंक मे मालती, माधव तथा मकरन्द के वियोग में कामन्दकी, लवंगिका तथा मदयन्ती को चिन्ताकुलित दिखाया गया है। सब के सब करुण विलाप कर रहे हैं और इस दारुण विपदा का किसी भी प्रकार से अन्त न देख कर सब के सब मृत्यु का आलिंगन करने के लिए तैयार होते हैं। इधर अमात्य भूरिवसु भी अपनी कन्या के वियोग से दुःखित हो कर राजा और नन्दन के निवारण करने पर भी अग्नि मे प्रवेश कर के अपने प्राणो का अन्त कर देने का निश्चय करते हैं।

इस प्रकार नाटक के इन सभी उपर्युक्त पात्रा द्वारा अपने अपने प्राणों का अन्त करने का अन्तिम निश्चय दिखाए जाने के साथ ही रंग मच पर एक साथ ही मालती, माधव तथा मकरन्द को साथ ले कर कामन्दकी की प्राचीन शिष्या सौदामनी अवतरित होती है। वह स्वयं जा कर अमात्य भूरिवसु को यह सुसंवाद सुना कर उन्हें आत्म-हत्या से विरत करती है। इन सबो के सकुशल वापस आ जाने के सुखद संवाद से कामन्दकी, लवंगिका और मदयन्ती की प्रसन्नता का भी वारापार नही रहता। इन लोगों को यह भी मालूम होता है कि किस प्रकार कपालकुण्डला के क्रूर हाथों से मालती के प्राणों की रक्षा हुई है।

सौदामिनी अपनी आचार्या कामन्दकी को प्रणाम करती है। इसी समय राजा के यहां से पत्र आता है जिसमे वह मकरन्द और मदयन्तिका के परिणय का अभिनन्दन करते हैं और सब का अपने अपने प्रेमी जनो से सुखद मिलन होता है। अवलोकिता, बुद्धरक्षिता और कलहंस भी वहीं उपस्थित हो जाते हैं। कामन्दकी सब को सूचित करती है कि अमात्य भूरिवसु ने तथा देवरात ने अपनी छात्रावस्था

में ही कामन्दकी और सौदामिनी के सामने अपनी अपनी भावी सन्तानों का परस्पर परिणय-सम्बन्ध स्थापित करने का सङ्कल्प किया था। वह संकल्प पूरा हो गया। सब के सब लोग यह सुखद संवाद सुन कर हर्षातिरेक से उत्फुल्ल हो उठते हैं और मंगल आशीर्वचन के साथ नाटक की कथा सुखेन समाप्त हो जाती है।

मालती और माधव चूंकि दोनों ही इस नाटक के नायिका और नायक हैं और मुख्यतः उनकी प्रणय-कथा पर ही इसकी रचना हुई है अतः नाटक का नाम मालतीमाधव रखा गया है। मुख्य प्रणय-कथा के साथ मदयन्तिका और मकरन्द की प्रणय-गाथा भी इसमें साथ साथ चलती है और उसका भी अवसान मूलकथा के समान सुखद होता है।

भवभूति का यह नाटक मुख्यतः सामाजिक है, और इसमें उस समय के भारतीय समाज की जीवन्त झाँकी चित्रित हुई है। कथावस्तु मुख्यतः महाकवि की प्रतिभा का ही पावन प्रसाद है, किन्तु प्रणय गाथा का जो विकास हुआ है उसमें गुणाढ्य की बृहत्कथा की एक कहानी की छाया अवश्य है। संस्कृत के अनेक प्राचीन आख्यायिका ग्रन्थों में इस नाटक की कथावस्तु के समान ही छद्म विवाह तथा मन्दिर आदि के गोपनीय मार्गों से नायक और नायिका के भागने की कई कथाएँ आई हैं। इससे प्रकट है कि भवभूति ने इनसे प्रेरणा लेकर ही अपनी कथावस्तु का पल्लवन किया है। इस प्रकार कवि कल्पित कथानक के कारण इस नाटक को प्रकरण की परिभाषा में बाँधा जा सकता है। संस्कृत के आचार्यों ने प्रकरण की जो विशेषताएँ बताई हैं वे सब की सब मालतीमाधव में पाई जाती हैं। महामुनि भरत ने प्रकरण का निम्नलिखित लक्षण बताया है—

यत्र कविरात्मबुद्ध्या वस्तुशरीरं च नायकं चैव।
स्वयमुत्पाद्य विरचयेत्सज्ज्ञेयं प्रकरणं नाम॥

दशरूपककार ने भी ऐसी ही परिभाषा दी है—

अथ प्रकरणे वृत्तमुत्पाद्यं लोक संश्रयम्।
अमात्य विप्रवणिजामेकं कुर्याच्च नायकम्॥
धीरप्रशान्तं सोपायं धर्मकामार्थतत्परम्।
शेषं नाटकवत् संधि प्रवेशकरसादिकम्॥

अर्थात् प्रकरण की कथावस्तु कवि की कल्पना-प्रसूत होनी चाहिए। उसका नायक धीर प्रशान्त तथा नायिका कुलवती स्त्री अथवा वेश्या होनी चाहिए। नायक विप्र या वणिक् वंश का होना चाहिए। संधियाँ आदि नाटक के समान ही होनी चाहिए। प्रकरण के ये सभी लक्षण मालतीमाधव में देखे जाते हैं।

मालती माधव की कथावस्तु युवकों और युवतियों के पारस्परिक प्रेम पर आधारित है, जिसमें अनेक उत्तेजक तथा अतर्कित घटनाएँ घटित होती हैं। कुछ ऐसी घटनाएँ भी हैं जो भयंकर तथा अतिमानवीय हैं। मकरन्द द्वारा मालती का वेश बना कर नन्दन को प्रतारित करने की घटना तो नितान्त हास्यास्पद है। मूल कथा में अनेक ऐसे मोड़ आए हैं जिनके कारण वह खूब निखर उठी है। किन्तु कुछ अप्राकृतिक घटनाओं, श्मशान के भयंकर दृश्यों, भूतों, प्रेतों और कापालिकों की घृणित क्रियाओं तथा कन्याओं के अपहरण की घटनाओं के कारण कथा का सहज प्रवाह दूषित हो उठता है। आज का दर्शक या पाठक उनको स्वीकार करने के लिए तैयार नहीं है। यद्यपि जिस युग में इसकी रचना हुई होगी, उस युग के लिए यह स्वाभाविक ही रहा होगा। कपालकुण्डला द्वारा मालती के अपहरण की कथा तथा सौदामनी द्वारा मकरन्द के उड़ाए जाने की घटनाएँ आज के युग में अलौकिक हैं। इसी प्रकार लोकविरक्त संन्यासिनी कामन्दकी की योजनाओं से नाटक की सम्पूर्ण कथावस्तु इतनी बोझिल बन गयी है कि स्वाभाविक नहीं लगती। उसकी अनेक योजनाएँ तो बहुत सटीक उतरती हैं किन्तु कुछ योजनाएँ नितान्त असफल रह जाती हैं। उसकी शिष्या सौदामनी तो उससे भी अधिक महत्वपूर्ण उतरती है और वहाँ पर भाग्य को ही प्रमुखता देनी पड़ती है।

नाटक की मूल कथा में अनेक मोड़ हैं। सब के सब विचित्र मोड़ हैं और कुछ घटनाएँ तो ऐसी हैं जिनके कारण दर्शकों या पाठकों के मन पर विचित्र भाव पैदा होते हैं और मूलकथा का प्रभाव घट-सा जाता है। विभिन्न प्रसंगों की इतनी बहुलता है कि नाट्य कला का विकास अवरुद्ध-सा है। हाँ, माधव की विरह व्यथा का वर्णन उत्कृष्ट है,जो काव्य की दृष्टि से उपादेय तथा स्पृहणीय होते हुए भी नाटक की दृष्टि से दोषपूर्ण है।

इस नाटक का मुख्य रस शृंगार है किन्तु अन्यान्य रसों का भी पूर्ण परिपाक हुआ है, जैसा कि महाकवि ने नाटक के आरम्भ में भी संकेत किया है—

> भूम्ना रसानां गहनाः प्रयोगाः सौहार्दहृद्यानि विचेष्टितानि।
> औद्धत्यमायोजितकामसूत्रं चित्राः कथावाचि विदग्धता च॥

शृंगार के दोनों पक्षों के चित्रण में नाटककार को पूर्ण सफलता मिली है यद्यपि वियोग शृंगार के चित्रण में उसकी प्रतिभा अधिकाधिक चमत्कृत हुई है। नाटक का सम्पूर्ण नवां अंक तो विप्रलम्भ का जीता जागता नमूना है। सहृदय पाठक द्रवित हुए बिना नहीं रहता। रौद्र तथा वीभत्स रस का परिपाक भी इस नाटक में पूर्णरूपेण हुआ है। वीर रस का परिपाक मकरन्द द्वारा सिंह के मारने के अवसर

पर हुआ है, इसी प्रकार हास्य रस का प्रसंग मकरन्द द्वारा मालती का वेश धारण कर नन्दन को प्रतारित करने के अवसर पर हुआ है। करुण रस के सन्दर्भ नाटक के नवें अंक मे हैं। यह श्लोक जो थोड़े बहुत शब्दों के हेर फेर के साथ उत्तररामचरित मे भी है, इस सन्दर्भ में उद्धरणीय है—

दलति हृदयं गाढ़ोद्वेगं द्विधा तु न भिद्यते
वहति विकलः कायो मोहं न मुञ्चति चेतनाम्।

मातंमर्तदलतिहृदयं ध्वंसते देहबन्धः।
शून्यं मन्ये जगदविरलज्वालमन्तर्ज्वलामि॥
सीदन्नन्धे तमसि विधुरो मज्जतीवान्तरात्मा
विष्वङ्मोहः स्थगयति कथं मन्दभाग्यः करोमि॥९।२०॥

इस प्रकार विभिन्न रसों के सफल एवं सजीव चित्रण में भवभूति का यह नाटक एक सफल कृति है।

मालती माधव की भाषा कुछ क्लिष्ट, समासबहुल तथा अस्पष्ट-सी है। भास के नाटकों के समान सरलता एवं सुस्पष्टता इसमें नहीं है। गद्यांश की अपेक्षा पद्य अधिक हैं। लंबे-लंबे समस्त पदों के भार से संवाद नीरस और बोझिल हो गए हैं किन्तु ऐसे भी स्थलों की कमी नहीं है जहाँ महाकवि भवभूति की भाषा तथा शैली की सरलता तथा सजीवता के भी मनोज्ञ दर्शन होते हैं। एक छटा देखिए, पति-पत्नी के आदर्श के सम्बन्ध में—

प्रेयो मित्रं बन्धुता वा समग्रा सर्वे कामाः शेवधिर्जीवितं वा।
स्त्रीणां भर्ता धर्मदाराश्च पुंसामित्यन्योन्यं वत्सयोर्ज्ञातमस्तु॥६।१८॥

इसी प्रकार प्रेम के सम्बन्ध में भी महाकवि की ये दोनों सूक्तियाँ संस्कृत काव्यरसिकों के लिए चिरकाल से कण्ठहार बनी हुई हैं—

व्यतिषजति पदार्थानान्तरः कोऽपि हेतुः।
न खलु बहिरुपाधीन्प्रीतयः संश्रयन्ते॥
विकसति हि पतंगस्योदये पुण्डरीकं
द्रवति च हिमरश्मावुद्गते चन्द्रकान्तः॥१।२५॥
परिच्छेदातीतः सकलवचनानामविषयः।
पुनर्जन्मन्यस्मिन्ननुभवपथं यो न गतवान्॥
विवेकप्रध्वंसादुपचितमहामोहगहनो
विकारः कोऽप्यन्तर्जडयति च तापं च कुरुते॥१।३०॥

जैसा कि पहले कहा जा चुका है, मालतीमाधव में महाकवि भवभूति का काव्य-

कौशल विशद रूप से मुखरित हुआ है। उनके अगाध पाण्डित्य और काव्य रुचि का इस नाटक मे पूर्ण विकास हुआ है। यद्यपि नाटककार के रूप में यह नाटक उनकी अनवद्य रचना नही कही जायगी। इस दिशा मे तो उत्तररामचरित ही उनकी सर्वोत्कृष्ट नाट्यकृति है। मालतीमाधव मे नाना प्रकार के भावों और रसो की बडी मार्मिक अभिव्यक्ति हुई है। प्राकृतिक दृश्यों का वर्णन तो इतना सजीव हुआ है कि मानो महाकवि चित्रकार की तूलिका ले कर सारे दृश्यो का अकन कर रहा हो।

**पात्रों का चरित्र चित्रण**

इस नाटक की नायिका मालती है, जो स्त्री पात्रों में ही नही सम्पूर्ण पात्रो मे प्रमुख है। नाटक का सम्पूर्ण इतिवृत्त उसी को लेकर है। स्त्रियोचित सम्पूर्ण सद्गुणों का उसमे पूर्ण विकास हुआ है। परम सुन्दरी होने के साथ ही उसमे दया, परदुःखकातरता, सहानुभूति, करुणा, शील-संकोच और अपने प्रेमी के लिए सर्वस्व निछावर कर देने की उत्कट भावना है। उसकी सुन्दरता की एक झांकी इस प्रकार है—

> नवेषु लोध्रप्रसवेषु कान्तिर्दृशः कुरंगेषु गतं गजेषु।
> लतासु नम्रत्वमिति प्रमथ्य व्यक्तं विभक्ता विपिने प्रिया मे ॥९।२७॥

मालती सौन्दर्यराशि की अधिष्ठातृ देवता है, सौन्दर्य सार के समुच्चय का निकेतन है। उसके निर्माण में निश्चय ही चन्द्रकला, मृणाल और ज्योत्स्ना आदि कारण हैं तथा उसके निर्माता स्वय कामदेव हैं। इतनी अनन्य सुन्दरी होते हुए भी उसे अपने कुलशील और माता-पिता की मर्यादा रक्षा के प्रति सहज आदर है। उसे अपने सुख-दुःख का ध्यान उतना नही है जितना पिता की मर्यादा-रक्षा का। उसके प्रेम तथा माता पिता के प्रति श्रद्धा—इन दोनों मे दीर्घ संघर्ष है, किन्तु अन्त तक वह अपने माता-पिता की मर्यादा की रक्षा करती है। माधव के प्रति आत्मसमर्पण करते हुए भी वह उस ओर से विमुख नहीं हुई है। कामन्दकी उसके सामने दुष्यन्त और शकुन्तला, उर्वशी और पुरूरवा—की प्राचीन कथाएँ कहती है और प्रेरित करती है कि वह भी अपने प्रियतम को उन्हीं दोनों की भांति आत्म-समर्पण कर दे किन्तु मालती कोई प्रत्युत्तर नही देती। उसका मौन उसके उज्वल चरित्र की मुखर भूमिका है। अपनी सखियों के प्रति भी मालती के हृदय में सहज स्नेह और आदर की भावना है। लवंगिका उसकी अन्तरंग सखी है। उससे वह अपना कुछ भी छिपा कर नहीं रख सकती। मनोगत भावों को निःसकोच

होकर सुनाती है। लवंगिका के लिए वह अपना सब कुछ निछावर कर सकती है और उसके कुशल-क्षेम के लिए रात दिन चिन्तित रहती है। जब नन्दन के घर से लवंगिका के आने में थोड़ा विलम्ब होता है और उसका कोई समाचार नहीं मिलता तो वह चिन्तित हो उठती है। अपने अनन्य प्रियतम माधव की प्रणय-कथा भी उसे उस समय अच्छी नहीं लगती। ऐसी थी वह सहज स्नेहिनी और निश्छल भाव से प्रेम करनेवाली।

अपने प्रियतम माधव के लिए उसके हृदय में कितना अगाध प्रेम है इसका कुछ परिचय निम्नलिखित पंक्तियों में मिलता है, जो उसके मुख से उस समय निकली है जिस समय योगिनी कपालकुण्डला कराला देवी के मन्दिर में उसे बलि देने के लिए उद्यत है और उससे कहती है कि तुम्हारा अन्त समीप है, अपने प्रियतम का स्मरण तुम कर सकती हो। मालती कहती है—

हा देव माधव ! परलोकगतोऽपि युष्माभिः स्मर्तव्योऽयं जनः।
न खलु स उपरतो यस्य वल्लभः स्मरति ॥५।२५॥

मालतीमें भारतीय महिलाओं की मर्यादा की सीमारेखा है। उसके चरित्र की एक मनोहर झाकी हमें मालतीमाधव में मिलती है और ज्ञात होता है कि महाकवि ने बड़ी निपुणता से उसके चरित्र की महनीयता अंकित की है। वह मधमुच सौन्दर्य की अधिष्ठात्री होने के साथ शालीनता, गंभीरता, प्रेम, सहानुभूति और करुणा की मूर्ति है, कुल-परिवार और भारतीय नारी की मर्यादा-रक्षा ही उसके जीवन का ध्येय है।

माधव—इस नाटक का नायक है जैसा कि नाम से ही सुस्पष्ट है। वह भी मालतीके समान एक अमात्य का पुत्र तथा परम सुन्दर, स्वस्थ तथा मानवीय सद्गुणों का आकर है। वह शास्त्रीय परिभाषा के अनुसार धीर-प्रशान्त तथा कला प्रेमी है। कामन्दकी के मुख से उसका परिचय सुनिए—

अलोक सामान्य गुणस्तइज: प्ररोचनार्थं प्रकटीकृतश्च ॥१।११॥

माधव सौन्दर्य और वीरता का अद्भुत समन्वय है। वह प्रेम की पराकाष्ठा की भाँति वीरोचित कर्त्तव्यों को भी भलीभाँति निभाना जानता है। नवयुवक सुलभ सहृदयता तथा मालती को अनुपम सौन्दर्य के वशीभूत होकर वह मालती के लिए अपना सब कुछ लुटाने कौ तैयार हो जाता है। लवंगिका के मांगने पर अपनी बकुलमाला उसे सौंप देता है। उसकी आसक्ति इतनी प्रबल है कि उसको अपने शरीर की भी सुधि-बुधि नहीं रहती।

प्रेमी और वीर होने के साथ ही उसमें निर्भयता भी चरम कोटि की है। जिस समय उद्यान में सिंह द्वारा उपद्रव मचाने की सूचना उसे मिलती है, उस समय वह

निर्भय होकर उसका मुकाबला करने के लिए उद्यत होता है, किन्तु उसका प्राणप्रिय सखा मकरन्द उससे भी पहले कूद पड़ता है। इसी प्रकार राजपुरुषों द्वारा मकरन्द के पकड़े जाने पर वह उसे छुड़ाने के लिए राजपुरुषों से ही भिड़ जाता है और ऐसा पराक्रम दिखाता है कि स्वयं राजा प्रसन्न हो जाते हैं। ऐसी ही वीरता और निर्भयता का दर्शन उसके द्वारा तान्त्रिक अघोरघाट की हत्या के समय भी मिलता है।

माधव इतना उत्कट प्रेमी है कि अपनी प्रेयसी के लिए नीचातिनीच कर्म करने के लिए भी उद्यत हो जाता है। एक ब्राह्मण पुत्र द्वारा श्मशान भूमि मे नरमांस विक्रय का उदाहरण उसके उत्कट प्रेम का परिचायक है। वह अपनी प्रेयसी मालती के वियोग मे प्राण त्यागने के लिए उद्यत है, उसकी वियोग व्यथा वह सहन नही कर सकता था। इस प्रकार चरितनायक माधव उत्कट प्रेमी, परम साहसी, वीर तथा अन्य मानवीय सद्गुणो की दुर्लभ निधि है।

मकरन्द माधव का एकान्त सखा है। जिस प्रकार लवंगिका के बिना मालती नही रह सकती उसी प्रकार मकरन्द के बिना माधव को भी चैन नही है। वह माधव के उत्तमोत्तम गुणों की प्रतिच्छाया है। उसके प्रत्येक सुख-दुःख का संगी है। अपने मित्र के हितार्थ वह सब कुछ त्यागने को तत्पर हो जाता है। वह परम वीरात्मा, बुद्धिमान तथा सुलझे हुए विचारो का युवक है। निःस्वार्थ प्रेम की प्रतिमा के समान वह माधव और मदयन्तिका के लिए संघर्ष रत है, किन्तु अपनी प्रेयसी मदयन्तिका से बढ कर उसे अपने नर्म सखा माधव के हितो की चिन्ता है। जिस समय मालती की वियोगाग्नि को न सहन कर सकने के कारण माधव की दशा अत्यन्त दयनीय हो जाती है और मकरन्द को ऐसा दिखाई पड़ता है कि माधव अब मृत्यु के समीप है, उस समय वह स्वयं अपने प्राणो को त्यागने के लिए आत्महत्या जैसे जघन्य कृत्य के लिए उद्यत हो जाता है। ऐसे प्रेमी मित्र सर्वदा दुर्लभ होते हैं।

मकरन्द की वीरता और निर्भीकता के अनेक दृश्य नाटक में चित्रित हैं। वह न केवल सिंह को ही मार डालता है अपितु राजपुरुषों से भी लोहा लेने मे पीछे नही रहता। वह पुरुष होकर भी स्त्री का वेश धारण कर नन्दन के घर मे पहुँच जाता है। अपने मित्र माधव के हितार्थ उसके लिए कुछ भी अकरणीय अथवा दुष्कर नही है। वह कामना करता है कि जहाँ कही उसका मित्र जन्म ले वही उसका भी जन्म हो—

प्रियस्य सुहृदो यत्र मम तत्रैव सम्भवः।
भूयादमुष्य भूयोऽपि भूयासमनुसंचरः॥९।४१॥

इस प्रकार परम वीरता, उदारता, परदुःख कातरता अपने सन्मित्र के लिए

अपना सर्वस्व समर्पण करने की उत्कट भावना के अतिरिक्त मकरन्द में प्रेमी के भी दुर्लभ गुण विद्यमान हैं। अपनी प्राण प्रेयसी मदयन्तिका के प्रति भी वह पूर्णतः निष्ठावान है और अन्त में उसकी भी मनकामना पूर्णतः फलवती होती है।

भवभूति के इस नाटक में स्त्री पात्रों की अधिकता है, किन्तु उन सब में सब से अधिक तेजस्वी स्त्री पात्र है कामन्दकी, जो है तो बौद्ध सन्यासिनी अथवा भिक्षुणी, किन्तु लोक व्यवहार में उसका बुद्धि विलास किसी भी कूटनीतिज्ञ राजपुरुष से कम नहीं है। वह संसार के सुखों को त्याग चुकी है किन्तु अपने दो मित्रों के वचन को सत्य करने के लिए उचित-अनुचित कोई भी उपाय करने में पीछे नहीं रहती। मालती और माधव का परिणय कराने के लिए उसकी योजना बड़े-बड़े विघ्नों में फँसती है और बीच बीच में ऐसा प्रतीत होता है जैसे वह कभी सफल नहीं होगी किन्तु वह हिम्मत नहीं हारती और ऐसे ऐसे उपाय रचती है जिससे अन्त में उसका मनोरथ पूर्ण हो कर ही रहता है।

राजा मालती के विवाह में बाधक है। वह नन्दन से मालती के विवाह का इच्छुक है। मालती का पिता अमात्य भूरिवसु अनन्य स्वामिभक्त है तथा मालती भी आदर्शवादिनी है। वह अपनी इच्छाओं का विघात कर सकती है किन्तु अपने पिता माता की आज्ञा का उल्लघन नहीं कर सकती है। अत वह न चाहते हुए भी नन्दन को स्वीकार करने के लिए तैयार है। ये दोनों चीजें कामन्दकी की योजना में बाधक है अतः उसका काम बड़ा कठिन है। उसे एक ही साथ दो कठिन काम करने पड़ते है। प्रथम तो वह मालती के हृदय में माधव के प्रति अत्यासक्ति उत्पन्न करती है तथा दूसरी ओर ऐसी ऐसी घटनाओं की सृष्टि करती है जिनसे दोनों में प्रत्यक्ष सम्पर्क हो सके। वह मालती के हृदय में धीरे-धीरे अपने पिता के प्रति विरक्ति तथा अवहेलना उत्पन्न करने का भी प्रयत्न करती है, जो उस जैसी सन्यासिनी के लिए कथमपि उचित नहीं था। किन्तु कामन्दकी को अपने सकल्पों की पूर्ति में कोई बाधा रोक नहीं सकती। वह स्वयं कन्यादान भी करती है और वर के अभिभावक की भूमिका भी निभाती है।

कामन्दकी बड़े बड़े कूटनीतिज्ञों का कान काटने वाली महिला है। महावीर चरितम् के माल्यवान की भाँति उसमें अपनी योजनाओं को सफल बनाने की अदम्य शक्ति है। उसका तेजस्वी चरित्र उसकी अनवरत कर्मठता, जागरूकता तथा बुद्धि प्रखरता के कारण अधिक आकर्षक बन गया है।

पुरुष पात्रों में अमात्य भूरिवसु तथा राजा के चरित्र की जो झाँकियाँ इस नाटक में है उनसे प्रकट होता है कि उस युग के राजा और मंत्री मनुप्रणीत धर्मशास्त्रीय मर्यादाओं के रक्षक होते थे।

तांत्रिक अघोरघण्ट का चरित्र बड़ा भयंकर है, जो उस युग की तथा समाज की कुरीतियों का परिचय देता है। नर बलि तथा नर मांस के विक्रय का चित्रण कर भवभूति ने यह सिद्ध कर दिया है कि उस युग के समाज में शाक्तों अथवा बौद्धों की तंत्र साधना का बोलबाला था और स्त्रियां भी उसमें खुल कर भाग लेती थीं।

मालती माधव के अन्यान्य स्त्री पात्र भी कम तेजस्वी और अनाकर्षक नहीं हैं। मालती की अन्तरंग सखी लवंगिका तथा कामन्दकी की शिष्या बुद्धरक्षिता के चरित्र भी उच्चकोटि के हैं तथा जिस प्रकार अनेक छोटी व बड़ी नदियां समुद्र में मिल कर अपने को चरितार्थ करती हैं उसी प्रकार वे सब भी अपने उज्ज्वल और स्पृहणीय चरित्रों से इस नाटक के नायक और नायिका के चरित्रों को अधिकाधिक निखारते हुए अपनी आभा का पाठकों तथा दर्शकों के हृदय में चिरकाल के लिए अंकित कर जाती हैं। उनके व्यक्तित्व में जो परस्पर भिन्नताएं हैं, उनका भी परिचय पाठकों को अनायास ही मिलता रहता है।

लवंगिका कामशास्त्र की पण्डिता है। बुद्धरक्षिता भिक्षुणी हो कर भी इस सन्दर्भ में किसी से कम नहीं है। सौदामिनी सर्वाधिक तेजस्विनी है। उसमें यौगिक सिद्धि भी है और लौकिक व्यवहारों में अपार निपुणता भी है। ऐसी ही है मदयन्तिका, जो राजा के क्रीडा सहचर नन्दन की बहन है। वह भी परम सुन्दरी तथा सहृदय है किन्तु उसमें वह गंभीरता और आदर्श-प्रेम नहीं है जो मालती में है। वह अपने प्रेमी को आत्म समर्पण ही नहीं कर देती उसके साथ पलायन भी कर जाती है और बुद्धरक्षिता द्वारा पूछने पर स्पष्ट कह भी देती है कि उसके शरीर पर उसके प्रेमी का एकाधिकार है।

इस प्रकार भवभूति का यह नाटक संस्कृत काव्य रसिकों के लिए चिरकाल से वांछित रहा है। इसमें अनेक ऐसी विशेषताएं हैं जो अन्यत्र नहीं मिलती। मालती माधव में छन्दों का प्रयोग दर्शनीय है। किन्हीं छन्दों में कर्ण सुखद तथा उच्चारण में सुख देने वाले शब्दों की मनोहारि छटा है तो किन्हीं किन्हीं में विकट वर्णों के विन्यास कौशल को देखते ही बनता है। छन्दों की नादात्मक गति से उनकी भाव व्यंजना का प्रभाव अधिक हो जाता है। पात्रों के अनुरूप भाषा के प्रयोग की छटा तो इस नाटक में स्थल-स्थल पर दर्शनीय है। कहीं-कहीं वाक्य अत्यन्त सरल, सरस तथा छोटे हैं तो कहीं अत्यन्त जटिल, विकट, समासबहुल तथा प्रांजल हैं। क्लिष्ट गद्य काव्य की भांति उन्होंने कहीं कहीं तो कादम्बरी और दशकुमार चरित की तरह संवादों का प्रयोग किया है।

नाटक में व्यंग्य और हास्य का भी प्रयोग है, किन्तु बहुत कम। संभवत. भवभूति प्रकृति के अत्यन्त गंभीर तथा रसिक पुरुष थे। व्याकरण, न्याय, मीमांसा,

पुराणादि के यह पण्डित थे। उन्होंने ऐसे ऐसे नूतन शब्दों का प्रयोग किया है जो अमरकोश में नहीं हैं। उनकी शैली मे वैदिक व्याख्यानों की भी छाया मिलती है। वे अपने अनेक श्लोकों का यथावसर बारम्बार प्रयोग करने मे भी नहीं हिचकते। करुण उनका परमप्रिय रस है यद्यपि शृगार के वर्णन मे भी वह सिद्धहस्त हैं।

प्रकाश निकेतन, कृष्ण नगर
प्रयाग

रामप्रताप त्रिपाठी

# मालतीमाधव के पात्र

## पुरुष पात्र

१. सूत्रधार — प्रमुख नट।
२. नट — सूत्रधार का सहायक।
३. देवरात — विदर्भ नरेश के मंत्री माधव का पिता।
४. माधव — नायक, विदर्भराज के मंत्री देवरात का पुत्र।
५ मकरन्द — माधव का मित्र।
६. भूरिवसु — पद्मावती नरेश का मंत्री।
७. नन्दन — पद्मावती नरेश का एकान्त मित्र।
८ कलहंस — माधव का सेवक।
९ अघोरघण्ट — एक कापालिक।

## स्त्री पात्र

१. मालती — नायिका, पद्मावती नरेश के मंत्री भूरिवसु की कन्या।
२. मदयन्तिका — नन्दन की बहिन।
३. कामन्दकी — बौद्ध सन्यासिनी, योगिनी।
४. सौदामिनी — कामन्दकी की पूर्व शिष्या, योगिनी।
५ कपालकुण्डला — अघोरघण्ट की शिष्या।
६. अवलोकिता — कामन्दकी की परिचारिका।
७. बुद्धरक्षिता — कामन्दकी की सखी।
८. लवङ्गिका — मालती की सखी, उसकी धाय की पुत्री।
९. मन्दारिका — कलहंस की प्रेमिका।
१०. प्रतीहारी — अन्तःपुर की द्वारपालिका।

# मालतीमाधवम्

## प्रथमोऽङ्कः

चूडापीडकपालसङ्कुलगलन्मन्दाकिनीवारयो
विद्युत्प्रायललाटलोचनशिखिज्वालाविमिश्रत्विषः।
पान्तु त्वामकठोरकेतकशिखासन्दिग्धमुग्धेन्दवो
भूतेशस्य भुजङ्गवल्लिवलयस्रङ्नद्धजूटा जटाः॥१॥

एतच्च—

सानन्दं नन्दिहस्ताहतमुरजरवाहूतकौमारबर्हि-
त्रासान्नासाग्ररन्ध्रं विशति फणिपतौ भोगसङ्कोचभाजि।

---

# मालतीमाधवम्

## प्रथम अंक

महादेव जी की ऐसी जटाएँ तुम्हारी रक्षा करें, जो शिर में स्थित मालाओं में विद्यमान नरकपालों में चारों ओर फैले हुए और गिरते हुए गंगाजल से युक्त हैं, बिजली के समान भाल में उपस्थित (तीसरे) नेत्राग्नि की ज्वालाओं से मिश्रित कान्ति के कारण—क्या यह कोमल केतकी के पुष्प का अग्रभाग है—ऐसे सन्देह के विषयीभूत सुन्दर चन्द्रमा से सम्बद्ध हैं, और मण्डलाकार सर्परूपी लताओं की मालाओं से भली भाँति बाँधी गयी हैं॥१॥

यह भी,

शंकर जी के ताण्डव नृत्य में नन्दी के हाथों से बजती हुई पखावज के शब्द से मेघ-गर्जना की भ्रान्ति से आये हुए स्वामि कार्तिकेय के मयूर के संत्रास से अपने शरीर को संकुचित करनेवाले सर्पराज वासुकि के, अपनी रक्षा के लिए, गणेशजी की नासिका (सूँड) के छिद्र में आनन्दपूर्वक घुस जाने पर, उनके कपोलों से उड़ने-

गण्डोड्डीनालिमालामुखरितककुभस्ताण्डवे शूलपाणे-
र्वैनायक्यश्चिरं वो वदनविधुतयः पान्तु चीत्कारवत्यः॥२॥

(नान्द्यन्ते)

सूत्रधारः—अलमलम्। उदितभूयिष्ठ एव भगवानशेषभुवनद्वीपदीपः। तदुपतिष्ठे। (प्रणम्य)

कल्याणानां त्वमसि महसां भाजनं विश्वमूर्ते!
धुर्यां लक्ष्मीमिह मयि भृशं धेहि देव! प्रसीद।
यद्यत्पापं प्रतिजहि जगन्नाथ! नम्रस्य तन्मे
भद्रं भद्रं वितर भगवन्भूयसे मङ्गलाय॥३॥

(नेपथ्याभिमुखमवलोक्य) मारिष, सुविहितानि रङ्गमङ्गलानि। सन्निपतितश्च भगवतः कालप्रियनाथस्य यात्राप्रसङ्गेन नानादिगन्तवास्तव्यो जनः। तत्किमित्युदासते भरताः। आदिष्टोऽस्मि विद्वत्परिषदा यथा—अद्य त्वयाऽपूर्व-

---

वाली भ्रमरपंक्तियों से दिशाओं को गुंजा देनेवाले एवं चीत्कार के शब्द से युक्त श्रीगणेश जी के मुख के कम्पन तुम्हारी चिरकाल तक रक्षा करें॥२॥

(नान्दी के अन्त में)

सूत्रधार—बस। बस। समस्त लोकों एवं (जम्बू आदि) द्वीपों के दीपक भगवान सूर्यनारायण बहुत अंशों में उदित हो चुके हैं। इसलिए (उनकी) आराधना करता हूँ। (प्रणाम करके)

हे विश्वमूर्ते! सूर्यदेव! आप मंगलस्वरूप सभी तेजों के पात्र (आधार) हैं। अतः इस संसार में मुझ में (मेरे लिए) सम्पूर्ण सुख-सम्पादन में समर्थ प्रचुर धन-सम्पदा को धारण कराएँ (व्यवस्था कराएँ।) हे देव! आप सुप्रसन्न हों। हे जगन्नाथ! मैं विनत हो रहा हूँ (आप को नमस्कार करता हू)। मेरे भीतर जो भी पाप-दोष है उन्हें (आप) नष्ट करें और हे भगवन्! (मेरे) प्रचुर मंगल के लिए आप कल्याण वितरण करें॥३॥

(नेपथ्य की ओर देखकर) भाई नट! रंगमंच पर मंगलाचरण का विधान भली भाँति सम्पन्न हो चुका है। भगवान् कालप्रियनाथ की यात्रा के शुभ महोत्सव के प्रसंग में विविध प्रान्तों के निवासी लोग यहाँ एकत्र हुए हैं। तब फिर नट (आप) लोग क्यों उदासीन-से हो रहे हैं। विद्वानों की सभा ने मुझे आज्ञा दी है कि किसी अपूर्व नाटक के प्रयोग से हम लोगों का मनोरंजन करो। इसलिए हम इस सभा

वस्तुप्रयोगेण वयं विनोदयितव्या इति। तत्परिषदं निर्दिष्टगुणप्रबन्धेनोपतिष्ठावः।

नटः—(प्रविश्य) भाव, कतमे ते गुणा यानुदाहरन्त्यार्यमिश्रा भगवन्तो भूमिदेवाः।

सूत्रधारः—

भूम्ना रसानां गहनाः प्रयोगाः सौहार्दहृद्यानि विचेष्टितानि।
औद्धत्यमायोजितकामसूत्रं चित्राः कथा वाचि विदग्धता च॥४॥

नटः—भाव! कस्मिन्प्रकरणे।

सूत्रधारः—(विचिन्त्य) स्मृतम्। अस्ति दक्षिणापथे पद्मपुर नाम नगरम्। तत्र ब्राह्मणाः केचित्तैत्तिरीयाः पंक्तिपावनाः काश्यपाः पञ्चाग्नयः सोमपीथिनो धृतव्रता उदुम्बरनामानो ब्रह्मवादिनः प्रतिवसन्ति।

ते श्रोत्रियास्तत्त्वविनिश्चयाय भूरि श्रुतं शाश्वतमाद्रियन्ते।
इष्टाय पूर्ताय च कर्मणेऽर्थान् दारानपत्याय तपोऽर्थमायुः॥५॥

---

को सन्तुष्ट करने में समर्थ सभी गुणों से युक्त प्रबन्ध (नाटक) उपस्थित करना चाहते हैं।

नट—(प्रवेश करके) महानुभाव! वे कौन से गुण हैं, जिन्हें परम कुलीन एवं प्रभावशाली ब्राह्मणों ने उत्तम बतलाया है।

सूत्रधार—(शृंगार आदि) रसों के प्रचुरप्रयोग से गंभीर अभिनय, सुहृदता से भरी एवं मनोहारिणी (नायक आदि की) चेष्टाएँ, काम-प्रयोग के विधान से (नायक आदि की) प्रसगानुरूप उद्धतता, विचित्र कथा एवं संवाद में चतुरता एवं क्षिप्रता (ये नाटक के उत्तम गुण माने जाते है।)॥४॥

नट—महानुभाव! तो किस प्रकरण में (इतने गुण है।)

सूत्रधार—(विचार कर) स्मरण हुआ। दक्षिण देश में पद्मपुर नाम का नगर है। वहाँ कृष्ण यजुर्वेदी तैत्तिरीय शाखा के काश्यप गोत्रीय पंक्तिपावन, पंचाग्निपूजक, सोमरस पान करनेवाले, विविध व्रतों के आराधक, उदुम्बर नाम से सुप्रसिद्ध ब्रह्मतत्त्व को जाननेवाले ब्राह्मण निवास करते है।

वे श्रोत्रिय ब्राह्मण तत्त्व के निश्चय करने के लिए अधिक से अधिक शास्त्रों के अध्ययन का, यज्ञादि के अनुष्ठान एवं वापी-कूप-तड़ागादि के निर्माण के लिए धन-सम्पदा का, सन्तान की प्राप्ति के लिए पत्नी का और तपस्या के लिए (दीर्घ) आयु का आदर करते है॥५॥

तदामुष्यायणस्य तत्रभवतो भट्टगोपालस्य पौत्रः पवित्रकीर्तेर्नीलकण्ठस्य पुत्रः श्रीकण्ठपदलाञ्छनः पदवाक्यप्रमाणज्ञो भवभूतिर्नाम कविर्निसर्गसौहृदेन भरतेषु वर्तमानः स्वकृतिमेवंगुणभूयसीमस्माकं हस्ते समर्पितवान्। यत्र खल्वियं वाचो-युक्तिः।

ये नाम केचिदिह नः प्रथयन्त्यवज्ञां
जानन्ति ते किमपि तान्प्रति नैष यत्नः।
उत्पत्स्यते मम तु कोऽपि समानधर्मा
कालो ह्ययं निरवधिर्विपुला च पृथ्वी॥६॥

तदुच्यन्तां तत्प्रस्थापनाय सर्वे कुशीलवा यथा—स्वसङ्गीतकप्रयोगे वर्णिका-परिग्रहे च त्वर्यतामिति। कविवर्णनां प्रति तेनैवमुक्तम्।

गुणैः सतां न मम को गुणः प्रख्यापितो भवेत्।
यथार्थनामा भगवान् यस्य ज्ञाननिधिर्गुरुः॥७॥

---

उस उदार (पवित्र) कुल में जन्मे पूजनीय गोपालभट्ट के पौत्र, पुण्यश्लोक नीलकण्ठ के पुत्र, व्याकरण, मीमांसा और न्याय शास्त्र के विद्वान् 'भवभूति' इस नाम से विख्यात, श्रीकण्ठ नामक कवि ने, जिनका नाट्य वर्ग में स्वाभाविक स्नेह है, उक्त सभी सद्गुणों से अलङ्कृत अपनी कृति को (स्वयम् अभिनय के लिए) हमारे हाथों में समर्पित किया है। अपनी उक्त रचना के सम्बन्ध में उनकी यह उक्ति बहुत प्रसिद्ध है।

जो लोग हमारी इस रचना में अपना अनादर प्रकट करते हैं वे क्या यह जानते हैं कि उनके लिए हमारा यह (रचना-) प्रयास नहीं है। मेरे ही समान गुणों (काव्य-रसों) को जाननेवाला कोई पुरुष उत्पन्न होगा ही, क्योंकि यह काल सीमा रहित है और यह धरती भी बहुत लंबी-चौड़ी है॥५॥

तो फिर उसका अभिनय करने के लिए नटों (पात्रों) को कह दीजिए कि वे अपने संगीत के प्रयोग के लिए तथा वेश-भूषा की तैयारी में शीघ्रता करें। कवि के गुणों के सम्बन्ध में उन्होंने स्वयं ऐसा कहा है—

सज्जनों के गुणों से मेरा (मेरी रचना का) कौन-सा गुण भला प्रख्यापित न होगा, क्योंकि जिसके (मेरे) यथार्थ नामवाले भगवान् ज्ञाननिधि गुरु है॥७॥

अपि च—

यद्वेदाध्ययनं तथोपनिषदां सांख्यस्य योगस्य च
ज्ञानं तत्कथनेन किं न हि ततः कश्चिद् गुणो नाटके।
यत्प्रौढित्वमुदारता च वचसां यच्चार्थतो गौरवं
तच्चेदस्ति ततस्तदेव गमकं पाण्डित्यवैदग्ध्ययोः ॥८॥

नटः—तावद्भूमिकास्तथैव भावेन सर्वे वर्ग्याः पाठिताः। सौगतजरत्प्रव्राजिकायाः कामन्दक्यास्तु प्रथमां भूमिकां भाव एव एवाधीते। तदन्तेवासिन्यास्त्वहमवलोकितायाः।

सूत्रधारः—ततः किम्?

नटः—प्रकरणनायकस्य मालतीवल्लभस्य माधवस्य वर्णिकापरिग्रहः कथम्।

सूत्रधारः—मकरन्दकलहंसयोः प्रवेशावसरे तत्सुविहितम्।

नटः—तेन हि तत्प्रबन्धप्रयोगादेवात्रभवतः सामाजिकानुपास्महे।

सूत्रधारः—बाढम्। एषोऽस्मि कामन्दकी संवृत्तः।

---

और भी, जो वेदों का अध्ययन एवं उपनिषद्, सांख्य और योग का ज्ञान है, उनके कथन (अथवा उपदेशादि) का क्या प्रयोजन है, क्योंकि उनके द्वारा नाटक में कोई गुण (विशेषता) नहीं आता। वाक्यों में जो उदारता एवं प्रगल्भता है, (उनके) अर्थ में जो गुरुता है, यदि यह सब है तो वही (नाटककार के) पाण्डित्य एवं निपुणता का सूचक है॥८॥

नट—महानुभाव ने सम्पूर्ण रूप से अभिनय-कार्य सभी लोगों को भलीभांति पढ़ा दिया है। बौद्ध सन्यासिनी वृद्धा कामन्दकी का अभिनय आप ही स्वयं तैयार कर चुके हैं। मैं तो उनकी शिष्या अवलोकिता का अभिनय करूंगा।

सूत्रधार—अच्छा फिर।

नट—इस नाटक के नायक मालती के प्रियतम माधव का अभिनय कार्य किस प्रकार सम्पन्न होगा?

सूत्रधार—मकरन्द और कलहंस के प्रवेश के अवसर पर उसे ठीक करना समुचित होगा।

नट—तब तो अब रंगमंच पर उपस्थित सम्मान्य सज्जनों के सामने हम लोग सज-धज कर सेवार्थ (मनोरंजकार्थ) उपस्थित हों।

सूत्रधार—बहुत अच्छा! तो यह मैं कामन्दकी बन गया हूँ।

नटः—अहमप्यवलोकिता।

(इति निष्क्रान्तौ)

इति प्रस्तावना

—— ० ——

(परिवृत्य रक्तपटदिशानेपथ्य उभायुपविष्टौ प्रविशतः)

कामन्दकी—वत्से! अवलोकिते!

अवलोकिता—आज्ञापयतु भगवती। (आणवेदु भअवदी)

कामन्दकी—अपि नाम कल्याणिनोर्भूरिवसुदेवरातापत्ययोरनयोर्मालती-माधवयोरभिमतं पाणिग्रहमङ्गलं स्यात्।

(सहर्षं वामाक्षिस्पन्दनं सूचयित्वा)

विपुल्यलेय कल्याणमान्तरज्ञेन चक्षुषा।
स्फुरता वामकेनापि दाक्षिण्यमवलम्ब्यते॥९॥

अवलोकिता—महान्खल्वेष भगवत्याश्चित्तावक्षेपः। आश्चर्यमाश्चर्यम्। यदिदानीं चीरचीवरमात्रपरिच्छदां पिण्डपातमात्रप्राणवृत्तिमपि भगवतीमीदृशे व्यापारेऽस्मदमात्यभूरिवसुर्नियोजयति सम्भिमुत्खण्डितसंसारावग्रहो युष्माभिर-

---

नट—मैं भी अवलोकिता (बन गया हूँ)।

(दोनों निकलते हैं।)

प्रस्तावना समाप्त

—— ० ——

[तदनन्तर रक्त (भगवा) वस्त्र धारण किए कामन्दकी और अवलोकिता बैठी हुई प्रवेश करती (दिखायी पडती)] है।

कामन्दकी—बेटी अवलोकिते!

अवलोकिता—भगवती आज्ञा दे।

कामन्दकी—यदि इन दोनों कल्याणभाजन भूरिवसु (की कन्या) और देवरात की सन्तानों (पुत्र)—मालती और माधव-का परस्पर मांगलिक विवाह कार्य सम्पन्न हो जाता (तो कितना अच्छा होता)।

(प्रसन्नतापूर्वक बाईं आंख का फडकना सूचित करते हुए)

हमारे मन की बातों को जानते हुए जो फडक कर शुभसूचनाएँ दे रहा है—ऐसा यह मेरा वाम (प्रतिकूल या वाम होकर भी) नेत्र दक्षिणता अर्थात् उदारता का अवलंब ले रहा है॥९॥

अवलोकिता—यह तो भगवती के चित्त में बडी चंचलता है। आश्चर्य है, आश्चर्य है। जो इस समय पुराने चीथडे मात्र पहननेवाली, भिक्षा द्वारा प्राप्त अन्न से जीवन यापन करनेवाली भगवती (आप) को भी हमारे अमात्य भूरिवसु

प्यात्मा निक्षिप्यते। (महन्तो क्खु एसो भअवदीए चित्तावक्खेओ। अच्चरिअं अच्चरिअं। जं दाणि चीरचीवरमेत्तपरिच्छदं पिण्डपाअमेत्तपाणउत्ति वि भअवदीं ईरिसेसु आआसेसु अमच्चभूरिवसू णिओएदि। तस्सि उक्खण्डिअसंसारावग्गहो तुम्हेहिं वि अप्पा णिक्खिविअदि।)

कामन्दकी—वत्से, मा मैवम्।

**यन्मां विधेयविषये स भवान्नियुङ्क्ते स्नेहस्य तत्फलमसौ प्रणयस्य सारः।**
**प्राणैस्तपोभिरथवाभिमतं मदीयैः कृत्यं घटेत सुहृदो यदि तत्कृतं स्यात्॥**

किं न वेत्सि। यदैव नो विद्यापरिग्रहाय नानादिगन्तवासिसाहचर्यमासीत्तदैवास्मत्सौदामिनीसमक्षमनयोर्भूरिवसुदेवरातयोः प्रवृत्तेयं प्रतिज्ञा अवश्यमावाभ्यामपत्यसम्बन्धः कर्तव्य इति। तदिदानीं विदर्भराजस्य मन्त्रिणा सता देवरातेन माधवं पुत्रमान्वीक्षिकीश्रवणाय कुण्डिनपुरादिमां पद्मावतीं प्रहिण्वता सुविहितम्।

**अपत्यसम्बन्धविधिप्रतिज्ञा प्रियस्य नीता सुहृदः स्मृतिं च।**
**अलोकसामान्यगुणस्तनूजः प्ररोचनार्थं प्रकटीकृतश्च॥११॥**

---

जो इस प्रकार के प्रयास (झंझटी काम) में नियुक्त कर रहे हैं। और आप भी हैं, जो मुक्ति के अवरोधक सांसारिक कार्यों को त्याग कर भी उसमें अपने आप को एकदम से डाल दिया है।

कामन्दकी—बेटी! नहीं, नहीं, ऐसा मत कहो।

आदरणीय (भूरिवसु जी) जो मुझे (मालती और माधव के मांगलिक विवाह) कार्य में नियुक्त करते हैं वह (उनके) स्नेह का फल है और प्रेम का सर्वस्व है, मेरे प्राणों से अथवा मेरी तपस्या से भी यदि मेरे मित्र का कार्य सम्पन्न होता है तो वह एक उत्तम कार्य होता है॥१०॥

क्या तुम नहीं जानती हो, जिस समय विद्या अध्ययन के लिए विविध देशों के निवासी हम लोगों का साहचर्य था उसी समय हमारे और सौदामिनी के सामने इन भूरिवसु और देवरात ने यह प्रतिज्ञा की थी कि—हम दोनों की सन्तानों का परस्पर (विवाह) सम्बन्ध अवश्य होगा। सो अब विदर्भराज के मन्त्रिपद पर नियुक्त देवरात ने अपने पुत्र माधव को न्याय शास्त्र के अध्ययन के लिए कुण्डिनपुर से इस पद्मावती नगरी को भेजकर अच्छा ही किया है। (क्योंकि इस प्रकार उन्होंने)

सन्तानों के पारस्परिक मांगलिक विवाह की प्रतिज्ञा को अपने प्रिय मित्र (भूरिवसु) को स्मरण दिला दिया और अपने अलौकिक गुणों से युक्त पुत्र (माधव) में (विवाह को) अभिरुचि पैदा करने के लिए (उनके निकट) प्रकट भी कर दिया॥११॥

अवलोकिता—किमिति मालतीममात्यो माधवस्यात्मना न प्रतिपादयति। येन चौर्यविवाहे भगवती त्वरयति। (किंति मालदिं अमच्चो माहवस्स अप्पणा ण प्पडिवादेइ। जेण चोरिअविवाहे भअवदी तुवरावेदि।)

कामन्दकी—

तां याचते नरपतेर्नर्मसुहृन्नन्दनो नृपमुखेन।
तत्साक्षात्प्रतिषेधः कोपाय शिवस्त्वयमुपायः॥१२॥

अवलोकिता—आश्चर्यमाश्चर्यम्। न खल्वमात्यो माधवस्य नामापि जानातीति निरपेक्षता लक्ष्यते। (अच्चरिअं अच्चरिअं। ण क्खु अमच्चो माहवस्स णामं वि जाणादित्ति णिरवेक्खदा लक्खिअदि।)

कामन्दकी—वत्से, संवरणं तत्।

विशेषतस्तु बालत्वात्तयोर्विवृतभावयोः।
तेन माधवमालत्योः कार्यः स्वमतिनिह्नवः॥१३॥

अपि च—

अनुरागप्रवादस्तु वत्सयोः सार्वलौकिकः।
श्रेयो ह्यस्माकमेवं हि प्रतार्यौ राजनन्दनौ॥१४॥

---

अवलोकिता—तब फिर अमात्य भूरिवसु माधव के साथ अपनी कन्या मालती का विवाह स्वयमेव क्यों नहीं कर देते और भगवती (आप) को इस प्रकार के चौर (गुप्त) विवाह के लिए क्यों व्यग्र बना रहे हैं?

कामन्दकी—राजा के अन्तरंग सहचर मित्र नन्दन ने राजा द्वारा ही मालती की याचना है। (ऐसी स्थिति में) उसकी बात का निषेध करना (राजा के) कोप का कारण होगा अतः यह (चौर विवाह का) उपाय कल्याणकारी होगा॥१२॥

अवलोकिता—आश्चर्य है। आश्चर्य है। हमारे अमात्य (भूरिवसु) माधव का नाम भी नहीं जानते—ऐसी निरपेक्षता देखी जा रही है।

कामन्दकी—बेटी! यह सब ढकोसला है।

उन दोनों मालती और माधव के बाल्य काल के कारण, उनके पारस्परिक प्रेम भाव को, अपनी ओर से विशेष रूप से छिपाना (ही) चाहिए॥१३॥

और भी, दोनों बच्चों—मालती और माधव के प्रणय का प्रवाद तो सभी लोग जान गये हैं, अतः हमारा कल्याण तो इसी में है कि राजा और नन्दन-दोनों को प्रवंचित किया जाय॥१४॥

पद्य—

बहिः सर्वाकारप्रगुणरमणीयं व्यवहरन्-
पराभ्यूहस्थानान्यपि तनुतराणि स्थगयति।
जनं विद्वानेकः सकलमतिसन्धाय कपटै-
स्तटस्थः स्वानर्थान्घटयति च मौनं च भजते॥१५॥

अवलोकिता—मयापि युष्मद्वचनासेन तेनोपन्यासेन भूरिवसुमन्दिरासन्नतर-राजमार्गेण माधव. संचार्यते। (मए वि तुम्ह वअणादो तेण तेणोवण्णासेण भूरिवसुमन्दिरासण्णतररामग्गेण माहवो सञ्चारीअदि।)

कामन्दकी—कथितमेव नो मालतीधात्रेय्या लवङ्गिकया।

भूयो भूयः सविधनगरीरथ्यया पर्यटन्तं
दृष्ट्वा दृष्ट्वा भवनवलभीतुङ्गवातायनस्था।
साक्षात्कामं नवमिव रतिर्मालती माधवं यद्-
गाढोत्कण्ठा लुलितलुलितैरङ्गकैस्ताम्यतीति॥१६॥

अवलोकिता—बाढम्। ततस्तयोद्वेगविनोदनं माधवप्रतिच्छन्दकमभिलिखितं

---

देखो, जो अद्वितीय बुद्धिमान होता है वह बाहर से तो सभी प्रकार की अनुकूलताओं से युक्त (वेश भूषा और भाषा का) व्यवहार करते हुए विरोधियों के अत्यन्त सूक्ष्म सन्देह-स्थलों को भी छिपा लेता है। स्वयम् उदासीन रह कर कपट-व्यवहार द्वारा सभी लोगों को प्रवंचित कर के अपने प्रयोजनों को सिद्ध कर लेता है और साथ ही मौन भी बना रहता है॥१५॥

अवलोकिता—मैं भी आप के कहने से किसी न किसी बहाने से भूरिवसु के भवन के अति समीप वाले राजमार्ग पर माधव को आने जाने की प्रेरणा करती रहती हूं।

कामन्दकी—मालती की धाय की जो लड़की लवंगिका नाम की है, उसने (तभी) मुझसे कहा (भी) है—

जिस प्रकार रति अपने समक्ष नूतन कामदेव को देखकर उत्कण्ठित होती है उसी प्रकार मालती, भवन की छत के ऊँचे झरोखे पर बैठकर अपने भवन के समीपवर्ती राज-पथ पर बारम्बार आते जाते हुए माधव को देख-देखकर अत्यन्त उत्कण्ठित हो कर (कामवेदना के कारण) अति कम्पित अंगों से सन्ताप का अनुभव करती है॥१६॥

अवलोकिता—ठीक है। इसी कारण उसने अपने उद्वेग को दूर करने एवं

घुम्मन्तसोलं णिव्वण्णेदि। किं अ कवलिआरविन्दकेसरकसाअकण्टकलहंसघोसघग्घरक्खलिअगम्भीरभारदीभरिदक्कण्णविवरं पिए मदअन्तिए त्ति मं वाहरदि। अहपहावन्तो विअ उत्तरीअञ्चलावलम्बणपराहुवेण ससंभमुत्तरङ्गघमघमाअन्तहिअअं समुत्तामेदि। सहसा विसज्जिअओसरिअतक्खकठोरकमलदण्डाअ तवाहुबन्धगाववारिदपओहरमम्मं विहडन्तविह्वलमेहलावलअसंधाणिज्जन्तपीवरोरुप्पिण्डिद्धविप्पडीवगमणं पडिऊलवादिणीं वि सव्वादरपअत्तणिव्वत्तिदमुहुत्तकोवोवराअदुव्वअपरसीकिदहिअअं सिणिद्धपुणरुत्तपल्हत्थलोअणविहाविदासेसचित्तसारं उवहसिअ दुउणबाहुदण्डावेट्ठणणिच्चेट्ठणिअमिअं पिअसहि, प्फरुसदूदूलकठोरकररुहप्पहार विअडपत्तावली पसाहणुत्ताणवच्छत्थलणिट्ठुरणिवेसणेणी सअं कदुअ सावेअविहुअमत्थआवविद्धकवरीणिहिदकरपरिग्गहप्पुञ्जीकिदुण्णमिअच्छप्फलमुहावअवच्छन्दविलसिदविअड्ढवअणकमलो वामगण्डमूलचिरविणिहिदपप्फुरन्तपुञ्जिआहरसमुग्गममण हरसहअसा रससदमणहरक्कसिसदसरीरसोहं उल्लसिदसद्धसाणन्दविसमसंभममणहरसंवलणमुग्धमन्तचेअणं किं वि किं वि

---

दुःख से निष्ठुर मेरे हृदय के भाव दूर हो जाते हैं। उस समय वह स्नेहपूर्वक बारम्बार दृष्टिपात करते हुए हमारे मन के समस्त भावों का तात्पर्य जान लेते हैं और उपहास करके अपने द्विगुणित बाहु युगल (पाश) द्वारा घेर कर हमको बांध लेते हैं और मैं नियंत्रित हो कर निश्चेष्ट-सी बन जाती हूं। हे प्रिय सखी! उस बाघ के कठोर नख-प्रहार से समुत्पन्न भयकर पत्रावली रचना से विभूषित एवं उन्नत विशाल वक्षस्थल मे दृढ़ता से घसीटकर प्रवेश करा देते (चिपका लेते) से मुझे अशक्त बना देते हैं। इसके बाद मैं उनके चुम्बन का जब निषेध करती हू तो वेग में मेरा शिर कांप उठता है, जिससे केशपाश खुल जाता है, उस समय वह अपने एक हाथ से मेरे मुख के ऊपर से केशों को सरकाकर दूसरे हाथ से सहारा देकर केशपाश को पुंजीभूत करके पकड़ लेते हैं तब हमारे मुख के साथ हमारे नेत्र, कपोल और ओंठ ऊपर उठ जाते हैं और निश्चल हो जाते हैं और उनके ऊपर उनका मुखकमल इच्छानुसार चतुरतापूर्ण चुम्बन कार्य में रत हो जाता है। उस क्षण हमारे बाएं कपोल के मूलभाग पर वह अपने कांपते हुए एवं पुंजित अधर को बड़ी देर तक स्थापित कर देते हैं जिससे सहज भाव से कुछ वाणी भी प्रकट होती है जो अतीव मनोहर होती है। इससे शरीर की कान्ति और अधिक बढ़ जाती है। उस समय भय और आनन्द दोनो की अनुभूति होती है जिससे अत्यन्त आवेग एव जड़ता उत्पन्न होती है, जिससे हमारी चेतना थोड़ा थोड़ा भ्रान्त होने लगती है। उस क्षण वह मुझसे कहने के अयोग्य विषय की प्रार्थना करने लगते

सुखिनसकलगुणानुभवलब्धप्रसादा मं अब्भत्थेदि। एव्वं णाम णिब्भरं गमअन्ती सव्व अणुभविअ तदो झत्ति पडिबुद्धा सुण्णारण्णसरिसं पुण वि मन्दभाइणी विभावेमि जीवलोअं त्ति)

लवङ्गिका—सखि मदयन्तिके, स्फुटमाख्याहि। अपि तस्मिन्नवसरे स्नेहविभ्रमोल्लासितमुग्धबुद्धरक्षितानेत्रनिरीक्षिताभोगमयूरं परिजनाद्गोपनीयं भवति न वेति। (सहि मअअन्तिए, फुडं आअक्खेहि। अवि तस्सिं अवसरे सिणेहविब्भमुल्लसिअमुद्धबुद्धरक्खिदाणेत्तणिरिक्खिदं आभोअमऊरअं परिअणादो गोवणिज्जं होदि ण वेत्ति)

मदयन्तिका—अयि असम्बद्धपरिहासशीले, अपेहि। (अइ असंबद्धपरिहासशीले, अवेहि)

बुद्धरक्षिता—सखि मदयन्तिके, मालतीप्रियसख्येवैतादृशानि जानाति। (सहि मअअन्तिए, मालदीपिअसहि जेव्व एदं ईरिसाइं जाणादि)

मदयन्तिका—मा खल्वेवं मालतीमुपहस। (मा क्खु एव्वं मालदिं उवहस)

बुद्धरक्षिता—सखि मदयन्तिके, प्रष्टव्यमिदानीं किमपि। यदि न मे विस्रम्भभङ्गं करोषि। (सहि मअअन्तिए, पुच्छिदव्वं दाणिं किं वि। जइ ण मे विस्सासभङ्गं करेसि)

---

है। हे सखी! इस तरह प्रत्यक्ष में सब प्रकार के सुखों का अनुभव कर के जब मैं झट पट जाग पड़ती हूं तब मन्दभागिनी बनकर इस जीव लोक को पुन. निर्जन जगत् की भांति देखती हूं।

लवंगिका—सखी मदयन्तिका! साफ-साफ बताओ। उस स्वप्न समागम के अवसर पर बुद्धरक्षिता के स्नेह एवं विविध प्रकार के विभ्रम विलासों से निर्मित एवं विस्फारित नेत्रों से देखा गया तुम्हारा मयूर के समान आकृतिवाला आसन[1] तुम्हारी परिचारिकाओं द्वारा भी गोपनीय होता है या नहीं।

मदयन्तिका—अरी! असम्बद्ध परिहास करनेवाली! दूर हटो।

बुद्धरक्षिता—सखी मदयन्तिका! मालती की प्रिय सखी ही इस प्रकार की बातें जानती हैं।

मदयन्तिका—इस प्रकार तुम मालती का उपहास मत करो।

बुद्धरक्षिता—सखी मदयन्तिका! मैं कुछ कहना चाहूंगी यदि तुम मेरा विश्वास न तोड़ो तब।

---

१. स्वप्न के समागम मे धातु के क्षरित होने के कारण वस्त्र गीला हो जाता है, उसे छिपाने के लिए मदयन्तिका जब प्रयास करती थी तो उसे मयूराकार आसन की भांति वस्त्र छिपाने पडते थे।

मदयन्तिका—किं पुनरपि प्रणयभङ्गेन कृतापराधोऽयं जनो येनैवं मन्त्रयसे। प्रियसखि, त्वं लवङ्गिका च सांप्रतं मे हृदयम्। (किं पुणो वि पणअभङ्गेण किआवराहो अअं जणो जेण एव्वं मन्तेसि। पिअसहि, तुमं लवङ्गिआ अ संपदं मे हिअअं)

बुद्धरक्षिता—यदि ते कथमपि मकरन्दः पुनरपि दर्शनपथमवतरति तदा किं त्वया कर्तव्यम्। (जइ दे कहं वि मअरन्दो पुणो वि दंसणपहं ओदरदि तदो किं तुए कादव्वं)

मदयन्तिका—एकैकावयवनिसर्गलग्ननिश्चले चिरं लोचने निर्वापयिष्ये। (एक्केक्कावअवनिसग्गलग्गणिच्चले चिरंलोअणे णिव्वावइस्सं)

बुद्धरक्षिता—अथ स मन्मथबलात्कारितो यदि कदर्पजननी त्वां रुक्मिणीमिव पुरुषोत्तमः स्वयंग्राहसाहसेन सहधर्मचारिणीं करोति तदा कीदृशी प्रतिपत्तिः। (अह सो मम्महबलक्कारिओ जइ कंदप्पजणणिं तुमं रुक्किणिं विअ पुरुसोत्तमो सअंगाहसाहसेण सहधम्मआरिणिं करेदि तदो कीरिसी पडिवत्ती)

मदयन्तिका—(निःश्वस्य) कस्मादेतावदाश्वासितास्मि। (किं एत्तिअं आसासिदम्हि)

बुद्धरक्षिता—सखि, कथय। (सहि, कहेहि)

---

मदयन्तिका—क्या इस व्यक्ति ने पुनः कभी तुम्हारे विश्वास को भंग करने का अपराध किया है जो ऐसा कह रही हो। प्रिय सखी ! तुम और लवंगिका दोनों ही इस समय मेरे हृदय के समान हो।

बुद्धिरक्षिता—यदि किसी प्रकार मकरन्द पुनः तुम्हारी आखों के सामने आ जायें तो तुम को उस समय क्या करना होगा ?

मदयन्तिका—तब अपने दोनों नेत्रों को उनके एक-एक अंग में बहुत समय तक स्वभावतः संलग्न एवं निष्पन्द रख कर उन्हें शीतल करूंगी।

बुद्धिरक्षिता—पुरुषोत्तम भगवान श्रीकृष्ण ने जिस प्रकार कामार्त्त होकर कामजननी रुक्मिणी को साहसपूर्वक स्वय ग्रहण करके अपनी सहधर्मिणी बनाया था उसी प्रकार यदि वह पुरुषश्रेष्ठ मकरन्द कामाविष्ट होकर कामोद्दीपन करने वाली तुम्हें बलपूर्वक स्वयं ग्रहण करके अपनी दुल्हिन बना लें तब तुम क्या करोगी ?

मदयन्तिका—(लंबी साँस खीचकर) किसलिए तुम इस प्रकार का आश्वासन मुझे देती हो।

बुद्धिरक्षिता—सखी ! कहो न ?

लवङ्गिका—सखि, कथितमेव हृदयावेगसूचकैर्दीर्घनिःश्वासैः। (सहि, कहिदं जेव्व हिअआवेअसूअएहिं दीहणीसासेहिं)

मदयन्तिका—सखि, कालेनात्म जीवितमेव पणीकृत्य मृत्युमुखकवलनादाकृष्टस्य तस्यैव परायत्तस्य कृत्यकिङ्करस्यात्मनः शरीरस्य। (सहि, कहं इमस्स देस जेव्व अत्ताण पणीकदुअ मिच्चुकवलणादो आअड्ढिअस्स तस्स जेव्व परदीअस्स किच्चकिंकरस्स अत्तणो सरीरस्स)

लवंगिका—सदृशं खलु महानुभावतायाः। (सरिसं क्खु महाणुभावदाए)

बुद्धरक्षिता—स्मरिष्यस्येतद्वचनम्। (सुमरेसि एदं वअणं)

मदयन्तिका—कथं द्वितीययामविच्छेदपटहस्ताड्यते। तद्यावन्नन्दनं निर्भर्त्स्य पादपतनेन वाभ्यर्थ्य मालत्या उपर्यनुकूलयिष्यामि। (इत्युत्थातुमिच्छति) (कहं दुदिअजामविच्छेदपडहो ताडीअदि। ता जाव णन्दणं णिब्भच्छिअ पादपडणेण वा अब्भत्थिअ मालदीए उवरि अणुऊलइस्सं)

(मकरन्दो मुखमुद्घाट्य तां हस्ते गृह्णाति)

मदयन्तिका—सखि मालति, प्रतिबुद्धासि। (विलोक्य सहर्षं ससाध्वसं च) अहो, इदमन्यदेव वर्तते। (सहि मालदि, पडिबुद्धासि। अम्महे, एदं अण्णं जेव्व वट्टदि)

---

लवंगिका—सखी! चित्त के उद्वेग की सूचना देनेवाले निःश्वास तो बतला ही चुके।

मदयन्तिका—सखी! उन्होंने ही अपने जीवन की बाजी लगाकर मृत्यु के मुख में ग्रास बनने से खींचकर इस शरीर को बचाया था, अतः उनके अधीनस्थ कार्य के किंकर अपने इस शरीर की मैं कौन होती हूं?

लवंगिका—यह तुम्हारी जैसी कृतज्ञ एवं उदारहृदया के स्वभाव के अनुरूप ही है।

बुद्धिरक्षिता—इस वचन को याद रखोगी न?

मदयन्तिका—अरे! रात्रि के द्वितीय प्रहर की सूचना देनेवाला नगाड़ा बजाया जा रहा है। अतः मैं (यहाँ से चलकर) नन्दन की भर्त्सना करके अथवा उसके चरणों पर गिरकर प्रार्थना करके मालती के ऊपर अनुकूल बनाऊंगी।

(ऐसा कहकर उठना चाहती है।)

(मकरन्द मुख खोलकर उसे अपने हाथ में पकड़ लेता है।)

मदयन्तिका—सखी मालती! तुम जग गयी हो?

(देखकर हर्ष एवं भय के साथ) अरे! यह तो कुछ दूसरी ही बात है?

मकरन्दः—

रम्भोरु ! संहर भयं, क्षमते विकार-
मुत्कम्पिनः स्तनतटस्य न मध्यभागः ।
इत्थं त्वयैव कथितप्रणयप्रसादः
संकल्पनिर्वृतिषु संस्तुत एष दासः ॥२॥

बुद्धरक्षिता—(मदयन्तिकामुखमुन्नमय्य संस्कृतमाश्रित्य)

प्रेयान्मनोरथसहस्रवृतः स एष
सुप्तप्रमत्तजनमेतदमात्यवेश्म ।
प्रौढं तमः कुरु कृतज्ञतयैव भद्र-
मुत्क्षिप्तमूकमणिनूपुरमेहि यामः ॥३॥

मदयन्तिका—सखि बुद्धरक्षिते, क्व पुनरिदानीमस्माभिर्गन्तव्यम्। (सहि बुद्धरक्खिदे, कहिं पुणो दाणिं अम्हेहिं गन्दव्वं)

बुद्धरक्षिता—यत्रैव मालती गता। (जहिं जेव्व मालदी गआ)

---

मकरन्द—हे कदली के स्तम्भ के समान जंघोंवाली ! भय छोड़ो। तुम्हारी (पतली) कमर काँपते हुए (विशाल) स्तन-मण्डलों का कम्पन सहन नहीं कर सकता। अभी अभी तुमने जिसके प्रति अपने प्रेम-रूप अनुग्रह का इस प्रकार वर्णन किया है, मन ही मन कल्पनाजनित सुखों का सुपरिचित यह तुम्हारा दास (उपस्थित) है ॥२॥

बुद्धिरक्षिता—(मदयन्तिका का मुख ऊपर उठा कर संस्कृत भाषा में)।

तुमने सहस्रों अभिलाषाओं द्वारा जिन्हें वरण किया था, यह वही तुम्हारे प्रियतम मकरन्द जी हैं जो अमात्य के भवन में, जहाँ कई लोग सोये हुए हैं और कई लोग विवाहोत्सव में प्रमत्त होकर पड़े हुए हैं, जहाँ गाढ़ अन्धकार छाया हुआ है, वहाँ तुम अपनी कृतज्ञता का स्मरण करके अपना मंगल करो। अपने मणिमय नूपुरों को ऊपर उठाकर विना शब्द का कर लो और आओ, हम लोग चल रहे हैं ॥३॥

मदयन्तिका—सखी बुद्धरक्षिता ! इस समय हम लोगों को कहाँ चलना चाहिए।

बुद्धिरक्षिता—जहाँ पर मालती गयी है, वहीं पर।

# अष्टमोऽङ्कः

(ततः प्रविशत्यवलोकिता)

अवलोकिता—वन्दिता मया नन्दनावसथप्रतिनिवृत्ता भगवती। तद्यावन्मालतीमाधवसकाशं गच्छामि। (परिक्रम्य) एतौ तौ परिनिर्वर्तितग्रीष्मदिवसावसानमज्जनौ दीर्घिकातीरशिलातलमलङ्कुरुतः। तदुपसर्पामि। (इति निष्क्रान्ता) (वन्दिदा मए णन्दणावसथपडिणिउत्ता भअवदी। ता जाव मालदीमाहवसआसं गच्छम्हि। एदे दे परिणिव्वुत्तिदगिह्मदिअहावसाणमज्जणा दीहिआतीरसिलातलं अलंकरन्ति। ता उपसप्पामि।

प्रवेशकः।

(ततः प्रविशतो मालतीमाधवौ उपविष्टावलोकिता च)

माधवः—(सानन्दम्) वर्धते हि मन्मथप्रौढसुहृदो निशीथस्य यौवनश्रीः। तथा हि—

---

## आठवाँ अंक

(तदनन्तर अवलोकिता प्रवेश करती है।)

अवलोकिता—नन्दन के निवास स्थान से वापस लौटी हुई भगवती कामन्दकी को मैंने नमस्कार किया है। अब मालती और माधव के समीप जा रही हूँ। (चलने का नाट्य करके) ये दोनो (इस ग्रीष्म ऋतु की सन्ध्यावेला में स्नान कर बावली के तट पर अवस्थित शिला को अलंकृत कर रहे हैं। अतः अब इनके पास जाती हूँ। (ऐसा कहकर निकल जाती है।)

प्रवेशक समाप्त

(तदनन्तर मालती, माधव और बैठी हुई अवलोकिता का प्रवेश)

माधव—(आनन्द के साथ) कामदेव के प्रमुख सुहृद् अर्धरात्रि की यौवन-शोभा बढ़ रही है। क्योंकि—

दलयति परिशुष्यत्प्रौढतालीविपाण्डु-
स्तिमिरनिकरमुद्यन्नैन्दवः प्राक्प्रकाशः।
वियति पवनवेगादुन्मुखः केतकीनां
प्रचलित इव सान्द्रो मन्दमन्दं परागः॥१॥

(स्वगतम्) तत्कथं वामशीलां मालतीमुपावर्तये। भवत्वेवं तावत्। (प्रकाशम्) प्रिये मालति, प्रत्यग्रसायतनस्नानसविशेषशीतला भवती निदाघमतापशान्त्यै किंचिद्विज्ञापयामि। तत्किमित्यन्यथैव मां संभावयसि।

निश्च्योतन्ते सुतनु! कबरीबिन्दवो यावदेते
यावन्मध्यः स्तनमुकुलयोरार्द्रभावं जहाति।
यावत्सान्द्रप्रतनुपुलकोद्भेदवत्यङ्गयष्टि-
स्तावद्गाढं वितर सकृदप्यङ्कपालीं प्रसीद॥२॥

---

सूखते हुए परिपक्व ताड़ी के पत्ते के समान पीले-श्वेत रंगवाला पूर्व दिशामें उगते हुए चन्द्रमा का प्रकाश अन्धकार के पुंजों का विनाश कर रहा है। एवं वायु के वेग से आकाश में उन्मुख, मन्द-मन्द सचरण करता हुआ एवं सघन केतकी के पुष्पों के मकरन्द के समान यह चन्द्रमा का प्रकाश शोभा दे रहा है॥१॥

(अपने आप) तो प्रतिकूल स्वभाववाली मालती को किस प्रकार प्रसन्न करूं?

खैर, ऐसा हो। (प्रकट रूप में) प्रिय मालती! अभी अभी सायंकालिक स्नान से तुम अतीव शीतल हो चुकी हो, अतः ग्रीष्म के सन्ताप को शान्त करने के लिए मैं कुछ और उपाय बताना चाहूंगा। फिर क्यों तुम मुझ को अन्य रूप में समझती हो?

हे सुन्दरी! जब तक तुम्हारे केशपाश में ये संपूर्ण जल की बूंदें गिरती हैं, जब तक तुम्हारे स्तन युगलों का मध्यभाग अपनी आर्द्रता नहीं त्यागता, जब तक तुम्हारी देह-लता प्रगाढ़ एवं सूक्ष्म पुलकावली से युक्त है, तब तक तुम प्रसन्न होकर प्रगाढ़ आलिंगन केवल एक बार ही मुझे दे दो॥२॥

अयि मालति निरनुक्रोशे,

जीवयन्निव ससाध्वसस्वेदबिन्दुरधिकण्ठमर्प्यताम्।
याहुरिन्दुमयूखचुम्बितस्यन्दिचन्द्रमणिहारविभ्रमः॥३॥

अथवा दूरे तावदेतत्। कथमालापमात्रविभागस्याप्यभाजनमयं जनो भवत्याः।

दग्धं चिराय मलयानिलचन्द्रपादै-
र्निर्वापितं तु परिरभ्य वपुर्न नाम।
आमत्तकोकिलरुतव्यथिता तु हृद्या-
मद्य श्रुतिः पिबतु किंनरकण्ठि! वाचम्॥४॥

**अवलोकिता**—अयि अनिर्वहणशीले, यदिदानीं मुहूर्तमात्रान्तरितमाधवा दुर्मनायमाना मम पुरतो भणसि। 'चिरयत आर्यपुत्र। अपि नाम कियच्चिरेण प्रेक्षिष्ये, येन पुनर्विवर्धितात्मेपसाध्वसा विस्मृतनिमेषविघ्नमवलोकयन्त्येवं भणिष्यामि। द्विगुणितावेष्टनपरिरम्भेण सभाजयिष्य' इति। स एवास्य परिणामः? (अइ अणिव्वहणसीले, जं दाणिं मुहुत्तमेत्तन्तरिदमाहवा दुम्मणअन्ती मह पुरदो भणासि। 'चिराअदि अज्जउत्तो। अवि णाम किअच्चिरेण पेक्खिस्सं, जेण पुणो

---

हे निर्दय मालती! जिसमें भय के कारण शीघ्र ही पसीने की बूंदें छहर आयी हैं और जो चन्द्रमा की किरणों के स्पर्श से स्रवित होनेवाली चन्द्रकान्त मणि की माला की तरह सौन्दर्ययुक्त है, और जो मुझे जीवन-दान-सा करती है, अपनी उस बाहु को मेरे कण्ठ में समर्पित कर दो॥३॥

अथवा यह बात अभी दूर रहने दो। यह जन क्यों तुम्हारे संग वार्तालाप का भी पात्र नहीं (बन सका) है।

मलय वायु और चन्द्रमा की किरणों से चिरकाल तक दग्ध मेरे इस शरीर को आलिंगन दे कर तुमने शीतल नहीं बनाया तो कोई बात नहीं किन्तु हे किन्नर-कंठी! मदमत्त कोकिलों के शब्दों से पीड़ित मेरे कान आज तुम्हारी मनोहर वाणी-रूपी अमृत का पान करें॥४॥

अवलोकिता—हे मालती! तुम्हारा स्वभाव ऐसा है कि तुम किसी भी कार्य का निर्वाह नहीं कर सकती हो। जो अभी कुछ ही क्षणों तक माधव से वियुक्त होने पर तुम दुःखी होकर हमारे सामने कहती थी कि—आर्यपुत्र विलंब कर रहे हैं, कितनी देर बाद मैं उन्हें देख सकूंगी, जिससे सम्पूर्ण भय त्याग कर एवं क्षण मात्र के भी विलंब को भूलकर यह सब बातें (उनसे) कहूंगी, एवं द्विगुणित वेग से

विवड्ढिआसेससज्झसा दिसुमं अणिमेसदिग्घं ओलोअन्ती एव्वं भणिस्सं। दुउणिआवेट्ठणपरिरम्भणेण संभाविस्सं' त्ति। स ज्जेव्व अअं परिणामो ?)

(मालती सासूयमिव तां पश्यति)

माधवः—(स्वगतम्) अहो! भगवत्या प्रथमान्तेवासिन्या सर्वतोमुखं वैदग्ध्यमक्षय्यसुभाषितरत्नमचारसंस्करणम्। (प्रकाशम्) प्रिये, सत्यमवलोकिता वदति।

(मालती मूर्धानं चालयति)

माधवः—शापितासि मम लवङ्गिकावलोकितयोश्च जीवितेन यदि मे न कथयसि।

मालती—णाहं किमपि जानामि। (इत्यर्धोक्ते लज्जां नाटयति) (णाहं किं वि जाणामि)

माधवः—अहो! अनर्वामितार्थरम्यवचमश्चारुता। (सहसा निरूप्य) अवलोकिते, किमेतत्।

बाष्पाम्भसा मृगदृशो विमलः कपोलः
प्रक्षाल्यते सपदि, राजत एष यस्मिन्।

---

अपनी युगल बाहों द्वारा किए गए आलिंगन से उनको सम्मानित करूंगी।' ऐसा होने पर भी उन्हीं माधव के साथ अब यह परिणाम हो रहा है।

(मालती किंचित् क्रोध के साथ उसे घूरती है।)

माधव—(अपने आप) भगवती कामन्दकी की प्रधान शिष्या की सभी विषयों में रुचि रहनेवाली चतुरता एवं अक्षय सुभाषित रत्नों के ज्ञान का यह संस्कार है।

(प्रकट रूप में) प्रिये! अवलोकिता सच्ची बात कह रही है।

(मालती अपना सिर हिलाती है।)

माधव—मैं तुम्हें लवंगिका और अवलोकिता के जीवन की शपथ दिला रहा हूँ यदि तुम मुझ से न बोलोगी।

मालती—मैं कुछ भी नहीं जानती। ऐसा अर्धवाक्य कहते ही लज्जा का नाट्य करती है।

माधव—अहो! इसके सम्पूर्ण तात्पर्य को न प्रकट करने वाली वाणी में कितनी रमणीयता है। (एकाएक देखकर) अवलोकिते! यह क्या है?

मृगनयनी मालती का वह निर्मल कपोल आंसुओं के जल से तत्क्षण प्रक्षालित हो रहा है, जिसमें गण्डूष द्वारा कान्ति रूप अमृत को पान करने की अभिलाषा

गण्डूषपेयमिव कान्त्यमृतं पिपासु-
रिन्दुर्निवेशितमयूखमृणालदण्डः ॥५॥

**अवलोकिता**—सखि, किमिदानीमुच्चलितबाष्पोत्पीडं रुद्यते? (सहि, कि दाणि उच्चलिअबाहुप्पीडं रोदिअदि?)

**मालती**—सखि, कियच्चिरं लवङ्गिकाया असंनिधानदुःखमनुभविष्यामि। प्रवृत्तिलाभोऽपि तस्या दुर्लभः। (सहि, केच्चिरं लवङ्गिआए असण्णिहाणदुक्खं अनुहविस्सं। पउत्तिलाहो वि से दुल्लहो)

**माधवः**—अवलोकिते, किं नामैतत्।

**अवलोकिता**—तवैव वचनोपन्यासेनैषा लवङ्गिकां स्मृत्वा तस्याः प्रवृत्तिलाभनिमित्तमुत्ताम्यति। (तुह जेव्व वअणोवण्णासेण एसा लवङ्गिअं सुमरिअ ताए पउत्तिलाहणिमित्तं उत्तम्मिअदि)

**माधवः**—नन्विदानीमेव हि मया कलहंसः प्रेषितः। गच्छ त्वं प्रच्छन्नमुपगम्य नन्दनावसथप्रवृत्तिमुपलभस्वेति। (साशङ्कम्) अवलोकिते, अपि नाम बुद्धरक्षिताप्रयत्नः फलोदर्क एव मदयन्तिकां प्रति स्यात्।

---

कर मानो चन्द्रमा अपने किरण-रूप मृणालदण्ड की स्थापना कर सुशोभित हो रहा है ॥५॥

**अवलोकिता**—सखी! तुम इस समय क्यों आँसुओं की यह धारा बहाती हुई रो रही हो?

**मालती**—सखी! मैं कितनी देर तक लवंगिका को अपने समीप में न देखकर दुःख का अनुभव करूँगी? उसकी प्रवृत्तियों का समाचार भी मुझे दुर्लभ हो रहा है।

**माधव**—अवलोकिते! यह क्या बात है?

**अवलोकिता**—तुम्हारी ही बातों के प्रसंग में लवंगिका का नाम आया था, जिसके कारण उसका स्मरण कर यह उसका समाचार पाने को खिन्न हो रही है।

**माधव**—मैंने अभी अभी कलहंस को यह कहकर भेजा है कि तुम जाओ और गुप्त रूप से छिपकर नन्दन के भवन का समाचार ले आओ। (आशंका के साथ) अवलोकिते! क्या मदयन्तिका के लिए किया गया बुद्धरक्षिता का प्रयत्न सफल हो सकेगा?

अवलोकिता—महाभाग, प्रथममेव शार्दूलनखरालंकृतस्य मकरन्दस्य मोहविच्छेदं निवेदयन्त्या भगवत्या नियुक्तेन भवता मालत्या समं जीवितेन हृदयं प्रसादीकृतम्। कोऽपि सांप्रतं मदयन्तिकालाभो वर्धयिष्यति। तस्य किमिदानीं पारितोषिकं भविष्यति। (महाभाअ, पढमं जेव्व सद्दूलणहरालंकिदस्स मअरन्दस्स मोहविच्छेअं णिवेदअन्ती भअवदीए णिउत्तेण भवदा मालदीए समं जीविदेण हिअअं पसादीकिदं। को वि संपदं मदअन्तिआलहो वड्ढावेदि। तस्स किं दाणिं पारितोसिअं हुविस्सदि)

माधवः—अनुयोक्तव्यमेवानुयुक्तोऽस्मि। (हृदयमवलोक्य) इयमस्ति मालतीप्रथमदर्शनाभिषङ्गसाक्षिणी कामकाननालंकारस्य लक्ष्मीवतः केसरतरोः प्रसवमाला।

प्रेम्णा मद्ग्रथितेति या प्रियसखीहस्तापनीतेति वा
विस्तारिस्तनकुम्भकुड्मलभरोत्सङ्गेन संभाविता।
प्राप्तेऽप्यथ पाणिपीडनविधौ मां प्रत्यपेताशया
या मय्येव लवङ्गिकेत्यवगते सर्वस्वदायः कृता॥६॥

---

अवलोकिता—महानुभाव! पहले ही बाघ के पंजों से अलंकृत मकरन्द जी की मूर्च्छा के दूर होने के समाचार को सूचित करनेवाली मालती को आपने भगवती (कामन्दकी) की आज्ञा से अपने जीवन के साथ अपने हृदय को भी उपहार के रूप में अर्पित कर दिया था। अब इस समय जब मदयन्तिका का लाभ भी आप को सवधित करेगा तो उसका पारितोषिक क्या होगा?

माधव—तुमने पूछने योग्य बात ही पूछी है। (हृदय की ओर देखकर) यह है मालती के प्रथम दर्शन से उत्पन्न अतीव अनुराग की साक्षिणी, कामोद्यान की अलंकार स्वरूप परम सुन्दर मौलसिरी के वृक्ष से गिरे हुए पुष्पों की माला।

मैंने इस माला को गूँथा है—इस कारण अथवा मेरी प्रियसखी लवंगिका के हाथ से यह लायी गयी है—इस कारण प्रियतमा मालती ने जिसे अपने सुविस्तृत एवं कलश के समान स्तन-कुड्मल के भार से युक्त क्रोड-स्थल में धारण कर सम्मानित किया था और उसके बाद विवाह का समय उपस्थित होने पर मेरी प्राप्ति में निराश सी हो कर—मुझको—यह लवंगिका है—ऐसा जान कर अपने सर्वस्व की भांति समझ कर दान कर दिया था॥६॥

अवलोकिता—सखि मालति, अन्यस्या गच्छतीव बकुलमाला। एषेदानीं परस्य हस्तं गमिष्यति। (सहि मालदि, अण्णहा गच्छदि व्व इअं बउलमाला। एसा दाणिं परस्स हत्थं गमिस्सदि)

मालती—प्रियं प्रियसख्युपदिशति। अवलोकिते, उभयमपि शुभं त्वमेवोपदिश। (पियं पिअसही उवदिसदि। अवलोइदे, उभअं वि सुहं तुमं एव्व उवदिस)

अवलोकिता—पदशब्द इव। (पदसद्दो विअ)

माधवः—(नेपथ्याभिमुखमवलोक्य) अये, कलहंस आगतः!

मालती—दिष्ट्या वर्धसे मदयन्तिकालाभेन। (दिट्ठिआ वड्ढसि मदअन्तिआलाहेण)

माधवः—(सहर्षं परिष्वज्य) प्रियं नः। (इति बकुलमालां कण्ठे ददाति)

अवलोकिता—निर्व्यूढो भगवत्याः संभावनाभारो बुद्धरक्षितया। (णिव्वूढो भअवदीए संभावणाभारो बुद्धरक्खिदाए)

मालती—(सहर्षम्) अहो! अस्माभिरपि प्रियसखी लवङ्गिका दृश्यते। (इत्युत्तिष्ठति) (अम्महे! अम्हेहिं वि पिअसही लवङ्गिआ दीसइ)

(ततः प्रविशति संभ्रान्तः कलहंसो बुद्धरक्षिता लवङ्गिका मदयन्तिका च)

---

अवलोकिता—सखी मालती! यह मौलसिरी की माला तुम्हें अतीव प्रिय है, अब यह दूसरे के हाथों में चली जायगी।

मालती—हमारी प्यारी सखी प्यारी बातों का उपदेश करती है। अवलोकिते! तुम ही दोनों बातों का उपदेश करो।

अवलोकिता—यह पैर की चाप जैसी सुनाई पड़ रही है।

माधव—(नेपथ्य की ओर देख कर) अहो! कलहंस आ गया है।

मालती—सौभाग्य से मदयन्तिका के लाभ के लिए आपको बधाई है।

माधव—(हर्षपूर्वक आलिंगन कर) यह सवाद हमें प्रिय है।

(अपने कण्ठ से मौलसिरी की माला उतार कर मालती के कण्ठ में डालता है।)

अवलोकिता—बुद्धरक्षिता ने भगवती कामन्दकी के दौत्यकर्म का अच्छा निर्वाह किया है।

मालती—(हर्षपूर्वक) अहो! हम भी अपनी प्रियसखी लवंगिका को देखेंगी। (ऐसा कह कर उठती है।)

(तदनन्तर सत्रस्त कलहस, बुद्धरक्षिता, लवंगिका और मदयन्तिका—ये सभी प्रवेश करते हैं।)

सर्वाः—परित्रायतां महाभाग। अर्धमार्गे खलु नगररक्षिपुरुषाभियोगो मकरन्दस्य जातः। ततस्तत्कालमिलितेन कलहंसकेन समं वयमनुप्रेषिताः। (परित्ताअदु महाभाओ। अद्धमग्गे क्खु णअररक्खिपुरिसाभिओओ मअरन्दस्स जादो। तदो तक्कालमिलिदेण कलहंसएण समं अम्हे अणुप्पेसिदाओ)

कलहंसः—यथेतोमुखागतैरस्माभिः कलकलः श्रुतः, तथा तर्कयाम्यन्यदपि पारक्यं बलमुपागतमिति। (जह इदोमुहागदेहिं अम्हेहिं कलअलो सुदो, तह तक्केमि अण्णं वि पारक्कअं बलं उवागदं त्ति)

मालत्यवलोकिते—हा धिक्! सममेव हर्षोद्वेगसंभेद उपनतः। (हद्धि! समं जेव्व हरिसुव्वेअसंभेदो उवणदो।)

माधवः—सखि मदयन्तिके, स्वागतम्। अनुगृहीतमस्मद्गृहं भवत्या। ननु स्वस्था भवन्तु भवत्यः। एकाकिनोऽपि बहुभिरभियोग इति यत्किंचिदेतद्वयस्यस्य।

हरेरतुलविक्रमप्रणयलालसः साहसे
स एव भवति क्वणत्कररुहप्रचण्डः सखा।

---

सभी स्त्रियाँ—महानुभाव! रक्षा करें। आधे मार्ग में नगर की रक्षा करने वाले राजपुरुषों ने मकरन्द को घेर लिया है। उसी समय हम लोगों को कलहंस मिल गया तो उसी के साथ हम लोगों को उन्होंने यहाँ भेजा है।

कलहंस—हम इस ओर चले आ रहे थे कि कोलाहल सुनाई पड़ा—इससे मैं अनुमान करता हूँ कि और दूसरी सेना भी वहाँ आ गयी है।

मालती और अवलोकिता—हाय! धिक्कार है। एक ही साथ हर्ष और उद्वेग का अवसर आ गया।

माधव—सखी मदयन्तिका! तुम्हारा स्वागत है। आपने हमारे निवास-स्थान को अनुगृहीत किया है। आप लोग स्वस्थ हों (घबराए नहीं।) हमारा मित्र अकेला हो कर भी जो बहुतेरे लोगों के साथ संघर्ष कर रहा है तो यह मेरे मित्र के लिए मामूली सी बात है।

सिंह के साहसपूर्ण कार्य में, अतुलनीय पराक्रम को प्रकट करने की अभिलाषा एवं प्रीति से युक्त, शब्द करने वाले नखों से विकराल, फटते हुए गण्डस्थल के छिद्रों से गिरते हुए मदजल से सिक्त मुख वाले गजराज के मस्तक में विद्यमान कठोर

स्फुटत्करटकोटरस्खलितदानसिक्ताननद्विपेश्वरशिरःस्थिरास्थिदलनैकवीरः करः ॥७॥

तदहमपि विक्रान्तिपूतं विलसत प्रियसुहृदः प्रत्यनन्तरीभवामि। (विकटं परिक्रम्य कलहंसकेन सह निष्क्रान्तः)

अवलोकितादयः—अपि नामाप्रतिहतौ प्रतिनिवर्तिष्येते महानुभावौ। (अवि णाम अप्पडिहदा पडिणिअट्टिस्सन्दि महाणुहावा)

मालती—सख्यौ बुद्धरक्षितावलोकिते, त्वरितं गत्वा भगवत्या इमं वृत्तान्तं निवेदयतम्। त्वमपि सखि लवङ्गिके, त्वरितं विज्ञापयार्यपुत्रम्। यदि तावद्युष्माकं वयमनुकम्पनीयास्ततोऽप्रमत्तः परिक्रामतेति। (सहिओ बुद्धरक्खिदावलोइदाओ, तुरिअं गदुअ भअवदीए उत्तन्तं णिवेदेहो। तुमं वि सहि लवङ्गिए, तुरिअं विण्णावेहि अज्जउत्तं। जइ दाव तुम्हाणं अम्हे अणुकम्पणीआओ तदो अप्पमत्तं परिक्कमेदुत्ति)

(मालतीमदयन्तिकावर्जं सर्वास्तथेति निष्क्रान्ताः)

मालती—हा धिक्! न ज्ञायते कथमियन्तं वेलातिक्रम्यताम्। भवतु। प्रियसख्या लवङ्गिकायाः प्रतिनिवृत्तिमार्गमवलोकयन्ती स्थास्यामि (परिक्रामति।

---

हड्डियों को विदीर्ण करने में सब प्रकार से समर्थ अद्वितीय वीरता के लिए प्रसिद्ध उसका हाथ ही सहायक बनता है॥७॥

अत मैं भी पराक्रम से पवित्र होने के कारण सुशोभित अपने प्यारे मित्र के समीप जा रहा हूँ।

(भयकर रूप से पाद विक्षेप करते हुए कलहस के साथ जाता है।)

अवलोकिता आदि—ये दोनों महानुभाव बिना आहत हुए ही वापस लौट आएँ।

मालती—सखी बुद्धरक्षिता एव अवलोकिता! तुम दोनों तुरन्त ही जा कर भगवती कामन्दकी को यह वृत्तान्त बतलाओ। सखी लवगिका! तुम भी शीघ्र ही जा कर आर्यपुत्र से निवेदन करो कि—आपकी यदि हम लोगों पर करुणा है तो बड़ी सावधानी के साथ जाइएगा।

(मालती और मदयन्तिका को वहीं छोड कर और सभी वैसा करने के लिए चली जाती है।)

मालती—हाय धिक्कार है! मैं नहीं जानती कि किस प्रकार इतना समय व्यतीत करूँ? खैर, अपनी प्रिय सखी लवगिका के वापस लौटने का मार्ग देखती

साशङ्कम्) स्फुरितं मे वामनवामनयनेन (उपविशति) (हद्धि ! ण जाणीअदि कहं इयदी वेला अतिक्कमेम। होदु। पिअसहीए लवङ्गिआए पडिणिउत्तिमग्गं आलोअन्ती चिट्ठिस्सम्। फुरिदं मे वामं अवामणअणेन।

(ततः प्रविशति कपालकुण्डला)

कपालकुण्डला—आः पापे, तिष्ठ।

मालती—(सत्रासम्) हा आर्यपुत्र! (इति वाक्स्तम्भं नाटयति) (हा अज्जउत्त!)

कपालकुण्डला—(सक्रोधहासम्) नन्वाक्रन्द, आक्रन्द।

त्वद्वल्लभः क्व नु तपस्विजनस्य हन्ता
कन्याविटः पतिरसौ परिरक्षतु त्वाम्।
श्येनावपातचकितानवर्तिकेव
किं नेक्षसे? ननु मया कवलीकृतासि॥८॥

यावच्छ्रीपर्वतमुपनीय प्रतिपर्वं तिलश एनां निकृत्य दुःखमारिणीं करोमि। (इति मालतीमादाय निष्क्रान्ता)

---

हुई रहूँगी। (इधर उधर घूमती है। आशंकापूर्वक) मेरी दाहिनी आंख बड़ी बुरी तरह फड़क रही है। (बैठती है।)

(तदनन्तर कपालकुण्डला प्रवेश करती है।)

कपालकुण्डला—अरे पापिन! ठहर।

मालती—(भययुक्त) हा आर्यपुत्र! (ऐसा कह कर वाणी रुक जाने का अभिनय करती है।)

कपालकुण्डला—(क्रोध के साथ हँसती हुई) अरी! बुला, बुला।

तपस्वी (अघोरघण्ट) का हत्यारा तेरा प्रियतम कहां है? कुमारी कन्या को भ्रष्ट करने वाला वह तेरा पति आ कर तेरी रक्षा करे। क्या तुम देख नहीं रही हो कि बाज पक्षी के आक्रमण से भयभीत मुख वाली मादा बटेर की तरह अब मैं तुझे अपना ग्रास बनाती हूँ॥८॥

श्री पर्वत पर ले जा कर इसके जोड़ जोड़ को तिल की तरह काट कर इसके प्राणों को बड़ी पीड़ा से हरण करूँगी।

(ऐसा कह कर मालती को ले कर निकलती है।)

मदयन्तिका—अहमपि मालतीमेवानुवर्तिष्ये। (परिक्रम्य) सखि मालति! (अहं पि मालदीं जेव्व अणुवट्टिस्सं। सहि मालदि!)

लवङ्गिका—(प्रविश्य) सखि मदयन्तिके, लवङ्गिका खल्वहम्। (सहि मदअन्तिए, लवङ्गिआ क्खु अहं)

मदयन्तिका—अयि, संभावितस्त्वया महानुभावः? (अइ, संभाविदो तुए महाणुहाओ?)

लवङ्गिका—नहि नहि। स खलूद्यानवाटनिर्गमादेव कलकलं श्रुत्वा साक्षेपविद्धविकटनिजोरुदण्डनिष्ठुरं प्रधाव्य परानीकं प्रविष्टः। ततः प्रतिनिवृत्तास्मि मन्दभागिनी। शृणोमि च गृहे गृहे गुणानुरागनिर्भरस्य पौरलोकस्य हा माधव! महाभाग हा मकरन्द! साहसिकेति परिदेवनानि। महाराज. किल मन्त्रिदुहितृविप्रलम्भवृत्तान्तं श्रुत्वा सञ्जातमत्सरावेगस्तत्क्षणविसर्जितानेकप्रौढपदातिनिवहश्चन्द्रातपधौतसौधशिखरस्थितः प्रेक्षत इति मन्त्रयते। (णहि णहि। सो क्खु उज्जाणवाडणिग्गमादो जेव्व कलअलं सुणिअ साक्खेववाविद्धविअडणिओरुदण्डणिट्ठुरं पधाविअ पराणीअं पविट्ठो। तदो पडिणिउत्तम्हि मन्दभाइणी। सुणोमि अ घरे घरे गुणाणुराअणिब्भरस्स पोरलोअस्स हा माहव महाभाअ हा मअरन्द साहसिअ त्ति परिदेवणाओ। महाराओ किल मन्तिधीआणं विप्पलम्भवुत्तन्तं सुणिअ संजादमच्छरावेओ तक्खणविसज्जिदाणेअप्पोढपदाइणिवहो चन्दादवधोदसोहसिहरट्ठिदो पेक्खदि त्ति मन्तिअदि)

---

मदयन्तिका—मैं भी मालती के मार्ग का अनुसरण करूँगी (चलने का नाट्य कर) सखी मालती!

लवंगिका—(प्रवेश करके) सखी मदयन्तिका! मैं तो लवंगिका हूँ।

मदयन्तिका—क्या तुमने महानुभाव माधव को प्राप्त कर लिया था।

लवंगिका—नहीं, नहीं, वह तो उद्यान की चहारदीवारी से निकलकर ही कोलाहल सुनकर क्रोधयुक्त वचन बोलते हुए अपने जघनस्थलों को ताडित करते हुए बड़ी कठोरता के साथ तुरन्त ही शत्रुओं की सेना मे घुस पड़े। अतः मैं मन्दभागिनी वहीं से वापस चली आयी। माधव और मकरन्द के उपकारक गुणों पर रीझे हुए नागरिक वर्गों द्वारा घर घर में—हाय माधव हाय महानुभाव साहसिक मकरन्द—ऐसा होनेवाला रुदन सुनती रही हूँ। और उधर महाराज दोनों मन्त्रियों की कन्याओं द्वारा इस प्रकार की प्रतारणा का वृत्तान्त सुनकर द्वेष और उद्वेग से भर गए हैं। उसी क्षण उन्होंने अपनी बलवान् पैदल सेना को भेजकर स्वयं चन्द्रमा के प्रकाश में सुशोभित अट्टालिका पर बैठकर उनका युद्ध देख रहे हैं। यह बात भी नागरिक लोग बतला रहे हैं।

मदयन्तिका—हा, हतास्मि मन्दभागिनी। (हा, हदम्हि मन्दभाइणी)

लवङ्गिका—सखि, मालती पुनः क्व। (सहि, मालदी उण कहिं)

मदयन्तिका—सखि, सा खलु प्रथममेव ते मार्गमवलोकयितुं प्रसृता। पश्चादहं तां न पश्यामि। सा नामोद्यानगहनं प्रविष्टा भवेत्। (सहि, सा क्खु पढमं जेव्व दे मग्गं ओलोइदुं पसरिदा। पच्चादो अहं तं ण पेक्खामि। सा णाम उज्जाणगहणं पविट्ठा हुवे)

लवङ्गिका—सखि, त्वरितमन्विष्याव। अतिकातरा मे प्रियसख्युपवनस्थिता-स्मिन्नवसरे न धारयत्यात्मानम्। (सहि, तुरिअं अण्णेसम्ह। अदिकातरा मे पिअसही उववणट्ठिदा इमस्सिं अवसरे न धारेदि अत्ताणं)

लवङ्गिकामदयन्तिके—(त्वरितं परिक्रामन्त्यौ) सखि मालति, ननु भणामि सखि मालतीति। (इतस्ततः परिक्रामतः) (सहि मालदि, णं भणामि सहि मालदि त्ति)

कलहंसः—(हृष्टः प्रविश्य) दिष्ट्या कुशलेनास्मि निर्गतः सघट्टमार्गात्। हिमाणहे! पश्यामीव निर्मलनिरन्तरोद्वृत्ततरवारिधाराप्रतिफलितचन्द्रकिरणो-ज्ज्वलपिञ्जरितभीषणदर्शनं मदलीलाकलितकामपालविकटभुजदण्डापविद्ध-हलहेलाविस्तारितोध्र्वक्षुभितकालिन्दतनयालोलतरङ्गनिभ विशृङ्खलोत्पतितनिर्दया-नन्दमकरन्दक्षोभविकलप्रतिरोधप्रतिनिवर्तनोद्धतसमस्तगगनाङ्गणावकाशविकस-

---

मदयन्तिका—अरे मैं मन्दभागिनी मारी गयी।

लवंगिका—सखी! फिर मालती कहाँ है?

मदयन्तिका—सखी! वह पहले ही तुम्हारा मार्ग देखने के लिए यहाँ से चली गयी है? उसके बाद से मैं उन्हें यहाँ नहीं देख रही हूँ। वह कहीं उद्यान के कुंजों में प्रविष्ट हो गयी होगी।

लवंगिका—सखी! हम दोनों उन्हें तुरन्त ही खोजें, क्योंकि अतीव कातर मेरी प्यारी सखी इस उद्यान में रहकर इस विपदा के अवसर पर अपने को सभाल नहीं सकेगी।

लवंगिका और मदयन्तिका—(शीघ्र जाती हुई) सखी मालती! अरे मैं बुला रही हूँ, सखी मालती! (इधर उधर घूमने का नाट्य करती है।)

कलहंस—(प्रसन्नमुद्रा में प्रवेश करके) सौभाग्य से उस संघर्षपूर्ण मार्ग से बचकर सकुशल निकल आया हूँ। कैसा आश्चर्य है। मैं जैसे इस समय भी उस परकीय सैन्य समूह को देख रहा हूँ, जो निरन्तर चलती हुई तलवारों की निर्मल धारा में प्रतिबिम्बित चन्द्रमा की किरणों से देदीप्त और अनेक रंगों से रंगे हुए की

त्कोलाहलं पारप्लवमूहमिदानीमपि पश्यामीव। स्मरामि च भीषणभुजवज्र-र्चितपञ्जरपर्यस्तसमरविमुखसुभटहस्तावलुप्तविविधायुधोपस्थानपरिपूर्णम् - विकटापसारव्यतिरिक्तमार्गसंचारनिर्वर्तितविषमसाहसम् आर्य माधवम्। अहो! गुणानुरागो नरेन्द्रस्य, यदिदानीं सौधशिखरावतीर्णप्रतिहारविनयोपन्यासप्रश-मितविरोधः सौम्यैकरमणीयमाधवमकरन्दयुगलमवलोक्य वारंवारं प्रसारितस्निग्धलोचनः कलहंसकादभिजनं श्रुत्वा निर्वर्तितमहार्घगुरुबहुमानः स्फुरन्मरन्दैश्वर्यविलक्ष्यमपि मालतीगुणो भूरिवसुनन्दनो मधुरोपन्यासैः 'किमिदानीं युवयोरभियतनाभोगभूषणाभ्यां महानुभावाभ्यां नवयौवनगुणाभिरामाभ्यां जामातृभ्यां परितोषं' इति प्रतिबोध्य गतोऽभ्यन्तरं राजा। एतदपि माधवमकरन्दाभ्यामनुगच्छन् इतरहमप्येनं भगवत्यै वृत्तान्तं निवेदयामि। (इति निष्क्रान्तः) (दिट्ठिआ कुसलेण म्हि णिग्गदो संघट्टप्पमादो। हिमाणहे! पेक्खामि विअ णिम्मलणिरन्तरप्पुत्तरवारिधारापडिफलिदचन्दकिरणुज्जु-लन्तविब्भरिअमीतगर्हसगं मअलीलाकलिदकामवालविअडभुअदण्डाबविद्ध-हलहेलाविस्पारिदुद्धवलुभिदकलिन्दतणआसोत्तस्संणिहं विसलुप्पडिदणिह-आणन्दमअरन्दवल्लोभविअलपडिरोधपडिणिउत्तणुट्ठअसमत्थगअणक्कणाअआसवि-

---

तरह भयकर दिखाई पड रहा है। मदिरा के लीला-प्रभाव से उन्मत्त बलराम की विशाल भुजाओं द्वारा प्रयुक्त हल नामक हथियार से अनायास ही ऊपर को उफनने वाली यमुना के जल-प्रवाह की तरह है और स्वच्छन्दतापूर्वक इधर उधर कूदते हुए करुणा तथा आनन्द से रहित निष्ठुर मकरन्द जी के युद्धार्थ पैंतरा भाँजने से प्रतिरोध (सामना) और पलायन करने मे विह्वल होने के कारण सम्पूर्ण गगन-मडल को अतीव कोलाहल से भर रहा है,

और भी मैं बड़े विस्मय के साथ अपने स्वामी माधव का स्मरण कर रहा हू जो भयकर वज्र के समान अपनी भुजाओं (मुक्का) के प्रहार से शत्रु सैनिको के शरीर के अस्थिपञ्जरो को चूर्ण कर रहे थे, जिससे युद्ध से पराङ्मुख होकर भागते हुए उन युद्ध निपुण सैनिक योद्धाओ के हाथो से छीने गये अनेक प्रकार के हथियारो से शत्रु की सेना को मार मारकर बिछा दिया और वह भयकर रूप से पलायन करने लगी, जिससे मार्ग सूना होने लगा और हमारे स्वामी उसमे पैंतरा भाँजते हुए उस युद्धभूमि मे अपना भयानक साहस दिखाने लगे।

महाराज का गुणानुराग आश्चर्यजनक है, जो कि उन्होने ऊपर अटारी से उतरकर द्वारपाल द्वारा विनयपूर्वक बताये जाने पर अपनी सेना के साथ माधव और मकरन्द के विरोध को शान्त करा दिया। और शान्ति तथा प्रेमपूर्वक लाये

असन्दकोलाहलं पारक्कसमूहं दाणि वि पेक्खामि विअ। सुमरामि अ भीसणभुअवज्जखचितपञ्जरपज्जत्थसमरविमुहसुभटहत्थावलुत्तविविहाउहोवरुद्धअसेसरिपुसेण्णविअडावसारवद्दरिक्कमग्गसंचारणिव्वत्तिदविसमसाहसं णाहं माहवम्। अहो गुणाणुराओ णरिन्दस्स, जं दाणि सोधसिहरावदिण्णपडिहारविणओवण्णासपसमिदविरोहो सोम्मेक्करसोवणीदमाहवअरन्दमुहवन्दे ओलोइअ वारंवारं पसारिदसिणिद्धलोअणो कलहंसआदो अहिजणं सुणिअ णिव्वत्तिअमहग्घगुरुबहुमाणो फुरन्तमच्छरेस्साविल्लक्खमसीमलिणिदमुहे भूरिवसुणन्दणे महुरोक्खणासेंहि किं दाणि तुम्हाणं भुवणाभोअभूसणेंहि महाणुहावेंहि णअजोव्वणगुणाभिरामेंहि जामाउएंहि परितोसे त्ति पडिबोधिअ गओ अब्भन्दरं राआ। इमे वि माहवमअरन्दा आअच्छन्दि इति अहं वि एदं भअवदीए वुत्तन्तं णिवेदेमि)

(ततः प्रविशतो माधवमकरन्दौ)

माधव.—अहो, प्रेयसः सर्वपुरुषातिशायि निर्व्याजमूर्जितं तेजः। तथा हि—

दोर्निष्पेषविशीर्णसंवयवदलत्कङ्कालगुल्मध्वनतः
प्राग्वीराननुपात्य तत्प्रहरणान्याच्छिद्य विभ्रमतः।

---

गये उनके चन्द्रमा के समान मुख को देखकर बारबार स्नेहपूर्ण नेत्रों को फैलाकर मुख कलहंस के द्वारा उनका वंश-परिचय सुनकर उनका अतीव गौरव के साथ प्रचुर सम्मान किया। उस समय भूरिवसु और नन्दन के मुख विद्वेष, असहिष्णुता एवं किंकर्तव्यविमूढता के कारण स्याही से पुते हुए की भांति मलिन हो गये थे। तब उन्हें महाराज ने इस प्रकार की मधुर बातों से आश्वस्त करके अपने भवन के भीतर प्रवेश किया कि—'संसार के अलंकार स्वरूप, नवयौवन एवं (वीरता प्रभृति) सद्गुणों तथा महानुभाविता से अलंकृत इन दोनों जामाता से क्या आप दोनों को परितोष है।' हमारे दोनों प्रभु माधव और मकरन्द जी भी अब वहाँ से वापस लौट रहे है, अतः मैं भी चलकर भगवती कामन्दकी को यह वृत्तान्त बताता हूँ।

(ऐसा कहकर निकलता है।)

(तदनन्तर माधव और मकरन्द प्रवेश करते है।)

माधव—हमारे प्रियतम मित्र मकरन्द का साहस एवं पराक्रम समस्त लोक की अपेक्षा अधिक है और स्वाभाविक है। क्योंकि—

पहले शत्रु-पक्ष के वीरों को एक-एक करके धरती पर पटक दिया और फिर अपनी भुजाओं से दबाकर उनके अस्थि-बन्धनों को शिथिल कर दिया जिससे

उद्वेलद्बहलरुण्डखण्डनिकराकीर्णस्य संख्योदधे-
र्द्वेधास्तम्भितपत्तिरङ्गितविकटः पन्थाः पुरस्तादभूत् ॥९॥

वयस्य, ननु अनुशयस्थानमेतत् । पश्य—

अद्यैवेन्दुमयूखखण्डनिचितं पीतं निशीथोत्सवे
यैर्लीलापरिरम्भदायिदयितागण्डूषशेषं मधु ।
संप्रत्येव भवद्भुजार्गलगुरुव्यापारभग्नास्थिभि-
र्गात्रैस्ते कथयन्त्यसारभिदुरान्प्रायेण संसारिणः ॥१०॥

स्मर्तव्यं तु नरपतेरस्य सौजन्यम्। यदपराद्धयोरप्यनपराद्धयोरिव नौ कृतोपसदनं चेष्टितवान् । तदेहि, मालतीसमक्षमधुना मदयन्तिकाहरणवृत्तान्तं विस्तरतः कथ्यमानमनुभवाम । (पुरोऽवलोक्य) कथं शून्या इवामी प्रदेशाः ?

---

उनकी हड्डियां पसलियां बाहर निकल आयीं। इस प्रकार उनको छिन्न-भिन्नकर उनके हथियारों को छीन कर जब अपने पराक्रम को प्रकट किया तब उस युद्ध रूप समुद्र में तैरते हुए घने रुण्ड-समूह शब्द करते हुए चारों ओर व्याप्त हो गये और पैदल सैनिकों की पंक्तियां दो भागों में बटकर भय और विस्मय में डूब गयी और उसके सामने भयकर मार्ग प्रकट हो गया ॥९॥

मित्र ! यह तो पश्चात्ताप करने का स्थान है। देखो न—

आज ही आधी रात के मदनोत्सव में जिन योद्धाओं ने चन्द्रमा की किरणों से व्याप्त, लीला एवं विलासपूर्वक आलिंगन प्रदान करने वाली अपनी-अपनी प्रियतमा के गण्डूष (मुखपूरण, कुल्ला) में शेष मदिरा का पान किया था, वे भी (बेचारे) अभी अभी आपकी अर्गला के समान विकट भुजाओं के गंभीर प्रहार से टूटी-फूटी हड्डियों से पीडित अपने शरीरों द्वारा संसारी जनों को प्रायः संसार की असारता एवं विनश्वरता की सूचना दे रहे हैं ॥१०॥

इन महाराज की सुजनता तो स्मरण करने योग्य है। जो अपराध करनेवाले हम लोगों के ऊपर निरपराध लोगों की भांति अपने समीप लाकर बिठाया और हमसे सभाषण आदि की चेष्टा की। अतः अब चलो, और अब मालती के सामने मदयन्तिका के हरण का वृत्तान्त विस्तारपूर्वक कहते हुए उसे सुनने का सुख अनुभव करें। (आगे की ओर देखकर) अरे ! क्यों यह स्थान सूना सूना-सा (दिखाई पड रहा है।)

मकरन्दः—नूनं शङ्के आवयोः समरसंकटोद्वेगेन व्याकुलत्वादितस्ततो भ्रमन्त्यस्ता अत्रैवारमानं विनोदयन्ति।

माधवः—

कथयति त्वयि सस्मितमालतीचलितलोलकटाक्षपराहतम्।
वदनपङ्कजमुल्लसितत्रपं स्तिमितदृष्टि सखी नमयिष्यति ॥११॥

अयमसावुद्यानवाटः।

(प्रवेशं नाटयतः)

लवङ्गिकामदयन्तिके—सखि मालति, (सहसा विलोक्य सहर्षम्) दिष्ट्या पुनरपि च तौ महानुभावौ दृश्येते। (सहि मालदि, दिट्ठिआ पुणो वि अ ते महाणुहावा दिस्सन्दि)

माधवमकरन्दौ—भवत्यौ, क्व सा मालती?

उभे—कुतो मालती? पदशब्देनावां विप्रलब्धे मन्दभागिन्यौ। (कुदो मालदी। पदसद्देन अम्हे विप्पलद्धाओ मन्दभाइणीओ)

माधवः—भवत्यौ, कथं कथमपि सहस्रधेव ध्वसते मे हृदयम्। तत स्फुटमभिधीयताम्।

---

मकरन्द—मैं मन मे ऐसा सोचता हू कि हम दोनो के युद्ध-सकट मे फस जाने के उद्वेग से व्याकुल होकर वे इधर-उधर घूम फिरकर यही पर कही अपने मन को बहला रही है।

माधव—तुम्हारे द्वारा युद्ध का वृत्तान्त जब बताया जाने लगेगा तब मालती थोड़ा-थोड़ा हँसती हुई अपनी सखी मदयन्तिका के मुख-कमल के ऊपर चचल कटाक्ष पात करने लगेगी और उस समय मदयन्तिका लज्जा से सकुचित एव निश्चल नेत्रों से सुशोभित उसके मुख कमल को अवनत करने लगेगी ॥११॥
यह तो वही उद्यान का प्राचीर है।

(प्रवेश का नाट्य करते हुए)

लवंगिका और मदयन्तिका—सखी मालती! (सहसा देखकर सहर्ष) सौभाग्य से वे दोनो महानुभाव फिर दिखाई पड रहे है।

माधव और मकरन्द—आप लोग बताए, मालती कहां है?

दोनो—मालती कहाँ कहां है? हम दोनो मन्दभागिनी हैं, हम तो आप दोनों के चरणो की आवाज से प्रतारित हुई हैं।

माधव—भद्रे! अनिर्वचनीय रूप से सहस्रो प्रकार से मेरा यह हृदय वि[illegible] हो रहा है। अतः साफ-साफ बताइए।

मम हि कुवलयाक्ष्याः प्रत्यनिष्टैकबुद्धे-
रविरतमनुबद्धोत्कम्प एवान्तरात्मा।
स्फुरति च खलु चक्षुर्वाममेतच्च कष्टं
वचनमपि भवत्योः सर्वथा हा! हतोऽस्मि ॥१२॥

मदयन्तिका—तया खलित्वतो विनिर्गते महानुभावे बुद्धरक्षितामवलोकिता च भगवतीसकाशं विसृज्य 'अप्रमादनिमित्तं विज्ञापयार्यपुत्रम्' इति लवङ्गिकानुप्रेषिता। तत उत्ताम्यमाना चैतस्या मार्गमवलोकयितुमग्रतः प्रसृता मालती। पश्चादहम्। ततो न पश्यामि। ततोऽस्माभिर्मार्गिताम्य विटपान्तराणि यावद्युवां दृष्टाविति। (तह खखु इदो विणिग्गदे महाणुहावे बुद्धरक्खिदं अवलोइदं भअवदीसआसं विसज्जिअ अप्पमादणिमित्तं विण्णवेहि अज्जउत्तं त्ति लवङ्गिआ अणुप्पेसिदा। तदो उत्तम्ममाणा अ एदाए मग्गं ओलोइदुं अग्गदो पसरिदा मालदी। पच्चादो अहं। तदो पेक्खामि। तदो अम्हेहिं मग्गिदा एत्थ विडवन्दराइं जाव तुम्हे दिट्ठत्ति)

माधवः—हा प्रिये मालति!

किमपि किमपि शङ्के मङ्गलेभ्यो यदन्य-
द्विरमतु परिहासश्चण्डि! पर्युत्सुकोऽस्मि।

---

क्योंकि कमलनयना मालती के अनिष्ट की आशंका करनेवाला मेरा यह हृदय (अन्तःकरण) लगातार कांप रहा है और मेरी बाईं आंख भी फड़क रही है। आप दोनों का यह वचन भी कि मालती यहां कहां है—अतीव दुःखदायी है। अब तो सब प्रकार से मैं मारा गया हूं। हाय! ॥१२॥

मदयन्तिका—उस समय आप लोग जब वहां से उस तरफ निकल गये तब मालती ने बुद्धरक्षिता और अवलोकिता को भगवती कामन्दकी के समीप भेजकर, लवंगिका को भी—सावधानी के साथ रहने के लिए आर्यपुत्र को जाकर बताओ—यह कहकर आपके समीप भेज दिया। तदनन्तर उत्कंठित होती हुई मालती उस (लवंगिका का) मार्ग देखती हुई आगे की ओर बढ़ चली और मैं उसके पीछे पीछे चल पड़ी। उसके बाद से ही मैं उसे नहीं देख रही हूं। तब से हम इन वृक्षों की शाखाओं और कुंजों में सर्वत्र मालती को ढूंढ रही हैं कि इसी बीच आप दोनों दिखायी पड़ गए हैं।

माधव—हाय प्रिये मालती!

हे चण्डि! मैं ऐसे अमंगल की आशंका कर रहा हूं जो कहने योग्य नहीं भी है। तुम अपना परिहास दूर करो क्योंकि मैं उत्कण्ठित हूं। यदि तुम हमारी परीक्षा

फलयसि ? फलितोऽहं वल्लभे ! देहि वाचं
भ्रमति हृदयमन्तर्विह्वलं निर्दयासि ॥१३॥

उभे—हा प्रियसखि, कुत्र गतासि? (हा पिअसहि, कहिं गआसि?)

मकरन्दः—वयस्य, किमित्यविज्ञाय वैक्लव्यमवलम्ब्यते।

माधवः—सखे, त्वमपि किं न जानासि मत्स्नेहदुःखितायास्तस्याः कातर्यचेष्टितानि?

मकरन्दः—अस्त्येतत्। किन्तु भगवतीपादमूलगमनमप्याशङ्क्यते। तदेहि। तत्र तावद्गच्छावः।

उभे—एतदपि संभाव्यते। (एदं वि संभावीअदि)

माधवः—एवमस्तु नाम। (इति परिक्रामति)

मकरन्दः—(स्वगतम्)

याता भवेद्भगवतीभवनं सखी सा
जीवन्त्ययैष्यति न वेत्यभिशङ्कितोऽस्मि।

---

लेना चाहती हो तो (यह भी उचित नहीं है, क्योंकि) पहले ही हमारी परीक्षा ले चुकी हो। हे प्रिये! मेरी बातों का उत्तर दो। मेरा व्याकुल चित्त भीतर ही भीतर बहुत अधीर हो रहा है। तुम बड़ी निर्मम हो॥१३॥

दोनों (सखियां लवंगिका और मदयन्तिका)—हाय! प्रिय सखी! तुम कहाँ गयीं?

मकरन्द—मित्र! कुछ विशेष रूप से बिना जाने हुए ही क्यों विह्वल हो रहे थे?

माधव—सखे! क्या तुम भी मेरे स्नेह से दुःखी मालती की कातरतापूर्ण चेष्टाओं को नहीं जानते हो?

मकरन्द—यह बात ठीक है। किन्तु भगवती कामन्दकी के चरणों के समीप जाने की भी आशंका की जा सकती है। तो आओ, वहीं हम दोनों चलें।

दोनों—(लवंगिका और मदयन्तिका)—यह भी संभव है।

माधव—ऐसा ही करो। (ऐसा कहकर चलने का नाट्य करता है)।

मकरन्द—(अपने आप) (संभव है) हमारी वह सखी (मालती) भगवती कामन्दकी के निवासस्थान को गयी होगी? (यदि ऐसा नहीं है तो) वह जीती जागती आयगी या नहीं—इस विषय में मैं आशंकित हूँ। बान्धवजन, मित्र एवं

प्रायेण बान्धवसुहृत्प्रियसंगमादि
सौदामिनीस्फुरणचञ्चलमेव सौख्यम् ॥१४॥

(इति निष्क्रान्ताः सर्वे)

इति महाकविश्रीभवभूतिविरचिते मालतीमाधवेऽष्टमोऽङ्कः।

---

अभीष्टजन इन सब के समागम आदि का सुख प्रायः बिजली की चमक के समान (क्षणभंगुर) होता है॥१४॥

(तदनन्तर सब लोग निकलते हैं।)

महाकवि श्रीभवभूति-रचित मालतीमाधव नाटक में
मालती-अपहरण नामक आठवां अंक समाप्त।

१२

# नवमोऽङ्कः

(ततः प्रविशति सौदामिनी)

**सौदामिनी**—एषास्मि सौदामिनी। भगवतः श्रीपर्वतादुपेत्य पद्मावतीं तत्र मालतीविरहिणो माधवस्य मन्मुनप्रदेशदर्शनामहिष्णो मन्स्थाय परित्यज्य सह सुहृद्वर्गेण वृहद्द्रोणीशैलकान्तारप्रदेशमुपश्रुत्याधुना तदन्तिकं प्रयामि। भोः! तथाहमुत्पतिता यथा सकल एव गिरिनगरग्रामसरिदरण्यव्यतिकरश्चक्षुषा परिच्छिद्यते। (पश्चादवलोक्य) साधु साधु।

पद्मावती विमलवारिविशालसिन्धु-
पारासरित्परिकरच्छलतो बिभर्ति।
उत्तुङ्गसौधसुरमन्दिरगोपुराट्ट-
संघट्टपाटितविमुक्तमिवान्तरिक्षम् ॥१॥

अपि च—

सैषा विभाति लवणा वलितोर्मिपङ्क्ति-
रम्यागमे जनपदप्रमवाय यस्याः।

---

## नवाँ अंक

(तदनन्तर सौदामिनी प्रवेश करती है।)

**सौदामिनी**—यह मैं सौदामिनी हूँ। ऐश्वर्य एवं महिमा से भरे पूरे श्रीपर्वत से उड़कर आयी हुई हूँ और पद्मावती राजधानी में पहुँची हूँ। मालती के विरह में दुखी माधव अपने पूर्वपरिचित भवन को देखने में असमर्थ होकर उसे त्याग कर अपने मकरन्द आदि मित्रों के साथ अब बड़ी-बड़ी नदी, पर्वत एवं दुर्गम मार्गों से परिपूर्ण स्थानों पर परिभ्रमण कर रहा है। तो मैं उसके समीप जा रही हूँ। अरे! मैं इस प्रकार से उड़ी हूं जिससे पर्वत, नगर, ग्राम, नदी, एवं जंगल समूह सबको अपने नेत्रों से साफ-साफ देख रही हूं। (पीछे की ओर देखकर) सुन्दर, सुन्दर—

यह पद्मावती नगरी निर्मलजलवाली सिन्धु और पारा नामक दो नदियों को चारों ओर से लपेट कर धारण करने के बहाने से, अतीव ऊंचे राजभवनों, देवमन्दिरों गोपुरों एवं अट्टालिकाओं के घर्षण से पहले विदीर्ण और पीछे छोड़े गए आकाश-मण्डल को जैसे धारण कर रही हो॥१॥

और भी, किनारों से ऊपर आनेवाली तरंगमालाओं से सुशोभित यह वही लवणा नामक नदी है, जिसके तट पर सुखपूर्वक सेवनीय वनपंक्ति, वर्षा के समय

गोगर्भिणीप्रियनवोलपमालभारि-
सेव्योपकण्ठविपिनावलयो विभान्ति ॥२॥

(अन्यतो विलोक्य) स एष भगवत्याः सिन्धोर्दारितरसातलस्तटप्रपातः।

यत्रत्य एष तुमुलध्वनिरम्बुगर्भ-
गम्भीरनूतनघनस्तनितप्रचण्डः ।
पर्यन्तभूधरनिकुञ्जविजृम्भणेन
हेरम्बकण्ठरसितप्रतिमानमेति ॥३॥

एताश्चन्दनाश्वकर्णसरलपाटलाप्रायवनगहना परिणतमालूरसुरभयोऽरण्यगिरिभूमयः स्मारयन्ति सघनकदम्बजम्बूवनावबद्धान्धकारगुरुगिरिनिकुञ्जगुञ्जद्गम्भीरगद्गदोद्गारघोरघोषणगोदावरीमुखरितविशालमेखलाभुवो दक्षिणारण्यभूधरान् । अयं च मधुमतीसिन्धुसंभेदपावनो भगवान्भवानीपतिरपौरुषेयप्रतिष्ठः सुवर्णबिन्दुरित्याख्यायते। (प्रणम्य)

---

देशवासियों के हर्ष के लिए, गर्भवती गौओं आदि के लिए प्रियवर एवं नूतन तृण-समूहों को धारण कर सुशोभित हो रही है॥२॥

(दूसरी ओर देखकर) यह वही महिमामयी सिन्धु नामक नदी का पाताल को विदारित करनेवाला तट-प्रपात (झरना) है।

जल से भरे हुए गंभीर शब्द करनेवाले नूतन मेघों की गर्जना के समान तीव्र जिस तट-प्रपात में समुत्पन्न यह, तुमुलध्वनि तटवर्ती प्रान्तों में अवस्थित पर्वतों के निकुंजों में (प्रतिध्वनित करने के कारण) वृद्धि प्राप्त कर गणेश जी की गल-गर्जना की समानता प्राप्त कर रही है॥३॥

इस वन एवं पर्वतयुक्त स्थान में प्रायः चन्दन, अश्वकर्ण (सर्ज) सरल, पाटल आदि के वृक्ष मौजूद हैं। जिनसे यह दुर्गम हो गया है। पके हुए बेल के फल इसे सुगन्धियुक्त बना रहे हैं। ये दक्षिण देश के उन वनों एवं पर्वतों का स्मरण करा रहे है, जो नूतन कदम्ब एवं जामुन के सघन वनों से उत्पन्न गाढ़े अन्धकार से पूर्ण निकुंजों में शब्द करनेवाली एवं गंभीर गुफाओं से उठते (प्रतिध्वनित) हुए गोदावरी नदी के शब्दों से युक्त विस्तृत पर्वत के नितम्ब (घाटी) प्रदेशों में अवस्थित हैं। मधुमती नदी एवं सिन्धुनदी के सगमस्थान को पवित्र करनेवाले, स्वतः सिद्ध स्थिति वाले भगवान महादेव सुवर्णबिन्दु के नाम से सुप्रसिद्ध हैं। (प्रणाम करके)

हे देव! आपकी जय हो, हे जगत् के सृष्टिकर्त्ता। हे महान् महिमामय! हे सब को वरदान देनेवाले! हे शास्त्रों के आधार! हे मनोहर चन्द्रमा को

जय देव भुवनभावन जय भगवन्नखिलवरद निगमनिधे।
जय रुचिरचन्द्रशेखर जय मदनान्तक जयादिगुरो॥४॥

(गमनमभिनीय)

अयमभिनवमेघश्यामलोत्तुङ्गसानु-
र्मदमुखरमयूरीमुक्तसंसक्तकेकः ।
शकुनिशबलनीडानोकहस्निग्धवर्ष्मा
वितरति बृहदश्मा पर्वतः प्रीतिमक्ष्णोः॥५॥
दधति कुहरभाजामत्र भल्लूकयूना-
मनुरसितगुरूणि स्त्यानमम्बूकृतानि।
शिशिरकटुकषायः स्त्यायते सल्लकीना-
मिभदलितविकीर्णग्रन्थिनिष्यन्दगन्धः ॥६॥

(ऊर्ध्वमवलोक्य) अये, कथं मध्याह्नः। तथा हि संप्रति—

---

शिखर पर धारण करनेवाले! हे कामरिपु! आपकी जय हो। हे आदि गुरो! आप की जय हो॥४॥

(आकाश में उडने का अभिनय करते हुए)

जिसकी घाटी में अवस्थित समतल प्रदेश नूतन मेघों से श्यामल वर्ण के हैं, मदमाती मोरनियों के निरन्तर होने वाले केका शब्दों से गुंजायमान है, पक्षियों के रंग-बिरंगे विचित्र घोंसलो वाले वृक्षों से चिकने शरीरवाला है, और जिसमें बड़े-बड़े पाषाणखण्ड बिखरे हुए हैं, ऐसा यह पर्वत हमारे दोनों नेत्रों में प्रीति को वितरण कर रहा है॥५॥

इस पर्वत की गुफाओं के भीतर अवस्थित तरुण भालुओं के थूकने का शब्द, प्रतिध्वनित होकर अतीव विस्तार को प्राप्त हो रहा है एवं इस पर्वत में रहनेवाले हाथियों के समूह द्वारा मल्लकी (कुटुन्) लताओं की गाठें सर्वत्र तोडफोड कर इधर-उधर बिखेर दी गयी हैं, जिनसे शीतल कड़वी एवं मन को मोहनेवाली रस-सुगन्धि चारों ओर फैल रही है॥६॥

(ऊपर की ओर देखकर) अरे! क्या दोपहर हो गया? क्योंकि इस समय तो —

कास्मर्याः कृतमालमुद्गतदलं कोयष्टिकष्टीकते
तीरान्तनिविष्टचञ्चुडितमुखा धावन्त्यपः पूर्णिकाः।
दात्यूहैस्तिनिशस्य कोटरवति स्कन्धे निलीय स्थितं
वीरुन्नीडकपोतकूजितमनुक्रन्दन्त्यधः कुक्कुभाः॥७॥

तद्भवतु। माधवमकरन्दावन्विष्य यथाप्रस्तुतं साधयामि। (इति निष्क्रान्तः)

## शुद्धविष्कम्भः

(ततः प्रविशति माधवो मकरन्दश्च)

मकरन्दः—(सकरुणं निःश्वस्य)

न यत्र प्रत्याशामनुपतति नो वा रहयति
प्रतिक्षिप्तं चेतः प्रविशति च मोहान्धतमसम्।

---

टिटिहरी गम्भारी के वृक्ष से उड़कर नूतन पत्तों से सुशोभित (सघन छायादार) कृतमाल वृक्ष के ऊपर अथवा सघन छायादार वृक्षों की पंक्तियों वाले प्रदेश में चली जा रही है। किनारे के प्रदेश में विद्यमान गाडर नामक घास के अग्र भागों में खाने के लिए मुंह लगाने वाली पनई नामक चिड़िया जल के समीप भागी जा रही है। कालकण्ठक नामक पक्षी तिनिश वृक्ष के कोटरयुक्त स्कन्ध (तने) में छिपकर बैठा है। गावों में रहनेवाले गौरैया नामक पक्षी के समान आकार-प्रकार वाले कुक्कुम नाम के पक्षी नीचे, फैलनेवाली लताओं में बैठे हुए घोंसलों में रहनेवाले कबूतरों की आवाज की नकल कर रहे हैं॥७॥

खैर, यह सब तो होता ही रहेगा। माधव और मकरन्द को ढूढकर प्रस्तावित विषय को सम्पन्न करूंगा।

(ऐसा कहकर निकलता है)।

(शुद्ध विष्कम्भक समाप्त)

(तदनन्तर माधव और मकरन्द प्रवेश करते है।)

मकरन्द—(करुणा के साथ गहरी सांस लेकर)

हम लोगों का चित्त जिस विपत्ति में मालती को प्राप्त करने की आशा नहीं करता और न उस आशा को त्यागना ही है, केवल अज्ञान रूप अन्धकार में प्रवेश

अकिञ्चित्कुर्वाणाः पशव इव तस्यां वयमहो
विधातुर्वामत्वाद्विपदि परिवर्तामह इमे ॥८॥

माधवः—हा प्रिये, मालति, क्वासि । कथमविज्ञाततत्त्वमद्भुततमं दशान्तरं पर्यवसितासि । निरनुक्रोशे, प्रसीद । सम्भावय माम् ।

प्रियमाधवे ! किमसि मय्यवत्सला
ननु सोऽहमेव यमनन्दयत्पुरा ।
स्वयमागृहीतकमनीयकङ्कण-
स्तव मूर्तिमानिव महोत्सवः करः ॥९॥

वयस्य मकरन्द, दुर्लभः खलु जगति तावतः स्नेहस्य सम्भवः ।

सरसकुसुमप्रायैरङ्गैरनङ्गमहाज्वर-
श्चिरमविरतोन्माथी सोढः प्रतिक्षणदारुणः ।
तृणमिव ततः प्राणत्यागे मनो विधृतं तया
किमपरमतो निर्व्यूढं यत्करार्पणसाहसम् ॥१०॥

---

करना है। हाय ! हम लोग भाग्य की प्रतिकूलता से पशुओं की भाँति कुछ भी नहीं कर पा रहे हैं, और विपत्ति भोग रहे हैं। यह आश्चर्य की बात है ॥८॥

माधव—हाय प्रिये मालती ! कहाँ हो तुम ? जिसका कुछ पता नहीं लग पा रहा है, ऐसी आश्चर्य भरी परिस्थिति मे तुम झटपट कैसे बदल गयी हो ? अरी निर्दये ! प्रसन्न हो। मुझे संभालो।

हे माधव से प्रेम करनेवाली ! तुम मेरे ऊपर इस प्रकार प्रणय विहीन कैसे हो गयी हो ! अरी ! मैं तो वही हू, जिसे पहले मनोहर कंकणधारी मूर्तिमान् महोत्सव के समान तुम्हारे हाथ ने स्वयं आनन्दित किया था ॥९॥

मित्र मकरन्द ! इस संसार में अब उस प्रकार के महान् स्नेह की संभावना नहीं रह गयी है।

उस (प्रियतमा मालती) ने आर्द्र पुष्पों के समान अपने दुबले-पतले अंगों से निरन्तर दुःखदायी एवं प्रतिक्षण भयंकर काम-सन्ताप रूप महान् ज्वर को चिरकाल तक सहन किया। तदनन्तर तिनके के समान अपने प्राणों को त्यागने के लिए मन को स्थिर किया। और इसके बाद उसने (मेरे समीप) पाणिग्रहण करने का जो निश्चय किया, इससे भिन्न (उसके अनुराग के उत्कर्ष के लिए) और क्या बताऊँ ? ॥१०॥

अपि च—

मयि विगलितप्रत्याशत्वाद्विवाहविधेः पुरा
विकलकरणैर्मर्मच्छेदव्यथाविधुरैरिव ।
स्मरसि रुदितैः स्नेहाकूतं तयाप्यतनोदसा-
वहमपि यथाभूवं पीडातरङ्गितमानसः ॥११॥

(सावेगम्) अहो नु खलु भोः !

दलति हृदयं गाढोद्वेगं, द्विधा तु न भिद्यते
वहति विकलः कायो मोहं, न मुञ्चति चेतनाम् ।
ज्वलयति तनूमन्तर्दाहः, करोति न भस्मसा-
त्प्रहरति विधिर्मर्मच्छेदी, न कृन्तति जीवितम् ॥१२॥

मकरन्दः—निरवग्रहो दहति दैवमिव दारुणो विवस्वान् । इयं च ते शरीरावस्था । तदस्य पद्मसरसः परिसरे मुहूर्तमास्यताम् । अत्र हि—

उन्नालबालकमलाकरमाकरन्द-
निष्यन्दसंवलितमांसलगन्धबन्धुः ।

---

और भी, हे मित्र ! नन्दन के साथ विवाह विधि के पूर्व मुझे प्राप्त करने की आशा न रह जाने पर, मर्मच्छेदी पीडा से विह्वल-सी होकर उसकी इन्द्रियाँ विकल हो गयी। तब मालती ने रुदन के द्वारा (मेरे प्रति) अपने मन की प्रगाढ अनुराग-भावना को प्रकट किया, जिससे मैं भी पीडा से चपल चित्तवाला हो गया था—क्या इस घटना को तुम स्मरण करते हो ॥११॥

(आवेगपूर्वक) आश्चर्य की बात है। अरे !

प्रचण्ड व्याकुलता से युक्त यह मेरा हृदय विदीर्ण हो रहा है। किन्तु दो टुकड़ों में विभक्त नहीं हो रहा है। शोक से विह्वल शरीर अज्ञान (मूर्च्छा) को धारण कर रहा है, किन्तु चेतना को नहीं त्याग रहा है। मन का सन्ताप शरीर को जला रहा है, किन्तु एक बार भस्म नहीं कर दे रहा है, इसी प्रकार मर्मच्छेदन करने वाला विधाता अथवा भाग्य प्रहार तो कर रहा है, किन्तु जीवन को नष्ट नहीं कर रहा है ॥१२॥

मकरन्द—दुर्निवार भाग्य की तरह भयकर सूर्य भी जला रहा है। और यह तुम्हारे शरीर की अवस्था है। तो इस पद्मसरोवर के तट पर कुछ क्षणों के लिए बैठ जाओ। क्योंकि यहाँ पर—

त्वां प्राणयिष्यति पुरः परिवर्तमान-
कल्लोलशीकरतुषारजडः समीरः ॥१३॥

(परिक्रम्योपविशतः)

मकरन्दः—(स्वगतम्) भवतु । एवं तावदाक्षिपामि। (प्रकाशम्) वयस्य माधव!

एतस्मिन्मदकलमल्लिकाक्षपक्ष-
व्याधूतस्फुरदुरुदण्डपुण्डरीकाः ।
बाष्पाम्भःपरिपतनोद्गमान्तराले
दृश्यन्तामविरहितश्रियो विभागाः ॥१४॥

(माधवः सोद्वेगमुत्तिष्ठति)

मकरन्दः—कथं निष्प्रतिपत्तिशून्यमुत्थायान्यतः प्रवृत्तः । (निःश्वस्योत्थाय) सखे, प्रसीद । पश्य—

वानीरप्रसवैर्निकुञ्जसरितामासक्तवासं पयः
पर्यन्तेषु च यूथिकासुमनसामुज्जृम्भितं जालकैः।

---

ऊपर उठे हुए मृणालों वाले नूतन कमलों के मकरन्दों के क्षरण से मिश्रित, सुपुष्ट सुगन्ध के बन्धुस्वरूप एवं सम्मुख में चलने वाली विशाल तरंगों के तुषार तुल्य शीतल शीकरों से शीतल वायु तुम्हारी थकावट को दूर कर सन्तोष देगा ॥१३॥

(कुछ दूर चलने का नाट्य करते हुए दोनों बैठते हैं।)

मकरन्द—(अपने आप) खैर, मैं इनके चित्त को दूसरे विषयों में लगाता हूँ। (प्रकट रूप में) मित्र माधव! आंखों में से अश्रुजल के गिरने और पुनः निकलने के मध्य समय में इस सरोवर में मद से मधुर ध्वनि करने वाले मल्लिकाक्ष नामक विशेष हंसों के पंखों से काँपते हुए और सुशोभित बड़े बड़े मृणालों वाले श्वेत कमलों से समन्वित अतएव शोभा-सम्पन्न (इन) प्रदेशों को देखो ॥१४॥

(माधव उद्वेग के साथ उठता है।)

मकरन्द—हमारी बातों को बिना कुछ सुने-समझे ही यह उठ कर क्यों दूसरी ओर जाने को प्रवृत्त हो रहे हैं (गहरी साँस ले कर, उठ कर) मित्र! प्रसन्न हो। देखो—

निकुंजों के समीप नदी का जल बेंत के पुष्पों की सुगन्ध से युक्त है, नदी के किनारों पर जूही के पुष्पों की नई नई कलियाँ विकसित हो रही हैं। यहाँ पर

उन्मीलत्कुटजप्रहासिषु गिरेरालम्ब्य सानूनितः
प्राग्भागेषु शिखण्डिताण्डवविधौ मेघैर्वितानाय्यते ॥१५॥

अपि च—

जृम्भाजर्जरडिम्बडम्बरघनश्रीमत्कदम्बद्रुमाः
शैलाभोगभुवो भवन्ति ककुभः कादम्बिनीश्यामलाः।
उद्यत्कन्दलकान्तकेतकभृतः कच्छाः सरित्स्रोतसा-
मासर्गन्धिशिलीन्ध्रलोध्रकुसुमस्मेरा वनानां ततिः ॥१६॥

माधवः—सखे, पश्यामि। किंतु दुरालोकरमणीया सम्प्रत्यरण्यगिरिस्थलभूमयः। तत्किमेतत्। (सास्रम्) अथवा किमन्यत्।

उत्फुल्लार्जुनसर्जवासितवहत्पौरस्त्यझञ्झामरु-
त्प्रेङ्खोलत्स्खलितेन्द्रनीलशकलस्निग्धाम्बुदश्रेणयः।
धारासिक्तवसुंधरासुरभयः प्राप्तास्त एवाधुना
घर्माम्भोविगमागमव्यतिकरश्रीवाहिनो वासराः ॥१७॥

---

विकसित गिरिमल्लिका के पुष्पों से सुशोभित पर्वत के शिखरों पर समतल प्रदेशों का आश्रय ले कर मेघ-वृन्द मयूरों के नृत्यों में वितानों की तरह आचरण कर रहे है ॥१५॥

और भी, पर्वतों के निकटवर्ती विस्तृत भूभाग पर बहुधा कदम्ब के वृक्ष हैं, उनके पुष्पों की गोली गोली कलियाँ विकसित हो गयी है, उनकी पखुडियाँ परस्पर मिल-सी गयी हैं, इस प्रकार उन भूभागों की इन कदम्ब वृक्षो के द्वारा अतीव शोभा हो रही है। मेघ-मालाओ से दिशाएँ श्यामल वर्ण की हो गयी है। नदी-प्रवाह के निकटवर्ती जलप्राय प्रदेशों मे बहुतेरे केतकी के वृक्ष हैं, जिनके मूल भागो मे नूतन अकुर उत्पन्न हो गये है जो बहुत ही सुन्दर लग रहे है एव वनो की पक्ति सुगन्धयुक्त कन्दली और लोध्र के पुष्पों से मन्द-मन्द मुस्कराती हुई-सी दिखाई पड रही है ॥१६॥

माधव—मित्र ! मैं देख रहा हूँ किन्तु यह वनभूमि मनोहारिणी होते हुए भी इस समय हमारे लिए बड़ी कठिनाई से देखने योग्य बन गयी है। अत. यह सब क्या है? (आँसू बहाते हुए) अथवा और क्या होगा ?

इस समय खिले हुए अर्जुन एव साल वृक्षों के पुष्पो से सुगन्धित बहते हुए पूर्व दिशा के प्रचण्ड वायु द्वारा अपने स्थानों से चलते हुए, इन्द्र नील मणि (नीलम) के टुकडों के समान स्निग्ध मेघमालाओ से भरे हुए, वृष्टि की जलधारा से सिंचित धरती की सुगन्ध से आमोदित, ग्रीष्म ऋतु के अवसान एव वर्षा ऋतु के आगमन के सम्मिश्रण से अतीव शोभा धारण करने वाले वे दिन आ गये है ॥१७॥

हा प्रिये मालति।

तरुणतमालनीलबहुलोन्नमदम्बुधराः
शिशिरसमीरणावधुतनूतनवारिकणाः।
कथमवलोकयेयमधुना हरिहेतिमती-
मदकलनीलकण्ठकलहैर्मुखराः ककुभः॥१८॥

(निःश्वस्य शोकार्तिं नाटयति)

मकरन्दः—कोऽप्यतिदारुणो दशाविपाको वयस्यस्य सम्प्रति वर्तते। (सास्रम्) मया पुनरज्ञानेन वज्रमयेन किल विनोदः प्रारब्धः। (निःश्वस्य) एवं च पर्यवसित-प्रायैव नो माधवप्रत्याशा। (सभयं विलोक्य) कथं प्रमुग्ध एव। हा सखि, मालति, किमपरम्। निरनुक्रोशासि।

अपहस्तितबान्धवे! त्वया विहितं साहसमस्य तृष्णया।
तदिहानपराधिनि प्रिये सखि कोऽयं करुणोज्झितः क्रमः॥१९॥

---

हाय प्रिये मालती! नूतन तमाल वृक्षों के समान नीले वर्णवाले बहुतेरे उचाई पर छाये हुए मेघों से युक्त, शीतल वायु द्वारा विकम्पित अथवा लाए गए नूतन जलकणों से युक्त, इन्द्र धनुष से सुशोभित, मतवाले अव्यक्त मधुर ध्वनि करने वाले मयूरों के कोलाहल से गूंजती हुई इन दिशाओं को इस समय मैं किस प्रकार देख सकूंगा॥१८॥

(गहरी सांस लेकर शोक की विह्वलता प्रकट करने का अभिनय करता है।)

मकरन्द—वर्तमान समय में हमारे मित्र पर कोई अनिर्वचनीय एवं अतीव भयंकर अवस्था का परिवर्तन उपस्थित हो गया है। (आंसू बहाते हुए) मैं सचमुच ज्ञानविहीन एवं वज्र के समान निर्मम हूँ। जो उनसे विनोद की बातें आरम्भ कर दी थी। (गहरी सांस ले कर) इस प्रकार माधव के जीवित रहने की आशा प्रायः लुप्त सी होने जा रही है (भयपूर्वक माधव को देख कर) अरे! क्या मूर्च्छित हो गये हैं? हाय सखी मालती! और क्या कहूँ? तुम निर्मम बन गयी हो।

माधव के साथ प्रेम करने में अपने बन्धु-बान्धवों की परवाह न करने वाली! तुमने माधव की प्राप्ति के लोभ से बड़ा साहसपूर्ण काम किया है। अतएव हे सखी! अब अपने बिना किसी अपराध वाले (उस) प्रियतम के प्रति तुम्हारा यह निर्दयतापूर्ण कौन-सा व्यवहार चल रहा है॥१९॥

यह तो अब भी होश-हवास में नहीं आ रहे हैं! हाय! मैं तो लुट गया।

कथमद्यापि नोच्छ्वसिमि ! हन्त, मुषितोऽस्मि ।

मातर्मातर्दलति हृदयं, ध्वंसते देहबन्धः,
शून्यं मन्ये जगदविकलज्वालमन्तर्ज्वलामि।
सीदन्नन्धे तमसि विधुरो मज्जतीवान्तरात्मा,
विष्वङ्मोहः स्थगयति, कथं मन्दभाग्यः करोमि ॥२०॥

कष्टं भोः, कष्टम्।

बन्धुताहृदयकौमुदीमहो मालतीनयनमुग्धचन्द्रमाः।
सोऽयमद्य मकरन्दनन्दनो जीवलोकतिलकः प्रलीयते ॥२१॥

हा वयस्य माधव,

गात्रेषु चन्दनरसो दृशि शारदेन्दु-
रानन्द एव हृदये मम यस्त्वमासीः।
तं त्वां निकामकमनीयमकाण्ड एव
कालेन जीवितमिवोद्धरता हृतोऽस्मि ॥२२॥

(स्पृशन्)

---

हे मा, हे मा ! मेरा हृदय फट रहा है। शरीर के अंगो के जोड़ शिथिल हो रहे है। इस ससार को सूना देख रहा हूँ, शरीर के भीतरी ताप से अविच्छिन्न रूप से जल रहा हूँ। अवसाद युक्त एव प्रिय विरहित अन्तरात्मा प्रगाढ अन्धकार मे जैसे डूबा जा रहा है। मूर्च्छा चारो ओर से मुझे घेरती आ रही है। मैं मन्दभाग्य ऐसी कठिन स्थिति मे अब कैसे और क्या करूँ ॥२०॥

अरे ! कष्ट है कष्ट है।

अपने बन्धु-बान्धवो के चित्त मे कौमुदी-महोत्सव मालती के नेत्रो के लिए मनोहर चन्द्रमा, मकरन्द के आनन्ददाता, एव इस मनुष्य लोक के तिलक के समान वह माधव आज विनष्ट हो रहे है ॥२१॥

हाय मित्र माधव ! जो तुम मेरे शरीर के अग-प्रत्यग मे चन्दन रस, नेत्रो में शरत्काल के चन्द्रमा, और हृदय मे आनन्द के स्वरूप थे। मेरे अपने जीवन के समान अतिशय सुन्दर जो तुम थे, वैसे तुमको अनवसर मे ही उन्मूलित करने वाले काल द्वारा मैं हतप्राय कर दिया गया हूँ ॥२२॥

अकरुण ! वितर स्मितोज्ज्वलां दृशमतिदारुण ! देहि मे गिरम् ।
सहचरमनुरक्तचेतसं प्रियमकरन्द ! कथं न मन्यसे ॥२३॥

(माधवः संज्ञां लभते)

मकरन्दः—(सोच्छ्वासम्) अयमचिरधौतराजपट्टरुचिरमांसलच्छविर्नव-जलधरस्तोयशीकरासारेण मजीवयति मे प्रियवयस्यम् । दिष्ट्या समुच्छ्वसितस्तावत् ।

माधवः—नरकिमिवात्र जिगिने प्रियावार्ताहर करोमि ?

फलभरपरिणामश्यामजम्बूनिकुञ्ज-
स्खलनतनुतरङ्गामुत्तरेण स्रवन्तीम् ।
उपचितघनमालप्रौढतापिच्छनीलः
श्रयति शिखरमद्रेर्नूतनस्तोयवाहः ॥२४॥

(सरभसमुत्थायोन्मुखः कृताञ्जलिः)

कच्चित्सौम्य ! प्रियसहचरी विद्युदालिङ्गति त्वा-
माविर्भूतप्रणयसुमुखाश्चातका वा भजन्ते ?

---

(माधव का स्पर्श करते हुए) हे निर्दय ! अपनी मन्द मुस्कराहट से उज्ज्वल दृष्टि का वितरण करो। हे अतिशय कठोर ! मन्द हास्य से उज्ज्वल वाणी का वितरण करो। हे मकरन्द को प्यार करने वाले, मैं तुम्हारा अनुरक्त चित्त-सहचर रहा हूँ—तुम मुझे वैसा क्यों नहीं मान रहे हो ॥२३॥

(माधव होश मे आता है।)

मकरन्द—(दीर्घ साम खींचते हुए) यह तत्क्षण स्वच्छ की गयी नीलम मणि के समान अतीव मनोहर एवं सुपुष्ट कान्ति वाला नूतन मेघ, अपने जल-बिन्दुओं की अनवरत धारा से मेरे प्यारे मित्र को सजीवित कर रहा है। सौभाग्य मे वह होश मे आ गये हैं।

माधव—इस वन मे मैं किसे अपनी प्रियतमा के निकट संदेश ले जाने वाला बनाऊँ। फलो के पकने से श्यामल वर्णवाले जामुन के वृक्षो के निकुजों मे से निकलती हुई छोटी-छोटी तरगों से युक्त नदी की उत्तर दिशा मे समीप ही सघन श्रेणी वद्ध, परिपक्व तमाल वृक्ष के समान काले रंग वाला नूतन मेघ पर्वत की चोटी का सहारा ले रहा है ॥२४॥

पौरस्त्यो वा सुखयति मरुत्साधु संवाहनाभि-
र्विध्वग्बिभ्रत्सुरपतिधनुर्लक्ष्म लक्ष्मीवदेतत् ॥२५॥

(आकर्ण्य) अये, अयं प्रतिरवभरितकन्दरानन्दितोत्कण्ठनीलकण्ठकलकेकानुबन्धिना मन्द्रहुङ्कृतेन मामनुमन्यते यावदभ्यर्थये। भगवन् जीमूत,

दैवात्पश्येर्जगति विचरन्मत्प्रियां मालतीं चे-
दाश्वास्यादौ तदनु कथयेर्माधवीयामवस्थाम्।
आशातन्तुर्न च कथयतात्यन्तमुच्छेदनीयः,
प्राणत्राणं कथमपि करोत्यायताक्ष्याः स एकः ॥२६॥

(सहर्षम्) अये, प्रचलित । तदन्यत सभावयामि। (इति परिक्रामति)

मकरन्दः—(सोद्वेगम्) कथमिदानीमुन्मादोपराग एव माधवेन्दुमास्कन्दति। हा तात, हा अम्ब, हा भगवति, परित्रायस्व माम्। पश्य माधवस्यावस्थाम्।

माधवः—धिक्प्रमादः।

---

(हर्ष के साथ सोत्कण्ठापूर्वक उठकर ऊपर की ओर मुख किए हुए हाथ जोड़कर) हे शान्तिमूर्ति मेघ! तुम्हारी प्रिय सहचरी विद्युत तुम्हें आलिंगन तो करती है न? अनुराग के प्रकट होने से प्रसन्न चातक गण तुम्हारी सेवा तो करते हैं न? पूर्व दिशा में बसने वाला वायु सवाहन (अंग मर्दन) आदि क्रियाओं के द्वारा तुम्हें अच्छी तरह सुख तो देता है न? एवं सभी ओर से शोभा से सम्पन्न इस धनुष रूप चिह्न को धारण तो करते हो न? ॥२५॥

(सुन कर) प्रतिध्वनि से परिपूर्ण गुफाओं के भीतर मयूरगण ऊपर कण्ठ उठाए हुए आनन्दपूर्वक मधुर एवं अस्पष्ट केका ध्वनि कर रहे हैं। जिसका अनुकरण करते हुए यह मेघ गंभीर हुंकार द्वारा मेरी बातों को स्वीकार कर रहा है। अतः मैं इसी से दूत-कर्म के लिए प्रार्थना करता हूँ। भगवन् मेघ!

जगत् में इच्छानुसार विचरण करते हुए यदि दैवयोग से हमारी प्रियतमा मालती को देखोगे तो पहले उसको आश्वासन दे कर उसके बाद माधव की इस दशा को बतलाना। किन्तु बातें करते हुए तुम उसके आशा-तन्तु का एकदम से उच्छेद मत कर देना, क्योंकि उस विशाल नेत्रोंवाली मालती के प्राणों की रक्षा केवल यह आशा-तन्तु ही कर रहा है ॥२६॥

(हर्ष पूर्वक) अरे! मेघ तो चल पड़ा। अतएव अब दूसरी जगह उसकी प्रार्थना करता हूँ। (ऐसा कहकर चलने का नाट्य करता है।)

मकरन्द—(उद्वेग के साथ) अरे! इस समय तो उन्माद रूप ग्रहण माधव रूप चन्द्रमा को अभिभूत कर रहा है। हाय तात! हाय माता! हाय भगवती! मेरी रक्षा करो। माधव की यह (दयनीय) अवस्था देखो।

माधव—मेरी असावधानी को धिक्कार है।

नवेषु लोध्रप्रसवेषु कान्ति-
र्दृशः कुरङ्गेषु, गतं गजेषु।
लतासु नम्रत्वमिति प्रमथ्य
व्यक्तं विभक्ता विपिने प्रिया मे ॥२७॥

हा प्रिये मालति !

मकरन्दः—

सुहृदि गुणनिवासे प्रेयसि प्राणनाथे
कथमिव सहपांसुक्रीडनप्रौढसख्ये।
प्रियजनविरहाधिव्याधिखेदं दधाने
हतहृदय ! विदीर्य त्वं द्विधा न प्रयासि ॥२८॥

माधवः—सुलभानुकारः खलु जगति वेधसो निर्माणसन्निवेशः। भवत्वेव तावत्। (उच्चैः) अयमहं भोः (प्रणिपत्य) भूधरारण्यवासिन सत्त्वान्विज्ञापयामि। मुहूर्तमवधानदानेन मामनुगृह्णन्तु भवन्त ।

भवद्भिः सर्वाङ्गप्रकृतिरमणीया कुलवधू-
रिहस्थैर्दृष्टा वा विदितमथवास्याः किमभवत्।

---

नूतन लोध्र के पुष्पों में मालती की कान्ति, हरिणों में दृष्टि, हाथियों में गति, एवं लताओं में नमनशीलता—इस प्रकार से इस वन में मेरी प्रियतमा मालती को निष्पीडित कर के स्पष्ट रूप में विभक्त कर डाला गया है ॥२७॥

हाय प्रिये मालती !

मकरन्द—धूल में खेलने से ले कर जिसके साथ आज तक प्रौढ मैत्री रही, जो सभी गुणों का आधार है, सब से अधिक प्यारा है, मेरे प्राणों का भी नियन्ता है, वही मेरा प्यारा मित्र अपने प्रियजन के विरह में मनोवेदना रूप व्याधि की यातना भोग रहा है। हे निराश हृदय ! इस अवस्था में तू दो टुकड़ों में विभक्त हो कर क्यों नहीं जाता है ? ॥२८॥

माधव—इस संसार में विधाता की सृष्टि के मध्य एक का अनुकरण दूसरे के लिए सुलभ है। खैर, ऐसा हो। (ऊंचे स्वर में) अरे ! यह मैं हूं (प्रणाम करते हुए) पर्वत और जंगल में रहने वाले प्राणियों को विदित करता हूं। आप लोग कुछ समय तक एकाग्र चित्त हो कर मुझे अनुगृहीत करें।

वयोऽवस्थां तस्याः शृणुत, सुहृदो यत्र मदनः
प्रगल्भव्यापारश्चरति हृदि मुग्धश्च वपुषि ॥२९॥

कष्ट भोः!

केकाभिर्नीलकण्ठस्तिरयति वचनं ताण्डवादुच्छिखण्डः,
कान्तामन्तःप्रमोदादभिसरति मदभ्रान्ततारश्चकोरः।
गोलाङ्गूलः कपोलं छुरयति रजसा कौसुमेन प्रियायाः,
कं याचे ! यत्र तत्र ध्रुवमनवसरग्रस्त एवार्थिभावः ॥३०॥

अथ च—

दन्तच्छदारुणिमरञ्जितदन्तमाल-
मुग्रस्य चुम्बति वलीवदनः प्रियायाः।
काम्पिल्यकप्रसवपाटलगण्डपालि-
पाकारुणस्फुटितदाडिमकान्ति वक्त्रम् ॥३१॥

---

यहाँ रहने वाले आप लोगों ने शरीर के सम्पूर्ण अंग-प्रत्यंग में स्वभाव से ही परम सुन्दरी किसी कुलवधू (मालती) को देखा है क्या? अथवा उसका क्या हुआ—इसकी कोई जानकारी आप लोगों को है? हे मित्रो! आप लोग उसके वयस् की अवस्था सुनें, जिस वयस् में कामदेव प्रबल उद्यम कर के हृदय में और अधिक मनोहर हो कर देह में विचरण करता है (वही उसका वयस् है) ॥२९॥

कष्ट की बात है! मयूर गण नाचने के लिए अपने पंखों को ऊपर उठा कर अपने केकारव में हमारी बातों को तिरोहित कर रहा है। मदन-मद से जिसकी आंखों के दोनों तारे घूम रहे हैं ऐसा चकोर अन्तःकरण में आनन्दित हो कर अपनी प्रिया का अभिसरण (अगवानी) कर रहा है। काला मुख वानर पुष्पों के पराग से अपनी प्रिया (वानरी) का कपोल रँग रहा है। अतः ऐसी दशा में मैं किससे प्रार्थना करूँ, क्योंकि मेरी याचकता यहाँ वहाँ सर्वत्र बिना अवसर की सी प्रतीत हो रही है ॥३०॥

यह भी, चुचके हुए मुख वाला वानर ओठ की लालिमा से अनुरंजित दांतों की पंक्तियों से युक्त, रोचनी पुष्प अथवा गुंजा फल के समान श्वेत रक्त कपोल-प्रान्तों से सम्बद्ध एवं खूब पक जाने के कारण लाल रंग और स्फुटित (फटे हुए) अनार के फल की भांति मनोहर कान्तियुक्त अपनी प्रिया (वानरी) के मुख का चुम्बन कर रहा है ॥३१॥

अयं च रोहिणानोकहस्कन्धविश्रान्तकण्ठः करी। तथामत्राप्यनवसरः।

कण्डूकुड्मलितेक्षणां सहचरीं दन्तस्य कोट्या लिख-
न्पर्यायव्यतिकीर्णकर्णपवनैराह्लादिभिर्वीजयन्।
जग्धार्द्धं नवसल्लकीकिसलयैरस्याः स्थितिं कल्पय-
न्नन्यो वन्यमतङ्गजः परिचयप्रागल्भ्यमभ्यस्यति॥३२॥

(अन्यतो विलोक्य)

अयं तु—

नान्तर्वर्धयति ध्वनत्सु जलदेष्वामन्द्रमुद्गर्जितं
नासन्नात्सरसः करोति कवलानावर्जितैः शैवलैः।
दानज्यानिविषादमूकमधुपव्यासङ्गदीनाननो
नूनं प्राणसमावियोगविधुरः स्तम्बेरमस्ताम्यति॥३३॥

अलमनेनाप्यायासितेन। (सानन्दम्) एष सानन्दसहचरीसमाकर्ण्यमानम-धुरगम्भीरकण्ठगर्जितध्वनिरपरोऽपि मत्तमातङ्गवर्गपालकः प्रत्यग्रविकसित-

और यह हाथी वट वृक्ष के प्रकाण्ड (तने) में अपने गले को टिका रहा है। इसके समीप भी जा कर कुछ कहने का अवसर नहीं है।

एक दूसरा जंगली हाथी, दांत के अग्रभाग द्वारा खुजलाने से मुंदे हुए नेत्रोंवाली अपनी सहचरी (हथिनी) को खुजलाते हुए, आह्लाद का अनुभव कराने वाली क्रम से अपने दोनों कानों की हवा से अपनी प्रिया को पंखा झलते हुए, आधी खायी हुई नूतन कुंदरु की लताओं के पल्लवों से हथिनी को जिमाते हुए परिचय की प्रौढता का अभ्यास कर रहा है॥३२॥

(दूसरी ओर देख कर)

यह तो, मद-जल के अभाव के कारण उत्पन्न विषाद से शब्द न करने वाले भ्रमरों की विशिष्ट आसक्ति से मलिन एवं अप्रसन्न वदन वाला हाथी मेघों के गर्जन करने के समय (पहले की भांति) उच्च स्वर में गर्जन नहीं करता है। एवं निकटवर्ती सरोवर से लाये गये शैवालों का भक्षण नहीं करता है। अतः निश्चय ही अपनी प्राण तुल्य प्रियतमा हस्तिनी के विरह से दुःखी हो कर यह सन्ताप का अनुभव कर रहा है॥३३॥

अतः इसको भी तंग करने की आवश्यकता नहीं है। (आनन्द के साथ) जिसके मधुर एवं गंभीर कण्ठ की गर्जना आनन्द से युक्त उसकी सहचरी ने सुन ली है, ऐसा यह दूसरा मतवाले हाथियों के समूह का रक्षक, नूतन और खिले हुए कदम्ब के पुष्पों के समान मनोहर और शीतल सुगन्ध से व्याप्त तथा स्थूल कपोल-प्रान्तों में

कदम्बसंवादिसुरभिशीतलामोदबहुलसंवलितमांसलकपोलनिष्यन्दकर्दमिततीरं समुद्धृतकमलिनीखण्डप्रकीर्णकेसरमृणालकन्दाङ्कुरनिकरमनवरतप्रवृत्तकमनीयकर्णतालताण्डवप्रचलकर्णजर्जरिततरलतरङ्गवितततनीहारविनस्तकुररसारस सरोऽवगाह्य क्रीडति। भवतु। एनमाभाषे। महाभाग नागपते, श्लाघ्ययौवनः खल्वसि। कान्तानुवृत्तिचातुर्यमप्यस्ति भवतः। (सापवादम्)

लीलोत्खातमृणालकाण्डकवलच्छेदेषु संपादिताः
पुष्यत्पुष्करवासितस्य पयसो गण्डूषसंक्रान्तयः।
सेकः शीकरिणा करेण विहितः कामं विरामे पुन-
र्न स्नेहादनरालनालनलिनीपत्रातपत्रं धृतम् ॥३४॥

कथमवधीरणानीरसं व्रजति। हन्त, मूढ एवास्मि, योऽस्मिन्वनचरेऽपि वयस्यमकरन्दोचितं व्याहरामि। हा प्रियवयस्य मकरन्द,

धिगुच्छ्वसितवैशसं मम यदित्थमेकाकिनो
धिगेव रमणीयवस्त्वनुभवाद्वृथाभाविनः।

---

उत्पन्न मदजल से पङ्कयुक्त तट वाले, निकाले गये कमलिनी-समूहों से बिखरे हुए केसर, मृणालदण्ड, कन्द एवं अङ्कुर समूहों से युक्त, अनवरत चलने वाले दोनों कर्णों के सुन्दर ताण्डव (नृत्य) में चञ्चल होने वाले कानों से चूर्णीकृत (विदीर्ण) एवं चञ्चल तरंगों से विस्तृत जलशीकरों से विक्षेप करते हुए कुरर और सारस पक्षियों से युक्त सरोवर में प्रविष्ट हो कर क्रीडामिरत है। तो चल कर इससे बातें करें। महाभाग नागराज! तुम्हारा यौवन प्रशंसनीय है। अपनी प्रियतमा का अनुसरण करने की निपुणता भी आप में है। (निन्दा के स्वर में)

लीलापूर्वक अनायास उखाड़े गये मृणाल-खण्डों को उठा कर हथिनी ने अपने मुख में रख लिया है, उसके ऊपर यह हाथी अपने मुख में भरे हुए, खिले सुपुष्ट कमलों के मकरन्द से सुवासित जल की बूँदें गिरा रहा है। (यही नहीं) जल की बूँदें गिराने वाली अपनी शुण्डा से इसने हथिनी के शरीर को भी यथेष्ट सिंचित कर दिया है। किन्तु उस सिंचन के अनन्तर इसने स्नेहवश सरल-सीधे दण्ड वाले कमलपत्र-रूप छत्र को धूप के निवारणार्थ धारण नहीं किया ॥३४॥

अरे यह हाथी क्यों अवज्ञापूर्वक स्नेहविहीन भाव से चला जा रहा है। हाय! मैं मूर्ख ही हूँ जो इस जंगली पशु के साथ अपने मित्र मकरन्द के साथ बोलने योग्य बातें कर रहा हूँ। हाय मेरे प्रिय मित्र मकरन्द!

एकाकी मेरा इस प्रकार का जो जीवन धारण करना है उसे धिक्कार है।

त्वया सह न यस्तया च दिवसः, स विध्वंसतां
प्रमोदमृगतृष्णिकां धिगपरत्र कामानुषे ॥३५॥

मकरन्दः—अये, उन्मादमोहान्तरितोऽपि मां प्रति कुतश्चिद्व्यञ्जकात्प्रबुद्ध एवास्य सहजस्नेहसंस्कारः। तत्सन्निहितमेव मां मन्यते? (पुरतः स्थित्वा) एष पार्श्वचर एव ते स मकरन्दो मन्दभाग्यः।

माधवः—हा प्रियवयस्य, सभावय। परिष्वजस्व माम्। प्रियां मालतीं प्रति तु निराश एव संवृत्तोऽस्मि।

मकरन्दः—एषोऽहं सभावयामि जीवितेश्वरम्। (विलोक्य सकरुणम्) कष्टम्। कथमविर्भूतमत्परिष्वङ्गोत्कण्ठ एव निश्चेतनः संवृत्तः। तत्कृतमिदानीं जीविताशाग्रहेण। सर्वथा नास्ति मे प्रियवयस्य इति युक्तः परिच्छेदः। हा वयस्य!

---

निष्फल सुन्दर वस्तु को देखना भी धिक्कार है। मित्र! तुम्हारे और उस (मालती) के साथ जो मेरे दिन नहीं बीत रहे हैं, वे दिन नष्ट हो जाय। तुम दोनों प्रियजनों से भिन्न इस कुत्सित जीवन बिताने वाले मनुष्य में आनन्द एवं हर्ष रूप जो मृगतृष्णा है उसे भी धिक्कार है॥३५॥

मकरन्द—अरे हमारे प्रति माधव का सहज स्नेह सस्कार है। उन्माद से उत्पन्न मूर्छा (अज्ञान) में तिरोहित होने पर भी किसी उद्बोधक हेतु से वह पुनः मेरे प्रति जाग्रत हो गया है जो यह मुझे अब अपने समीप में ही स्थित मान रहे हैं। (उनके सामने खड़े हो कर) यह मन्दभाग्य मकरन्द तुम्हारे बगल में ही बराबर रहा है।

माधव—हाय प्यारे मित्र! मुझे सम्मानित करो। मुझे आलिंगन-पाश में बाँध लो। प्रियतमा मालती के सम्बन्ध में तो अब मैं निराश ही हो चुका हूँ।

मकरन्द—यह मैं अपने प्राणों के स्वामी को सम्मानित कर रहा हूँ। (देख कर करुणा के साथ) कितने कष्ट की बात है कि किसी प्रकार आलिंगन की उत्कण्ठा उत्पन्न होने के अनन्तर ही यह मूर्च्छित हो गये हैं। अतः अब इनके जीवन की आशा के प्रति आसक्ति रखने की कोई आवश्यकता नहीं है। अब तो—मेरे प्रिय मित्र नहीं है—इस प्रकार का निश्चय करना ही सब प्रकार से युक्तियुक्त है। हाय मित्र!

मत्स्नेहसंज्वरयता हृदयेन नित्य-
माबद्धवेपथु विनापि निमित्तयोगात्।
त्वय्यापदो गणयता भयमन्वभावि
तत्सर्वमेकपद एव मम प्रणष्टम्॥३६॥

अथवा वरं त एवातिक्रान्ता मुहूर्ता, येषु तथाविधमपि भवन्तं चेतयमानमनुभूतवानस्मि। इदानीं तु मम—

भारः कायो जीवितं वज्रकीलं काष्टाः शून्या निष्फलानीन्द्रियाणि।
कष्टः कालो मां प्रति त्वत्प्रयाणे शान्तालोकः सर्वतो जीवलोकः॥३७॥ ]

(विचिन्त्य) तत्किं नु माधवास्तमयसाक्षिणा भवितव्यमित्यतो जीवामि। तदस्माद् गिरिशिखरात्पाटलावत्यां निपत्य माधवस्य मरणाग्रेसरो भवामि। (सकरुणं परिवृत्त्यावलोक्य च) कष्टम्।

तदेतदसितोत्पलद्युति शरीरमस्मिन्नभू-
न्ममापि दृढपीडनैरपि न तृप्तिरालिङ्गनैः।

---

प्रेम द्वारा उत्पन्न सन्ताप से युक्त मेरे हृदय ने बिना किसी कारण के ही निरन्तर तुम्हारे विषय में आपदाओं की संभावना कर काँपते हुए जिस भय का अनुभव किया था, मेरा वह सब भय अब एक बार ही विनष्ट हो गया है॥३६॥

अथवा वे बीते हुए मुहूर्त भी मेरे लिए कुछ अच्छे थे, क्योंकि उनमें वैसा शोकाकुल होने पर भी मैंने तुम्हें चेतनायुक्त जाना था। इस समय तो मेरे लिए इस मनुष्य लोक से तुम्हारा प्रयाण होने पर शरीर भार स्वरूप, जीवन वज्रमय कील के समान, दिशाएँ सूनी, इन्द्रियाँ निष्फल, समय दुःखदायी और यह मनुष्य-लोक सर्वत्र प्रकाश-विहीन प्रतीत हो रहा है॥३७॥

(विचार कर) तब फिर मैं माधव की मृत्यु का साक्षी बनने के लिए क्यों अपना जीवन धारण करूँ। अतः इस पर्वत के शिखर पर से पाटलावती नदी में कूद कर माधव की मृत्यु का अग्रगामी बनूँगा। (शोक के साथ चलने का नाट्य कर और देख कर) कष्ट की बात है।

नीले कमल के समान कान्तिमय यह वही (मेरे मित्र माधव का) शरीर है जिसमें अत्यन्त प्रगाढ़ आलिंगन लेने पर भी मेरी कभी तृप्ति नहीं होती थी और

यदुल्लसितविभ्रमा बत निपीतवत्यः पुरा
नवप्रणयविभ्रमाकुलितमालतीदृष्टयः ॥३८॥

हन्त भो! एकस्या तनावेतावतो गुणमहाहारस्य सन्निवेशः कथमिवाभूत्। सखे माधव!

आपूर्णश्च कलाभिरिन्दुरमलो यातश्च राहोर्मुखं
संजातश्च घनाघनो जलधरः, शीर्णश्च वायोर्जवात्।
निर्वृत्तश्च फलैर्प्रहिर्द्रुमवरो दग्धश्च दावाग्निना
त्वं चूडामणितां गतश्च जगतः, प्राप्तश्च मृत्योर्वशम् ॥३९॥

तत्परिष्वजे तावदेवं गतमपि प्रियवयस्यम्। अर्थितश्चानेन संप्रत्ययमेवार्थः। (परिष्वज्य) हा वयस्य, विमलकलानिधे गुणगुरो, हा मालतीस्वयग्राहजीवितेश्वर, हा कामन्दकीमकरन्दानन्दजनक माधव, अयमत्र ते जन्मन्यपश्चिम पश्चिमावस्थाप्रार्थितो मकरन्दबाहुपरिष्वङ्गः। सखे, संप्रति मुहूर्तमपि मकरन्दो जीवतीति मैव मस्थाः। कुतः—

---

जिसे पूर्ण काल मे मालती के नेत्रो ने, नूतन प्रेम एव विलास मे व्याकुल हो कर बड़े विस्मय और आदर के साथ देखा था ॥३८॥

अरे! यह बड़े आश्चर्य की बात है कि एक ही शरीर मे इतने सारे सद्गुणो के समूह की किस प्रकार अवस्थिति हुई? मित्र माधव!

निर्मल चन्द्रमा ज्यो ही सोलह कलाओ मे पूर्ण हुआ राहु के मुख मे चला गया, मेघ जो वृष्टि कर रहा था तत्काल ही वायु के वेग से खण्ड-खण्ड हो गया। उत्कृष्ट वृक्ष जो फलो से लदा हुआ था, दावाग्नि से जल गया है, उसी प्रकार तुम जो इस जगत् के चूड़ामणि के समान हो रहे थे मृत्यु के अधीन हो गये हो ॥३९॥

अतएव इस अवस्था मे प्राप्त होते हुए भी अपने प्रिय मित्र का आलिंगन करता हूँ। इन्होने अभी इसी के लिए प्रार्थना भी की थी। (आलिंगन कर) हाय मित्र! निर्मल कलाओ के आधार! दया-दाक्षिण्य आदि सद्गुणो के आचार्य! हाय! मालती द्वारा स्वय गृहीत किए गये मेरे जीवन-धन के स्वामी! हाय! कामन्दकी और मकरन्द के आनन्ददाता माधव! अपनी अन्तिम अवस्था मे जिसके लिए प्रार्थना की थी और तुम्हारे इस जन्म का जो पहला और दुर्लभ मकरन्द की भुजाओ का आलिंगन है वह यहाँ (मैं दे रहा हूँ) है। मित्र! यह मत मान लेना कि अब मकरन्द एक क्षण के लिए भी (तुम्हारे जाने के पश्चात्) जीवित रहता है। क्योकि—

आ जन्मनः सह निवासितया मयैव
मातुः पयोधरपयोऽपि समं निपीय।
त्वं पुण्डरीकमुख बन्धुतया निरस्त-
मेको निवापसलिलं पिबसीत्ययुक्तम्॥४०॥

(सकरुणं विमुच्य। परिक्रम्य) इयमधस्तात्पाटलावती। भगवत्यापगे,

प्रियस्य सुहृदो यत्र मम तत्रैव संभवः।
भूयादमुष्य भूयोऽपि भूयासमनुसंचरः॥४१॥

(इति पतितुमिच्छति)

**सौदामिनी**—(प्रविश्य सहसा वारयित्वा) वत्स, कृत साहसेन।

**मकरन्दः**—(विलोक्य) अम्ब, कासि? किमर्थं त्वयाहं प्रतिषिद्धः?

**सौदामिनी**—आयुष्मान्, किं त्वं मकरन्दः?

**मकरन्दः**—मुञ्च। स एवास्मि मन्दभाग्यः।

**सौदामिनी**—वत्स, योगिन्यस्मि। मालतीप्रत्यभिज्ञानं च धारयामि।

---

हे श्वेत कमल के समान मनोहर मुखवाले! जन्म के समय से ले कर एक ही स्थल पर निवास करने के कारण मेरे ही साथ माता के स्तन्य का भी पान करने वाले तुम बन्धु-बान्धवों द्वारा दिए गए तर्पण जल को (अकेले ही) पीओगे—यह अनुचित बात होगी॥४०॥

(करुणा के साथ माधव को वहीं छोड़ कर चलने का नाट्य कर) यह नीचे पाटलावती नदी है। भगवती जल धारा! मेरे मित्र माधव का जन्म जहाँ हुआ है, मेरा भी जन्म वहीं पर हो और मैं इस जन्म में भी उनका अनुगामी बनूँ॥४१॥

(ऐसा कहकर नीचे कूदना चाहता है।)

**सौदामिनी**—(प्रवेश कर के एकाएक निवारण करती हुई) वत्स! ऐसा साहस मत करो।

**मकरन्द**—(देख कर) माता! तुम कौन हो। तुम किस लिए मुझे रोक रही हो।

**सौदामिनी**—चिरञ्जीवी! क्या तुम मकरन्द हो?

**मकरन्द**—मुझे छोड़ो। मैं वही मन्दभाग्य (मकरन्द) हूँ।

**सौदामिनी**—वत्स! मैं योगिनी हूँ और मालती द्वारा दिया गया यह एक चिह्न भी मेरे पास है।

(बकुलमालां दर्शयति)

मकरन्दः—(सोच्छ्वासं सकरुणम्) अपि जीवति मालती ?

सौदामिनी—अथ किम्। वत्स, किमत्याहितं माधवस्य ? यदनिष्टव्यवसितोऽसीत्याकम्पितास्मि।

मकरन्दः—आर्ये, तमहं प्रमुग्धमेव वैराग्यात्परित्यज्यागतः। तदेहि। तूर्णं संभावयावः।

(त्वरितं परिक्रामतः)

मकरन्दः—(विलोक्य) दिष्ट्या प्रत्यापन्नचेतनो वयस्यः।

सौदामिनी—संवदत्युभयोर्मालतीनिवेदितं शरीराकारः।

माधवः—(आश्वस्य) अये, प्रतिबोधितवानस्मि केनापि। (विचिन्त्य) नूनमस्याय नवजलधरप्रभञ्जनस्यानवेक्षितारमदवस्थो व्यापारः। भगवन् पौरस्त्य वायो!

भ्रमय जलदानम्भोगर्भान्प्रमोदय चातका-
न्कलय शिखिनः केकोत्कण्ठान्कठोरय केतकान्।

---

(ऐसा कह कर वह मौलसिरी की माला दिखलाती है।)

मकरन्द—(गहरी सास खीच कर, करुणा के साथ) क्या मालती जीवित है ?

सौदामिनी—और क्या ? वत्स, क्या माधव का कुछ अनिष्ट हो गया ? तुम ऐसे अनिष्ट कर्म के लिए प्रवृत्त हुए हो—यह देख कर मैं काँप उठी हूँ।

मकरन्द—आर्ये ! मैं उन्हें मूर्च्छित दशा मे छोड कर चित्त मे विरक्ति हो जाने से यहाँ आ गया हूँ। अत आइए। हम दोनों शीघ्र ही चल कर उन्हे स्वस्थ बनाएं।

(शीघ्रता से चलते हैं।)

मकरन्द—(देख कर) सौभाग्य से हमारे मित्र होश मे आ गये है।

सौदामिनी—तुम दोनो की शारीरिक आकृतियाँ मालती के कहने के अनुसार ही मिलती हैं।

माधव—(चेतना प्राप्त करते हुए) अरे ! मुझे किसने चेतना प्राप्त करायी है। (सोच कर) निश्चय ही मेरी (दयनीय) अवस्था को न जानने वाले नूतन मेघ वाही वायु का ही यह कार्य है। भगवान् ! पूर्व के वायु देवता !

आप जल भरे बादलों को भ्रमण कराइए, केका ध्वनि करने के लिए उत्कण्ठित मयूरों को नचाइए, और केतकी के वृक्षों को सम्पुष्ट कीजिए किन्तु हे निर्दय।

विरहिणि जने मूर्च्छां लब्ध्वा विनोदयति व्यथा-
मकरुण ! पुनः संज्ञाव्याधिं विधाय किमीहसे ? ॥४२॥

मकरन्दः—सुविहितमनेन निखिलजगज्जीवनेन मातरिश्वना। अपि च—

एते केतकसूनसौरभजुषः पौरप्रगल्भाङ्गना-
व्यालोलालकवल्लरीविलुठनव्याजोपभुक्ताननाः।
किञ्चोन्मिद्रकदम्बकुड्मलपुटीधूलीलुठत्षट्पद-
व्यूहव्याहृतिहारिणो विरहिणः कर्षन्ति वर्षानिलाः ॥४३॥

माधवः—देव वायो, तथापि भवन्तमेव प्रार्थये।

विकसत्कदम्बनिकुरम्बपांसुना सह जीवितं घटय मे प्रिया यतः।
अथवा तदङ्गपरिवासशीतलं मयि किञ्चिदर्पय भवांस्तु मे गतिः ॥४४॥

(कृताञ्जलिः प्रणमति)

सौदामिनी—सुसमाहितमन्त्रभिज्ञानार्पणस्यावसरः। (अञ्जलौ बकुलमालामर्पयति)

---

बेहोशी प्राप्त कर अपने चित्त को बहलाने वाले विरही जन को पुनः चैतन्य-रूप रोग दे कर आप क्या करना चाहते हैं ॥४२॥

मकरन्द—समस्त प्राणियों के प्राणरक्षक वायु देवता ने यह सुन्दर काम किया। और भी, यह केतकी के पुष्पों की सुगन्ध की सेवा करने वाले, नागरिकों की प्रौढ़-प्रगल्भ सुन्दरियों के अतीव चचल केश-पाश (अलक) रूप लताओं को चलाने के बहाने उनके मुख का चुम्बन करने वाले, और विकसित कदम्ब के मुकुलों के कोशों के मकरन्द में भ्रमण करते हुए भ्रमरों की पंक्तियों की गूंज से मन को मोह लेने वाले ये वर्षा ऋतु की वायु के झोंके विरही जनों को कष्ट दे रहे हैं ॥४३॥

माधव—वायु देवता ! आपके ऐसा होते हुए भी मैं ऐसी प्रार्थना करूंगा। हमारी प्रियतमा मालती जिस किसी स्थान पर हो, विकसित कदम्ब के पुष्पों के मकरन्द के साथ हमारे जीवन को वहीं पहुँचा दीजिए। अथवा उस (मालती) के अंगों के साथ निरन्तर रहने से शीतल कोई भी वस्तु मुझे प्रदान कीजिए, क्योंकि आप ही मेरे आश्रय है ॥४४॥

(अंजलि बाँधकर प्रणाम करता है।)

सौदामिनी—मालती द्वारा दिया गया वह चिह्न (मौलसिरी की माला) देने का यह अच्छा अवसर आ गया है। (माधव की अंजलि में उक्त माला देती है।)

माधवः--(साकूतं सहर्षं सविस्मयं च)कथमियमस्मद्विरचिता प्रियास्तनोत्तंसहृदुर्ललितमूर्तिरनङ्गमन्दिराङ्गणबकुलपादपकुसुममाला। (सम्यङ्निरूप्य) कः सन्देहः। तथा हि स एवायमस्याः--

मुग्धेन्दुसुन्दरतदीयमुखावलोकहेलाविश्रृङ्खलकुतूहलनिह्नवाय।
दुर्न्यस्तपुष्परचितोऽपि लवङ्गिकायास्तोषं ततान विषमग्रथितो विभागः।

(सहर्षोन्मादमुत्थाय) चण्डि मालति, इयं विलोक्यसे। (सकोपमिव) अयि मदवस्थानभिज्ञे!

प्रयान्तीव प्राणाः, सुतनु ! हृदयं ध्वंसत इव,
ज्वलन्तीवाङ्गानि, प्रसरति समन्तादिव तमः।
त्वराप्रस्तावोऽयं न खलु परिहासस्य विषय-
स्तदक्ष्णोरानन्दं वितर, मयि मा भूरकरुणा॥४६॥

---

माधव—(पहचानते हुए हर्ष और आश्चर्य के साथ) यह मेरे ही द्वारा बनायी गयी और प्रियतमा के स्तन मण्डलों के ऊपर रहने से अतिप्रिय स्वरूप वाली अनङ्ग देवता के मन्दिर के आगन में उत्पन्न मौलसिरी के पुष्पों की माला किस प्रकार यहाँ आ गयी? (अच्छी तरह देख कर) इसमे क्या सन्देह है? क्योंकि यह वही उस (मालती) की ही माला है—

सुन्दर चन्द्रमा के समान मनोहर मालती के मुखमण्डल के दर्शन से हमारे शरीर मे कम्पन स्वेदादि के जो विकार उत्पन्न हुए थे, उन्हे छिपाने के लिए, विपरीत मुख वाले पुष्पों से रचित होने पर एव एक समान रूप मे न गूथे जाने पर भी—इस माला के उसी भाग ने लवंगिका का आनन्द वर्धन किया था॥५४॥

(हर्ष एव उन्माद के साथ उठ कर) हे चण्डी मालती! यह तुम्हें देख रहा हूँ। (क्रोध युक्त के समान) तुम मेरी अवस्था से अनभिज्ञ रहने वाली हो।

हे सुन्दरी! तुम्हारे वियोग मे ये मेरे प्राण जैसे जा रहे हैं, हृदय जैसे विदीर्ण हो रहा है, अग-प्रत्यंग जैसे जल-से रहे है, और मूर्च्छा या अज्ञान जैसे सब ओर से व्याप्त हो रहा है। यह शीघ्रता करने का अवसर है, परिहास का विषय नही है। अतः (तुम शीघ्र आ कर) मेरे नेत्रो को आनन्द प्रदान करो और मुझ पर निर्दय मत बनो॥४६॥

(सर्वतो दृष्ट्वा सनिर्वेदम्) कुतोऽत्र मालती। (बकुलमालां प्रति) अये प्रियाप्रणयिनि! परमोपकारिण्यसि।

निष्प्रत्यूहाः प्रियसखि! यदा दुःसहा संबभूवु-
र्मोहोद्दामव्यथसनगुरवो मन्मथोन्मादवेगाः।
तस्मिन्काले कुवलयदृशस्त्वत्समाश्लेष एव
प्राणत्राण प्रगुणमभवन्मत्परिष्वङ्गकल्पः ॥४७॥

(सकरुणं निःश्वस्य)

आनन्दनानि मदनज्वरदीपनानि
गाढानुरागरसवन्ति तदा तदा च।
स्नेहाकराणि मम मुग्धदृशश्च कण्ठे
कष्टं स्मरामि तव तानि गतागतानि ॥४८॥

(हृदये निधाय मूर्च्छति)

मकरन्दः—(उपसृत्य) सखे, समाश्वसिहि।

---

(सब ओर देख कर विरक्त भाव से? कहाँ यहाँ पर मालती है। (मौलसिरी की मालाको लक्ष्य कर) हे प्रिया के प्रणयिनि! तुम परम उपकार करने वाली हो।

हे प्रियसखी! मौलसिरी की माला! निर्बाध रूप से एवं समस्त शरीर में सन्तापोत्पत्ति रूप विरह के द्वारा गम्भीर काम वेदना का वेग जिस समय नील कमल के समान नेत्रों वाली मालती के लिए असहनीय हो गया था, उस समय हमारे आलिंगन के समान तुम्हारा आलिंगन ही मालती के प्राणों की रक्षा में उत्कृष्ट गुणों से युक्त एवं अनुकूलताकारी हुआ था ॥४७॥

(करुणा पूर्वक गहरी साँस निकालते हुए)

हे मौलसिरी की माला! मैं तुम्हारे उस अवस्था में बारी-बारी से मेरे और सुन्दरी मालती के कण्ठों में आने-जाने के उन क्रमों को कष्ट पूर्वक स्मरण करता हूँ, जो आनन्ददायी, काम ज्वर को उद्दीप्त करने वाले, प्रगाढ़ प्रेम-रस से समन्वित एवं स्नेह के आकर थे ॥४८॥

(हृदय में माला को रख कर मूर्च्छित होना है।)

मकरन्द—(समीप पहुँच कर) मित्र! धैर्य धारण करें।

माधवः—(समाश्वस्य) मकरन्द, किं न पश्यसि, कुतोऽपि सहसैव मालती-स्नेहस्वहस्तस्य लाभः। तत्कथ मन्यसे किमेतदिति।

मकरन्दः—इयमार्या योगीश्वर्यस्य मालत्यभिज्ञानस्योपनेत्री?

माधवः—(सकरुणं कृताञ्जलिः) आर्ये, प्रसीद। कथय,जीवति मे प्रिया सा?

सौदामिनी—वत्स, समाश्वसिहि। जीवति सा कल्याणी।

माधवमकरन्दौ—(समुच्छ्वस्य) आर्ये, यद्येवं कथय क एष वृत्तान्त इति।

सौदामिनी—अस्ति पुरा करालायतने घोरघण्टः कृपाणपाणिर्व्यापादितः।

माधवः—(सावेगम्) आर्ये, विरम। ज्ञातो वृत्तान्तः।

मकरन्दः—सखे, क इव?

माधवः—किमन्यत्। सकामा कपालकुण्डला।

मकरन्दः—आर्ये, अप्येवम्?

सौदामिनी—एवं यथा निवेदितं वत्सेन।

मकरन्दः—भोः, कष्टम्।

---

माधव—(आश्वस्त हो कर) मकरन्द! क्या तुम नहीं देख रहे हो कि कहीं से एकाएक मालती के स्नेह की सूचना देने वाला यह चिह्न मिल गया है। अतः इस सबध में तुम क्या सोच रहे हो? यह क्या मामला है?

मकरन्द—यह आर्या योगेश्वरी मालती के उस चिह्न को यहाँ लाने वाली हैं।

माधव—(करुणापूर्वक हाथ जोड़ कर) आर्ये! प्रसन्न हों। बताएँ, क्या मेरी प्रियतमा वह मालती जीवित है?

सौदामिनी—वत्स! धैर्य धारण करो। वह कल्याणी जीवित है।

माधव और मकरन्द दोनों—(गहरी साँस बाहर करते हुए) आर्ये! यदि ऐसा है तो बताइए यह घटना कैसे हुई?

सौदामिनी—पहले कराला देवी के मन्दिर में तलवार हाथ में लिए हुए अघोरघण्ट मारा गया था।

माधव—(घबराहट के साथ) आर्ये! बस करें। वृत्तान्त मालूम हो गया।

मकरन्द—मित्र! यह कैसा वृत्तान्त है?

माधव—दूसरा क्या? कपाल-कुण्डला की अभिलाषा पूरी हुई।

मकरन्द—आर्ये! क्या ऐसा ही हुआ है?

सौदामिनी—वत्स, माधव ने जैसा कहा है, वैसा ही हुआ है।

मकरन्द—अरे! कष्ट की बात है!

कुमुदाकरेण शरदिन्दुचन्द्रिका यदि रामणीयकगुणाय संगता।
सुकृतं तदस्तु, कतमस्त्वयं विधिर्यदकालमेघपिततिर्व्यपूयुजत् ॥४९॥

माधवः—हा प्रिये मालति, कष्टमनिर्वाभरणमापन्नासि।

कथमपि तदाभयस्त्वं कमलमुखि ! कपालकुण्डलाग्रस्ता।
उत्पातधूमरेखाक्रान्तेव कला शशधरस्य ॥५०॥

भगवति कपालकुण्डले !

निर्माणमेव हि तदा तव लालनीयं,
मा पूतनात्वमुपगाः, शिवतातिरेव।
नैसर्गिकी सुरभिणः कुसुमस्य सिद्धा
मूर्ध्नि स्थितिर्न मुसलैर्यत कुट्टनानि ॥५१॥

सौदामिनी—वत्स, अलमायेगेन।

अकरिष्यदसौ पापमतिदुष्करणेव सा।
नाभविष्यमहं तत्र यदि तत्परिपन्थिनी ॥५२॥

---

शरद् ऋतु के चन्द्रमा की ज्योत्स्ना (चाँदनी) यदि सौन्दर्य-लाभ के निमित्त कुमुद समूहों से मिलती है तब तो यह ठीक ही है, किन्तु यह कौन-सा विधान है जो कि असमय में ही मेघों की पंक्तियाँ आ कर उन दोनों को विमुक्त कर दें ॥४९॥

माधव—हाय प्रिय मालती ! बड़े दुःख की बात है कि तुम अतीव गर्हित रूप में विपत्ति-ग्रस्त हुई हो।

हे कमल के समान मनोहर मुख वाली ! उस अवसर पर कपाल कुण्डला द्वारा ग्रस्त हो कर उत्पात की सूचना देने वाली धूमकेतु की रेखा द्वारा आक्रान्त चन्द्र-कला की भाँति किस प्रकार की हुई होगी ॥५०॥

भगवती कपाल कुण्डले ! उस समय तो मालती रूप विधाता की रचना की ही तुम्हें रक्षा करनी चाहिए थी, उसके प्रति पूतना राक्षसी के समान क्रूरता नहीं करनी चाहिए थी। तुम उसका कल्याण साधन करो। क्योंकि सुगन्धित पुष्पों को शिर में धारण करने की बात तो स्वभावतः प्रसिद्ध है, किन्तु मूसलों से उनके कूटने की बात प्रसिद्ध नहीं है ॥५१॥

सौदामिनी—वत्स ! अधिक शोक मत करो।

यदि वहाँ उसका विरोध करने के लिए मैं न उपस्थित होती तो अतीव क्रूर स्वभाव वाली वह कपाल कुण्डला (मालती के वध का) पाप कर ही देती ॥५२॥

**उभौ**—(प्रणम्य) अतिप्रसन्नमार्यापादैः। तत्कथय का पुनस्त्वमस्माकमेवंविधो बन्धुः।

**सौदामिनी**—ज्ञास्यथ खल्वेतत्। (उत्थाय) इयमिदानीमहं।

गुरुचर्यातपस्तन्त्रमन्त्रयोगाभियोगजाम्।
इमामाकर्षिणीं सिद्धिमातनोमि शिवाय वः ॥५३॥

(समाधवा निष्क्रान्ता)

**मकरन्द**—आश्चर्यम्।

व्यतिकर इव भीमस्तामसोवैद्युतश्च
क्षणमुपहतचक्षुर्वृत्तिरुद्धूय शान्तः।
(विलोक्य। सभयम्)
कथमिह न वयस्यस्तत्किमेतत्किमन्यत्।
(विचिन्त्य)
प्रभवति हि महिम्ना स्वेन योगीश्वरीयम् ॥५४॥

---

**दोनों**—(प्रणाम कर के) आर्या के चरणों ने हम पर अतीव अनुग्रह किया। अतः आप बताए कि इस प्रकार अकारण हमारा उपकार करने वाली बन्धुजनों के समान आप कौन हैं?

**सौदामिनी**—इसे तुम दोनों जान जाओगे। (उठ कर) यह मैं अभी, तुम लोगों के कल्याण के लिए गुरु-सेवा, तपस्या, तंत्र अर्थात् प्राणायाम, मंत्र एवं योगाभ्यास के द्वारा उत्पन्न इस आकर्षणी सिद्धि को प्रकट कर रही हूँ ॥५३॥

(माधव को साथ में ले कर निकलती है।)

**मकरन्द**—आश्चर्य की बात है।

अन्धकार एवं बिजली के मिलने की भांति यह कौन सा ऐसा भयंकर तेज है जो अभी कुछ क्षणों तक चमक कर, नेत्रों को उनके व्यापार से हटा कर फिर समाप्त हो गया।

(देख कर, भयपूर्वक)

अरे! यहाँ तो मेरे मित्र माधव नहीं (दिखाई पड रहे) है, तो यह क्या है? (सोच कर) यह और क्या हो सकता है, इस योगेश्वरी ने अपनी महिमा एवं प्रभाव को प्रकट किया है ॥५४॥

(सवितर्कम्) किमयमनर्थ इति सम्प्रति मूढोऽस्मि । अपि च—

अरतोकविस्मयमविस्मृतपूर्ववृत्तमुद्धूतनूतनभयज्वरजर्जरं नः।
एकक्षणत्रुटितसंघटितप्रमोहमानन्दशोकशबलत्वमुपैति चेतः ॥५५॥

तदत्र कान्तारावसाने सहास्मद्वर्गेण प्रविष्टा भगवतीमनुसृत्य वृत्तान्तमेन कथयामि।

(इति निष्कान्ताः सर्वे)

इति महाकविश्रीभवभूतिविरचिते मालतीमाधवे नवमोऽङ्कः।

---

(वितर्क के साथ) यह क्या अनर्थ घटित हो गया? अब तो मैं विवेक-शून्य हो रहा हूँ। और भी,

हमारा चित्त अनोख आश्चर्य में व्याप्त हो गया है, पहले की घटनाओं को भूल-सा रहा है। एक नूतन भय एवं सन्ताप के उत्पन्न होने से जर्जरित हो रहा है और एक ही समय में मोह नष्ट भी हो रहा है, उत्पन्न भी हो रहा है। इस प्रकार यह आनन्द और शोक की मिश्रित भावनाओं का अनुभव कर रहा है॥५५॥

तो अब इस वन के अन्तिम छोर पर हमारे बन्धुवर्गों के साथ प्रविष्ट भगवती कामन्दकी के समीप जाकर उनसे यह वृत्तान्त बताऊँगा।

(सभी लोग बाहर जाते हैं।)

महाकवि भवभूतिरचित मालतीमाधव नाटक में मालतीदर्शन नामक नवाँ अंक समाप्त।

# दशमोऽङ्कः

(ततः प्रविशति कामन्दकी मदयन्तिका लवङ्गिका च)

कामन्दकी—(सकरुणं सास्रम्) हा वत्से मालति, मदङ्कालङ्कारिणि, क्वासि। देहि मे प्रतिवचनम्।

आ जन्मनः प्रतिमुहूर्तविशेषरम्या-
ण्याचेष्टितानि तव संप्रति तानि तानि।
चाटूनि चारुमधुराणि च संस्मृतानि
देहं दहन्ति हृदयं च विदारयन्ति॥१॥

अपि च। पुत्रि!

अनियतरुदितस्मितं विराज-
त्कतिपयकोमलदन्तकुड्मलाग्रम्।
वदनकमलकं शिशोः स्मरामि
स्खलदसमञ्जसमुग्धजल्पितं ते॥२॥

---

## दसवाँ अंक

(तदनन्तर कामन्दकी, मदयन्तिका और लवङ्गिका प्रवेश करती हैं।)

कामन्दकी—(शोक के साथ और आँखों में आँसू भर कर) हाय बेटी मालती! मेरी गोद को अलंकृत करने वाली! तुम कहाँ हो। मुझे उत्तर तो दो।

जन्म काल से ले कर अब तक के प्रतिक्षण के वे अतीव मनोहर एवं बारम्बार पहले की अनुभूत तुम्हारी क्रीडा आदि चेष्टाएँ तथा मन को मोहने वाली और मधुर तुम्हारी प्यारी प्यारी बातें—स्मरण होने पर इस समय मेरे शरीर को जला रही है और हृदय को विदीर्ण कर रही है॥१॥

बिना किसी कारण के ही हँसने और रोने वाले, कलियों के अग्रभाग की भाँति कुछ ही कोमल (दूध को) दतुलियों से सुशोभित, अधूरे अस्पष्ट अक्षरों से युक्त असबद्ध और मनोमोहिनी वाणी से युक्त तुम्हारे शैशवकाल के कमल तुल्य मुख को मैं स्मरण कर रही हूँ॥२॥

**इतरे**—(सास्रम्) हा प्रियसखि, मुखपूर्णचन्द्रसुन्दरि, क्व गतासि। धन्ये शरीरस्य दैवदुर्विलसितपरिणाम एकाकिन्या उपगतः। हा महाभाग माधव, उदितमात्रनिरस्तोत्सवस्ते जीवलोकः संवृत्तः। (हा पिअसहि, मुहपुण्णचन्दसुन्दरि, कहिं गदासि। को दे सरीरस्स देव्वदुव्विलसिदपरिणामो एआइणीए उवगदो। महाभाअ माहव, उदिअत्थमिदमहूसवो दे जीअलोओ संवुत्तो)

**कामन्दकी**—(सविषादम्) हा वत्सौ!

> अभिनवरागरसोऽयं भवतोः कृतकौतुकः परिष्वङ्गः।
> लवलीलवङ्गयोरिव नियतिमहावात्ययाभिहतः ॥३॥

**लवङ्गिका**—(सोद्वेगम्) हा हा, वज्रमयहृदय, सर्वथा नृशंसमसि। (इति हृदयमाहत्य पतति) (हद्धी, वज्जमअहिअअ, सव्वहा णिसंसोसि)

**मदयन्तिका**—सखि लवङ्गिके, ननु भणामि क्षणमात्रमपि तावत्समाश्वसिहि। (सहि लवङ्गिए, ण भणामि खणमेत्तं वि दाव समस्सस)

**लवङ्गिका**—मदयन्तिके, किं करोमि। दृढवज्रलेपनिबद्धनिश्चलमिव जीवितं मां न परित्यजति। (मदअन्तिए, किं करेमि। दिढवज्जलेवपडिबद्धणिच्चलं विअ जीविदं मं ण परिच्चअदि)

---

**अन्य दोनों**—(मदयन्तिका और लवंगिका) (आँखों में आँसू भर कर) हाय प्रिय सखी! निर्मल मुख रूप चन्द्रमा से मनोहर! तुम कहाँ चली गयी हो? अकेली तुम्हारे शरीर पर दैव के किस दुर्व्यवहार का परिणाम घटित हुआ है? हाय महानुभाव माधव! इस जीव-लोक में तुम्हारा महोत्सव उदय होते ही अस्त हो गया।

**कामन्दकी**—(विशेष खेद के साथ) हाय बेटी मालती और वत्स माधव! सुगन्धि युक्त लवली लता और लवंग के वृक्ष के समान तुम दोनों का नूतन अनुराग रूप गुण से युक्त, देखने वालों में कुतूहल उत्पन्न करने वाला यह सम्मिलन दुर्भाग्य की झंझा (तूफान) से विनष्ट हो गया है॥३॥

**लवंगिका**—(उद्वेग के साथ) हे हत्यारा वज्रमय हृदय! तुम सब प्रकार से क्रूर-कठिन हो। (ऐसा कह कर छाती पीटती हुई गिर पड़ती है।)

**मदयन्तिका**—सखी लवंगिके! अरे। मैं तुमको कह रही हूँ कि कुछ क्षणों के लिए तो धैर्य धारण करो।

**लवंगिका**—मदयन्तिके! मैं क्या करूँ? सुदृढ वज्रलेप से निर्मित होने के कारण अतीव निश्चल-सा यह जीवन मुझे त्याग नहीं रहा है।

कामन्दकी—वत्से मालति, जन्मनः प्रभृति वल्लभतरा ते लवङ्गिका। तत्कि-मुज्जिहानजीविता नानुकम्पसे। इयं हि—

उज्ज्वलालोकया स्निग्धा त्वया त्यक्ता न राजते।
मलीमसमुखो वर्तिः प्रदीपशिखया यथा ॥४॥

कथं त्वं कल्याणि, कामन्दकी त्यजसि। नन्वकरुणे, मदीयचीवराञ्चलोष्मणैव ते प्रगुणितान्यङ्गानि।

स्तन्यत्यागात्प्रभृति सुमुखी दन्तपाञ्चालिकेव
क्रीडायोगं, तदनु विनयं प्रापिता वर्धिता च।
लोकश्रेष्ठे गुणवति वरे स्थापिता, त्वं मयैव
स्नेहो मातुर्मयि समधिकस्तेन युक्तस्तवापि ॥५॥

(सवैक्लव्यम्) हा चन्द्रमुखि, सम्प्रति निराशास्मि संवृत्ता।

अकारणस्मेरमनोहराननः
शिखाललाटार्पितगौरसर्षपः।

---

कामन्दकी—बेटी मालती! लवंगिका जन्म-काल से ही तुम्हारा अतिशय प्रेमपात्र रही है। अतः तुम्हारे वियोग से इसके प्राण कण्ठगत हो रहे हैं। तुम इस पर क्यों नहीं दया कर रही हो। क्योंकि यह तो

जिस प्रकार उज्ज्वल आलोक सम्पन्न प्रदीप की शिखा से परित्यक्त हो कर मलिनता (अंधकार) से युक्त तैलयुक्त वर्तिका (बत्ती) शोभा नहीं पाती उसी प्रकार उज्ज्वल दर्शनों वाली तुमसे परित्यक्त हो कर स्नेह युक्त तुम्हारी यह सखी लवंगिका भी मलिन मुख हो कर शोभा नहीं पा रही है॥४॥

हे कल्याणी! तुम कामन्दकी को किस प्रकार त्याग रही हो। हे निर्दये! मेरे चीवर के आंचल की गर्मी से ही तेरे अंगों की वृद्धि हुई है।

हे सुमुखी! मैंने ही हाथी के दांत से बनी पुत्तली की तरह सुन्दर मुखवाली तुम्हारा माता का दूध त्यागने से ले कर खिलाया-पिलाया है। उसके अनन्तर शास्त्र-शिल्प कला आदि की सुन्दर शिक्षा दी है और तुम्हें आगे बढ़ाया है। इसी प्रकार लोक में सुन्दर श्रेष्ठ एवं गुणी वर के हाथों में तुम्हें प्रतिष्ठापित किया है। इन कारणों से मुझमें माता से बढ़ कर जो तुम्हारा स्नेह था वह उचित ही था॥५॥

(विह्वलता के साथ) हाय चन्द्रमुखी! अब तो मैं निराश हो चुकी हूँ। बिना कारण के ही मन्द हास्य से युक्त जिसका मुख अतीव मनोहर हो उठता है,

सवाङ्गशायी परिवृत्तभाग्यया
मया न दृष्टस्तनयः स्तनन्धयः ॥६॥

लवङ्गिका—भगवति, प्रसीद। निःसहास्मि जीवितोद्वहने। साहमस्माद्गिरिप्रपातादात्मानमवपूय निर्वृत्ता भविष्यामि। तथा मे भगवत्याशिषः करोतु, येन जन्मान्तरेऽपि सार्वत्रियसखी प्रेक्षिष्ये। (भअवदि, पसीद। णिस्सहम्मि जीविदुव्वहणे। साहं इमादो गिरिप्पवादादो अत्ताणं अवघुणिअ णिव्वुत्ता भविस्सं। तह मे भअवदी आसिसं करेदु, जेण जम्मन्तरे वि साव पिअसहिं पेक्खिस्सं)

कामन्दकी—ननु लवङ्गिके, कामन्दक्यपि नानः पर वत्सावियोगेन जीविष्यति। समस्त्वायमुत्कण्ठावेग आवयो। किच—

संगमः कर्मणां भेदाद्यदि न स्यान्न नाम सः।
प्राणानां तु परित्यागे संतापोपशमः फलम् ॥७॥

लवङ्गिका—यथा यूयमाज्ञापयथ। (जह तुम्हे आणवेरय) (इत्युत्तिष्ठति)

कामन्दकी—(सदयं वीक्ष्य) वत्से मदयन्तिके!

---

जिसकी शिखा और ललाट-स्थल पर श्वेत सरसों बाँधी जाती है, इस प्रकार से सुन्दर, माता का स्तन पान करने वाला तथा गोद मे सोने वाला तुम्हारा एक पुत्र मैं अपने अभाग्य के कारण नही देख पाऊँगी ॥६॥

लवंगिका—भगवती! प्रसन्न हो। मैं जब (अधिक समय तक अपना) जीवन धारण करने मे असमर्थ हो रही हूँ तब ऐसी स्थिति मे मैं इस पर्वत के शिखर पर से अपने को नीचे गिरा कर इस कष्ट से छुटकारा पाना चाहती हूँ। भगवती मुझे ऐसा आशीर्वाद दे जिससे दूसरे जन्म मे भी मैं अपनी प्रिय सखी को देख सकूँ।

कामन्दकी—अरी लवंगिके! बेटी मालती के वियोग मे यह कामन्दकी भी अब इसके बाद जीवित नही रह सकेगी। हम दोनो की उत्कण्ठा का यह आवेग एक समान ही है। और भी,

अपने अदृष्ट कर्मों के फल से मालती के साथ यदि हम लोगो का समागम नही होगा तो न हो। किन्तु प्राणो का परित्याग करने पर (मालती की मृत्यु से उत्पन्न) सन्ताप की निवृत्ति तो हो ही जायगी ॥७॥

लवंगिका—आप जैसी आज्ञा देगी (वैसा ही करूँगी।) (ऐसा कह कर उठती है।)

कामन्दकी—(दयापूर्वक देख कर) बेटी मदयन्तिके!

मदयन्तिका—किमाज्ञापयथ अग्रेसरीभवेति। अवहितास्मि। (किं आणवेध। अग्गेसरीहोहि त्ति। अवहिदम्हि)

लवङ्गिका—सखि, प्रसीद। विरमैतस्मादात्मनो व्यापादनात्। मा चैनं जनं विस्मारयिष्यसि। (सहि, पसीद। विरम एत्तो अत्तणो वावादणादो। मा अ एणं जणं विसुमरेसि)

मदयन्तिका—(सकोपमिव) अपेहि। नास्मि ते वशंवदा। (अवेहि। णम्हि दे वसंवदा)

कामन्दकी—हन्त, निश्चितं वराकया।

मदयन्तिका—(स्वगतम्) नाथ मकरन्द, नमस्ते। (णाह मअरन्द, णमो दे)

लवङ्गिका—भगवति, अयमेव मधुमतीस्रोतःसंदानितपवित्रमेखलो महीधरविटङ्कः (भअवदि, अअं जेव्व माहुमदीसोत्तसंदाणिदपवित्तमेहलो महीहरविटङ्को)

कामन्दकी— कृतमिदानीं प्रस्तुतान्तरायेण।

(सर्वाः पतितुमिच्छन्ति)

(नेपथ्ये)

आश्चर्यम्!

---

मदयन्तिका—'आगे बढ़ो'—क्या आप ऐसी आज्ञा दे रही हैं? मैं सावधान हूँ।

लवंगिका—सखी! प्रसन्न हो। इस प्रकार आत्महत्या करने से तुम विरत हो जाओ। इस व्यक्ति को मत भुलाना।

मदयन्तिका—(कोप युक्त की भाँति) दूर हटो। मैं तुम्हारी आज्ञाकारिणी नहीं हूँ।

कामन्दकी—हाय! इस बेचारी ने भी (मरने का) निश्चय कर लिया है।

मदयन्तिका—(अपने आप) नाथ मकरन्द! नमस्ते।

लवंगिका—भगवती! मधुमती नदी के प्रवाह से युक्त पवित्र मध्यभागवाला पर्वत का ऊँचा टीला यहाँ है।

कामन्दकी—अब प्रस्तुत विषय में विघ्न डालने की आवश्यकता नहीं है।

(सब लोग (टीले से) नीचे गिरना चाहते हैं।)

(नेपथ्य में)

व्यतिकर इव भीमस्तामसो वैद्युतश्च
क्षणमुपहतचक्षुर्वृत्तिरुद्भूय शान्तः।

कामन्दकी—(विलोक्य सादभुतहर्षम्)
कथमिह मम वत्सस्तत्किमेतत्—
मकरन्दः—(प्रविश्य)

—किमन्य-
त्प्रभवति हि महिम्ना स्वेन योगीश्वरीयम् ॥८॥

(नेपथ्ये)

कथमतिदारुणो जनावमर्दः संप्रवर्तते।

मालत्यपायमधिगम्य विरक्तचेताः
सांसारिकेषु विषयेषु च जीविते च।
निश्चित्य वह्निपतनाय सुवर्णबिन्दु-
मभ्येति भूरिवसुरित्यधुना हताः स्मः ॥९॥

मदयन्तिकालवङ्गिके—झटिति मालतीमाधवयोर्दर्शनाभ्युदयो झटिय-त्याहितं च। (झत्ति मालदीमाहवाणं दंसणब्भुदओ झत्ति अच्चाहिदं अ)

---

आश्चर्य की बात है, अन्धकार और बिजली के सम्मिलन की भांति कोई यह विशेष तेज कुछ क्षणों तक नेत्रों को उनके दर्शनीय विषयों से दूर हटा कर चमक कर लुप्त हो गया है।

कामन्दकी—(देख कर हर्ष पूर्वक) अरे! यह क्या। यहाँ पर मेरा बेटा (मकरन्द) कैसे आ गया। और यह तेज क्या वस्तु है?

मकरन्द—(प्रवेश कर के) कोई दूसरी वस्तु नहीं है। यह योगेश्वरी जी अपनी महिमा और प्रभाव को प्रकट कर रही हैं।

(नेपथ्य में)

अरे! यह अतीव भयंकर लोगों की भीड़-भाड़ है।

यह भूरिवसु जी मालती के विनाश का वृत्तान्त जान कर सांसारिक विषयों और जीवन के प्रति विरक्त चित्त हो कर अग्नि में कूदने का निश्चय कर शिवालय के सम्मुख आ रहे हैं, इसी कारण हम लोग इस समय मरे जा रहे हैं ॥९॥

मदयन्तिका और लवंगिका—अकस्मात् झट से मालती और माधव के दर्शन का महोत्सव और झट से अकस्मात् यह महती आपत्ति।

कामन्दकीमकरन्दौ—दिष्ट्या । कष्टं भोः ! आश्चर्यम् ।

किमयमसिपत्रचन्दनरसाच्छटासारयुगपदवपातः ।
अनलस्फुलिङ्गकलितः किमयमनभ्रः सुधावर्षः ॥१०॥
संजीवनौषधिविषव्यतिकरमालोकतिमिरसंभेदम् ।
अद्य विधिरशनिशशधरमयूखसंवलनमनुकुरुते ॥११॥

(नेपथ्ये)

हा तात, विरम ! उत्सुकास्मि ते वदनकमलदर्शनस्य । प्रसीद । संभावय माम् । कथं मम कारणात्समस्तलोकालोकान्तरालविष्कम्भनिर्मलैकमङ्गलप्रदीपभूतमात्मानं परित्यजसि । मया पुनरलज्जया निरनुक्रोशया यूयं परित्यक्ताः । (हा ताद, विरम । ऊसुअम्हि दे वअणकमलदंसणस्स । पसीद । संभावेहि मं । कहं मम कारणादो समत्थलोआलोअन्तरालविक्खम्भणिम्मलेक्कमङ्गलप्पदीवभूदं अत्ताणं परिच्चअसि । मए उण अलज्जाए णिरणुक्कोसाए तुम्हे परिच्चत्ता)

कामन्दकी—हा वत्से मालति !

जन्मान्तरादिव पुनः कथमपि लब्धासि यावदयमपरः ।
उपराग इव शशिकलां कवलयितुमुपस्थितोऽनर्थः ॥१२॥

---

कामन्दकी और मकरन्द—यह भाग्य की बात है। कष्ट है। आश्चर्य है।

यह तलवार की धारा और चन्दन रस की धारावाही वृष्टि एक ही साथ क्यों हो रही है। यह अग्नि के स्फुलिंगों की और मेघ रहित अमृत की वृष्टि एक साथ कैसे हो रही है ? विधाता आज संजीवनी बूटी और हलाहल विष का सम्मिश्रण, प्रकाश और अन्धकार का समागम एवं चन्द्र किरणों के साथ वज्र का सम्मेलन—ऐसी परस्पर विरोधी वस्तुओं के सम्मिलन का जैसे अनुकरण कर रहे हैं ॥१०-११॥

(नेपथ्य मे) हाय पिता जी। ऐसा न करें। मैं आपके मुख-कमल का दर्शन करने के लिए उत्कण्ठित हूँ। प्रसन्न हो। मुझे सम्मानित करें। मेरे लिए क्यो आप इस सम्पूर्ण लोकालोक पर्वत के विस्तार मे निर्मल एव एकमात्र मगल प्रदीप के समान प्रकाशमान अपने शरीर को त्यागने जा रहे हैं। निर्दयी और निर्लज्ज मैंने आपको त्याग दिया।

कामन्दकी—हाय बेटी मालती !

जैसे दूसरे जन्म मे मैंने किसी प्रकार तुम्हे प्राप्त किया है, किन्तु इस समय तो यह दूसरा अनिष्टकारी प्रसग वैसे ही। तुम्हे ग्रास बनाने के लिए उपस्थित हो गया है जैसे राहु चन्द्रकला को ॥१२॥

इतरे—हा प्रियसखि! (हा पिअसहि!)

(ततः प्रविशति मुग्धा मालतीं धारयन्माधवः)

माधवः—कष्टं भोः।

एषा प्रवासं कथमप्यतीत्य
याता पुनः संशयमन्यथैव।
को नाम पाकाभिमुखस्य जन्तो-
र्द्वाराणि दैवस्य पिधातुमीष्टे॥१३॥

मकरन्दः—सखे, अथ क्व सा योगिनी।

माधवः—

श्रीपर्वतादिहाहं सत्वरमपतं तयैव सह सद्यः।
करुणवनेचरवचनादन्तरितां तां न पश्यामि॥१४॥

कामन्दकीमकरन्दौ—महाभागे, पुनः परित्रायस्व नः। किमर्थमन्तर्हितासि।

मदयन्तिकालवङ्गिके—सखि मालति, ननु भणामि सखि मालतीति। भगवति, परित्रायस्व। चिरनिरुद्धनिश्वासनिश्चलमस्या हृदयम्। हा अमात्य, हा प्रियसखि, युवां द्वावपि परस्परावसानस्य कारणं जातौ। (सहि मालदि! णं भणामि सहि

---

दोनों—(मदयन्तिका और लवंगिका) हाय प्रिय सखी!

(तदनन्तर मूर्च्छित माधवी को ले कर माधव प्रवेश करता है।)

माधव—अरे कष्ट है।

यह मालती किसी प्रकार इस परदेश-वास को बिता कर अब फिर दूसरी बार जीवन-संशय की स्थिति को प्राप्त हो गयी है। कौन व्यक्ति है जो प्राणियों को कर्म फल देने के लिए तैयार भाग्य के द्वारों को अवरुद्ध करने में समर्थ हो सकता है॥१३॥

मकरन्द—मित्र! वह योगिनी जी कहाँ हैं?

माधव—मैं तो उन्हीं योगिनी जी के साथ तुरन्त ही श्री पर्वत से उड़ कर झट से यहाँ उतरा हूँ, किन्तु उसी क्षण जंगली व्यक्ति की करुण आवाज पर अन्तर्धान होने वाली उनको नहीं देख रहा हूँ॥१४॥

कामन्दकी और मकरन्द—महाभागे! पुनः हम लोगों की रक्षा करें। आप क्यों अन्तर्धान हो गयी हैं?

मदयन्तिका और लवंगिका—सखी मालती! अरे मैं कह रही हूँ सखी मालती! (कांपती हुई) भगवती! रक्षा करें। बहुत समय से इनकी साँसें रुकी हुई हैं, हृदय

मालदि त्ति। (सोत्कम्पम्) भअवदि! परित्ताहि। चिरणिरुद्धणिस्सासणिच्चलं से हिअअं। हा अमच्च, हा पिअसहि, तुम्हे दुवे वि परप्परावसाणस्स कारणं जादा)

कामन्दकी—हा वत्से मालति!

माधवः—हा प्रिये मालति!

मकरन्दः—हा प्रियसखि!

(सर्वे मोहमुपगम्य पुनः संज्ञां लभन्ते)

कामन्दकी—तत्किमेष झटिति पाट्यमानादिवाम्बुदादम्बुनिवहः परिस्खलन्नस्मान्प्रीणयति।

माधवः—(सोच्छ्वासम्) अये, प्रत्यापन्नचेतनेव मालती। तथाह्यस्याः—

भवति विततश्वासोन्नाहप्रणुन्नपयोधरं
हृदयमपि च स्निग्धं चक्षुर्निजप्रकृतौ स्थितम्।
तदनु वदनं मूर्च्छाच्छेदात्प्रसादि विराजते
परिगतमिव प्रारम्भेऽह्नः श्रिया सरसीरुहम्॥१५॥

---

निश्चल है। हाय अमात्य! हाय प्रियसखी! तुम दोनों ही एक दूसरे की मृत्यु के कारण बन गये हो।

कामन्दकी—हाय बेटी मालती!

माधव—हाय प्रिया मालती!

मकरन्द—हाय प्रिय सखी!

(सब लोग मूर्च्छित होते हैं और पुनः होश में आते हैं।)

कामन्दकी—यह क्या है, जो आकाश मे विद्यमान बादलों को चीरते हुए नीचे गिरी जल धारा की भांति हम लोगों को जीवन दान कर रही है।

माधव—(गहरी सांस बाहर निकालते हुए) अरे मालती चैतन्य लाभ कर रही है—ऐसा लग रहा है। क्योंकि इसका—

हृदय बाहरी सांसें लेने के कारण कांपते हुए स्तनयुगलों से युक्त है, नेत्र स्निग्ध एवं प्रकृतिस्थ हैं, तदनन्तर प्रातःकाल मे शोभा व्याप्त कमल के समान, मूर्च्छा दूर हो जाने से सुप्रसन्न भावों से युक्त मुख सुशोभित हो रहा है॥१५॥

(नेपथ्ये)

अविगणय्य नृपं सहनन्दनं चरणयोर्नतमग्निचये पतन् ।
सपदि भूरिवसुर्विनिवर्तितो मम गिरा गुरुसंमदविस्मयः ॥१६॥

माधवमकरन्दौ—भगवति, दिष्ट्या वर्धसे।

सा योगिनीयमतिरयविघटितजलदाम्पुपैति नौ यस्याः ।
वागमृतजलासारो जलदजलासारमतिशेते ॥१७॥

कामन्दकी—प्रियं नः।

मालती—दिष्ट्या चिरस्य प्रत्युज्जीवितास्मि। (दिट्ठिआ चिरस्स पच्चुज्जीविदम्हि)

कामन्दकी—(सहर्षबाष्पम्) एह्येहि पुत्रि !

मालती—हा कथं भगवती। (हा कहं भअवदी) (इति पादयोर्निपतति)

कामन्दकी—(उत्थाप्यालिङ्ग्य मूर्ध्न्युपाघ्राय)

जीव, जीवितसमाय जीवितं
देहि, जीवतु सुहृज्जनश्च ते।

---

(नेपथ्य में) अपने चरणों में अवनत नन्दन के साथ राजा की कोई परवाह न कर के अमात्य भूरिवसु अग्नि ज्वाला में प्रवेश करने जा रहे थे कि उसी क्षण मेरी वाणी से महान् हर्ष और आश्चर्य से युक्त हो कर निवारित कर दिए गए हैं ॥१६॥

माधव और मकरन्द—भगवती सौभाग्य की बात है। बधाई है।

पहले देखी गयी वह योगिनी अतीव वेग से मेघों को विदीर्ण करती हुई हम दोनों के सामने ही आ रही हैं, उनके वचनामृत की धारा-वृष्टि मेघों की धारा-वृष्टि का अतिक्रमण कर रही है ॥१७॥

कामन्दकी—यह हमारा अभीष्ट सिद्ध हुआ।

मालती—सौभाग्य से चिरकाल के बाद मैं जीवित हुई हूँ।

कामन्दकी—(हर्ष के साथ आसू बहाते हुए) पुत्री ! आओ। आओ।

मालती—हाय ! किस प्रकार भगवती यहाँ उपस्थित हैं। (ऐसा कह कर पैरों पर गिरती है।)

कामन्दकी—(उठा कर आलिंगन कर और मस्तक सूँघ कर)

हे बेटी ! तुम जीवित हो। अपने जीवन के समान प्रिय माधव को जीवन दो,

अङ्गकैस्तुहिनसङ्गशीतलैः
पुत्रि ! मां प्रियसखीं च जीवय ॥१८॥

माधवः—वयस्य मकरन्द, संप्रत्युपादेयो माधवस्य जीवलोकः संवृत्तः।

मकरन्दः—(सहर्षम्) एवमेवैतत्।

इतरे—प्रियसखि, मनोरथातिक्रान्तदर्शने संभावयास्मान्परिष्वङ्गेण। (पिअसहि, मणोरहातिक्कान्तदंसणे, संभावेहि अम्हे परिस्सङ्गेण)

मालती—हा प्रियसख्यौ। (हा पिअसहिओ) (इत्युभे आलिङ्गतः)

कामन्दकी—वत्सौ, किमेतत्।

माधवमकरन्दौ—भगवति।

कपालकुण्डलाकोपदुर्जातजनितापदः।
वयमभ्युद्धृताः कृच्छ्रान्निर्बन्धादार्ययानया ॥१९॥

कामन्दकी—कथमघोरघण्टवधविजृम्भितमेतत्।

लवङ्गिकामदयन्तिके—अहो आश्चर्यम्। पुनरुक्तदारुणस्य परिणामरमणीयत्वं विधेः। (अहो अच्चरिअं। पुणरुत्तदारुणस्स परिणामरमणिज्जत्तणं विहिणो)

---

और तुम्हारी सखियाँ भी जीवित हों, हिम-सम्पर्क से शीतल के समान अपने अंगों से मुझे और अपनी प्रिय सखी (लवंगिका) को भी जीवित करो ॥१७॥

माधव—मित्र मकरन्द ! अब माधव के लिए यह मनुष्य लोक ग्राह्य बन गया है।

मकरन्द—(सहर्ष) यह ठीक ही बात है।

दोनों—(मदयन्तिका और लवंगिका) हे प्रियसखी ! तुम्हारे दर्शन की अभिलाषा भी इच्छा का अतिक्रमण कर चुकी थी। आओ आलिंगन दे कर हमें सम्मानित तो करो।

मालती—हाय प्यारी सखियाँ ! (ऐसा कह कर दोनों आलिंगन करती हैं।)

कामन्दकी—माधव एवं मकरन्द ! यह क्या है ?

माधव और मकरन्द—भगवती ! इन्हीं आर्या के द्वारा कपालकुण्डला के क्रोध से उत्पन्न विपत्ति से हम लोग अतीव कष्ट के बाद उबारे गये हैं ॥१९॥

कामंदकी—यह अघोरघण्ट के वध का परिणाम रहा है।

लवंगिका और मदयन्तिका—अहो आश्चर्य की बात है। द्विगुणित रूप से अत्यन्त भयकर दैव का यह व्यवहार परिणाम में इतना मनोहर हो गया।

सौदामिनी—(प्रविश्य) भगवति, स एव चिरतनोन्तेवासी जन प्रणमति।

कामन्दकी—अये, भद्रम्। सौदामिनी ?

माधवमकरन्दौ—कथमिय सा भगवत्या पक्षपातस्थानमाद्यशिष्या सौदामिनी। यत सर्वमधुना सगच्छते।

कामन्दकी—

एह्येहि भूरिवसुजीवितदानपुण्य-
संभारधारिणि! चिरादसि हन्त दृष्टा।
दत्तप्रमोदमभिनन्दय मे शरीर-
मालिङ्गय सौहृदनिधे! विरम प्रणामात् ॥२०॥

अपि च—

वन्द्या त्वमेव जगतः स्पृहणीयसिद्धि-
रेवंविधैर्विलसितैरतिबोधिसत्त्वैः।
यस्याः पुरा परिचयप्रतिबद्धबीज-
मुद्भूतभूरिफलशालि विजृम्भितेन ॥२१॥

मदयन्तिकालवङ्गिके—इय सार्या सौदामिनी। (इअं सा अज्जा सोदामिणी)

---

सौदामिनी—(प्रवेश कर के) भगवती! आपकी यह पुरानी शिष्या आपको प्रणाम कर रही है।

कामन्दकी—अरे! बहुत सुन्दर। सौदामिनी है क्या ?

माधव और मकरन्द—यह भगवती कामन्दकी की स्नेह पात्र सौदामिनी किस प्रकार पहले की शिष्या रही है। तभी तो अब सभी बाते अनुकूलतापूर्वक सपन्न हुई हैं।

कामन्दकी—हे भूरिवसु को जीवनदान कर के प्रचुर पुण्य सचय करने वाली सौदामिनी! आओ। बड़ी प्रसन्नता की बात है। तुम बहुत दिनो बाद देखी गयी हो। हर्ष से भरे हुए मेरे शरीर को आलिगन प्रदान कर आनन्दित करो। हे सौहार्द की आगार! प्रणाम से विरत हो ॥२०॥

और भी, तुम्हारे यह सब व्यवहार भगवान बोधिसत्व (बुद्धदेव) के व्यवहारों को भी अतिक्रमण करने वाले हैं, तुम्हारी यह सिद्धि सब के लिए स्पृहणीय है। तुम ही लोक द्वारा वन्दनीया हो। तुम्हारे ऐसे उपकारी व्यवहारो से पूर्व काल में परिचय-रूप जो बीज था, वह उत्पन्न हुए प्रचुर फलो से सुशोभित हो गया है ॥२१॥

मदयन्तिका और लवंगिका—यह वही आर्या सौदामिनी है।

**मालती**—बाढम्। अनया खलु भगवतीसंबन्धपक्षपातिन्या निर्भर्त्स्य कपाल-कुण्डलामस्मिन् आवसथमुपनीयाश्वासितास्मि। किं च केसरावलीसाभिज्ञानहस्त-येहागत्य सर्वे यूयं संधारिताः। (बाढम्। इमाए क्खु भअवदीसंबन्धपक्खवादिणीए णिब्भच्छिअ कवालकुण्डलं अत्तणो आवसहं उवणीअ आसासिदम्हि। किं अ केसरावलीसाभिण्णाणहत्थाए इह आअदुअ सव्वे तुम्हे संधारिदा)

**इतराः**—सुप्रसन्ना नः कनिष्ठा भगवती। (सुप्पसण्णा णो कणिट्ठा भअवदी)

**मकरन्दमाधवौ**—अहो नु खलु भोः!

अपि चिन्तामणिश्चिन्तापरिश्रममपेक्षते।
इदं त्वचिन्तितं मन्ये कृतमाश्चर्यमार्यया॥२२॥

---

मालती—बहुत अच्छा। भगवती कामन्दकी के सम्बन्ध के कारण हमारे ऊपर स्नेह भाव रख कर इन्होंने कपालकुण्डला की भर्त्सना कर मुझे अपने आश्रम में ला कर आश्वासन दिया। और भी, उस मौलसिरी की माला को मेरे चिह्न के रूप में अपने हाथ से यहाँ ला कर इन्होंने आप लोगों की रक्षा की है।

अन्य स्त्रियाँ—यह छोटी भगवती हम पर प्रसन्न है।

मकरन्द और माधव—अरे! यह आश्चर्य की बात है।

चिन्तामणि भी चिन्ता रूप परिश्रम की अपेक्षा करती है, किन्तु आर्या ने तो बिना सोच विचार के ही यह कार्य सफल किया है, मैं तो यही मानता हूँ कि यह आश्चर्य की बात है।

सौदामिनी—(अपने आप) अहा! इन सब लोगों की यह अतीव सज्जनता मुझे लज्जित कर रही है। (प्रकट रूप से) भगवती! सुप्रसन्न नन्दन से प्रशासित पद्मावती नरेश ने अमात्य भूरिवसु के समक्ष ही यह पत्र लिख कर आयुष्मान् माधव के पास भेजा है। (पत्र देती है।)

कामन्दकी—(पत्र ले कर पढ़ती है।) तुम लोगों का कल्याण हो। हमारे महाप्रभु आज्ञा करते हैं कि—

प्रशंसनीय गुणी जनों के अग्रभाग में विद्यमान, उत्तम कुलोत्पन्न, विपदा को दूर भगाने वाले एवं अतीव महिमा मण्डित जामाता के रूप में आप पर मैं परम प्रसन्न हूँ। इसी कारण से मैं भी आपकी प्रसन्नता के लिए तुम्हारे प्रिय सुहृद (मकरन्द) के लिए पूर्णानुराग से अनुरक्त इस मदयन्तिका को भी प्रदान कर रहा हूँ॥२२॥

सौदामिनी—(स्वगतम्) हन्त, लज्जयति मामत्यन्तसौजन्यमेतेषाम्। (प्रकाशम्) भगवति, एतत्प्रहृष्टनन्दनाभिनन्दितेन राज्ञा पद्मावतीश्वरेण भूरिवसोः प्रत्यक्षमभिलिख्य पत्रमायुष्मतो माधवस्य प्रेषितम्। (लेख्यमर्पयति)

कामन्दकी—(गृहीत्वा वाचयति) स्वस्त्यस्तु व.। परमेश्वरः समाज्ञापयति यथा—

श्लाघ्यानां गुणिनां धुरि स्थितवति श्रेष्ठान्ववाये त्वयि
प्रत्यस्तव्यसने महीयसि परं प्रीतोऽस्मि जामातरि।
तेनेयं मदयन्तिकापि भवतः प्रीत्यै तव प्रेयसे
मित्राय प्रथमानुरागघटिताप्यस्माभिरुत्सृज्यते॥२३॥

(माधवमुद्दिश्य सहर्षम्) वत्स, श्रूयताम्।

माधवः—श्रुतम्। इदानीं सर्वथा कृतार्थोऽस्मि।

मालती—दिष्ट्या एतदपि तावदपगतं हृदयस्य शङ्काशल्यम्। (दिट्ठिआ एदं वि दाव अवगदं हिअअस्स सङ्कासल्लं)

लवङ्गिका—साम्प्रतं निरवशेषं पूरिता श्रीमाधवस्य मनोरथाः। (संपदं णिरवसेसं पूरिआ माहवसिरिणो मणोरहा)

मकरन्दः—(पुरोऽवलोक्य) कथमवलोकिताबुद्धरक्षिते कलहंसश्च दूरतः समागतानस्मान्वीक्ष्य तत्रैव हर्षनिर्भरं नृत्यन्त इत एवागच्छन्ति।

(ततः प्रविशन्त्यवलोकिताबुद्धरक्षिते कलहंसश्च)

ते—(विविधं नृत्यं कृत्वा सर्वे उपसृत्य सप्रणामं कामन्दकीं प्रति) जय भगवति! कार्यनिधाने! (माधवं प्रति) जय मकरन्दनन्दन! माधव! पूर्णचन्द्र! दिष्ट्या

---

(माधव की ओर संकेत कर सहर्ष) बेटा! सुनो।

माधव—सुन लिया। अब तो मैं सब प्रकार से कृतार्थ हो गया हूँ।

मालती—सौभाग्य से यह भी हृदय में चुभने वाला शंका रूप शल्य दूर हो गया।

लवंगिका—अब तो श्रीमान् माधव की सभी अभिलाषाएँ पूरी हो गयीं।

मकरन्द—(सामने की ओर देख कर) अवलोकिता, बुद्धरक्षिता और कलहंस—ये सब दूर से आते हुए हम लोगों को देख कर वहीं से आनन्द-विभोर हो कर नाचते-कूदते इसी ओर चले आ रहे हैं।

(तदनन्तर अवलोकिता, बुद्धरक्षिता और कलहंस प्रवेश करते हैं।)

वे सब—(अनेक प्रकार का नृत्य कर के सभी लोग समीप आ कर प्रणामपूर्वक कामन्दकी से) हे भगवती! हे कार्य को सम्पन्न करने वाली! आपकी जय हो।

